स्त्रक्-सर्व-चोरगेन्द्रा शशि-करण-निभा तारकाः हार-कण्ठे।
सा देवी दिव्य-मूर्तिः, प्रदहतु दुरितं चण्ड-मुण्डे प्रचण्डे॥५॥
ॐ खं-खं-खं खड्ग-हस्ते, वर-कनक-निभे सूर्य-कान्ति-स्वतेजा।
विद्युज्ज्वालावलीनां, भव-निशित महा-कर्त्रिका दक्षिणेन॥
वामे हस्ते कपालं, वर-विमल-सुरा-पूरितं धारयन्ती।
सा देवी दिव्य-मूर्तिः प्रदहतु दुरितं चण्ड-मुण्डे प्रचण्डे॥६॥

ॐ हुँ हुँ फट् काल-रात्रीं पुर-सुर-मथनीं धूम्र-मारी कुमारी।
ह्रां ह्रीं ह्रूं हन्ति दुष्टान् कलित किल-किला शब्द अट्टाट्टहासे॥
हा-हा भूत-प्रभूते, किल-किलित-मुखा, कीलयन्ती ग्रसन्ती।
हुंकारोच्चारयन्ती प्रदहतु दुरितं चण्ड-मुण्डे प्रचण्डे॥७॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्रीं कपालीं परिजन-सहिता चण्डि चामुण्डा-नित्ये।
रं-रं रंकार-शब्दे शशि-कर-धवले काल-कूटे दुरन्ते॥
हुँ हुँ हुंकार-कारि सुर-गण-नमिते, काल-कारी विकारी।
त्र्यैलोक्यं वश्य-कारी, प्रदहतु दुरितं चण्ड-मुण्डे प्रचण्डे॥८॥

वन्दे दण्ड-प्रचण्डा डमरु-डिमि-डिमा, घण्ट टंकार-नादे।
नृत्यन्ती ताण्डवैषा थथ-थइ विभवैर्निर्मला मन्त्र-माला॥
रुक्षौ कुक्षौ वहन्ती, खर-खरिता रवा चार्चिनि प्रेत-माला।
उच्चैस्तैश्चाट्टहासै, हह हसित रवा, चर्म-मुण्डा प्रचण्डे॥९॥

ॐ त्वं ब्राह्मी त्वं च रौद्री स च शिखि-गमना त्वं च देवी कुमारी।
त्वं चक्री चक्र-हासा घुर-घुरित रवा, त्वं वराह-स्वरुपा॥
रौद्रे त्वं चर्म-मुण्डा सकल-भुवि-तले संस्थिते स्वर्ग-मार्गे।
पाताले शैल-श्रृंगे हरि-हर-नमिते देवि चण्डी नमस्ते॥१०॥

रक्ष त्वं मुण्ड-धारी गिरि-गुह-विवरे निर्झरे पर्वते वा।
संग्रामे शत्रु-मध्ये विश विषम-विषे संकटे कुत्सिते वा॥
व्याघ्रे चौरे च सर्पेऽप्युदधि-भुवि-तले वह्नि-मध्ये च दुर्गे।
रक्षेत् सा दिव्य-मूर्तिः प्रदहतु दुरितं मुण्ड-चण्डे प्रचण्डे॥११॥

इत्येवं बीज-मन्त्रैः स्तवनमति-शिवं पातक-व्याधि-नाशनम्।
प्रत्यक्षं दिव्य-रुपं ग्रह-गण-मथनं मर्दनं शाकिनीनाम्॥
इत्येवं वेद-वेद्यं सकल-भय-हरं मन्त्र-शक्तिश्च नित्यम्।
मंत्राणां स्तोत्रकं यः पठति स लभते प्रार्थितां मन्त्र-सिद्धिम्॥१२॥

चं-चं-चं चन्द्र-हासा चचम चम-चमा चातुरी चित्त-केशी।
यं-यं-यं योग-माया जननि जग-हिता योगिनी योग-रुपा॥
डं-डं-डं डाकिनीनां डमरुक-सहिता दोल हिण्डोल डिम्भा।
रं-रं-रं रक्त-वस्त्रा सरसिज-नयना पातु मां देवि दुर्गा॥१३॥

# भारतिय पंचांग का मूल आधार?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

हिन्दू संस्कृति में पंचांग का विशेष महत्व है। हमारे यहां पंचांग में वर्णित तिथि, पक्ष, ग्रह, नक्षत्र आदि की स्थिती के आधार पर जीवन के विभिन्न 16 संस्कारों से लेकर यात्रा इत्यादि कार्यों हेतु भी शुभ मुहूर्त का चयन करने पर विशेष जोर दिया जाता हैं।

शुभ मुहूर्त देखने का मुख्य उद्देश्य होता हैं की व्यक्ति को अपने शुभ कार्य मे निश्चित सफलता प्राप्त हो सके मुख्यतः अयन, विषुव, ऋतु, सूर्य एवं चंद्र, पक्ष, तिथि, नक्षत्र, करण, योग, सूर्योदय व चंद्रोदय, दिनमान, रात्रिमान और पंचांग के मुख्य अंग माने जाते हैं। उपरोक्त सभी महत्वपूर्ण स्थितीयों का गणित के आधार पर सूक्ष्म विश्लेषण किया जाता है।

विद्वानो के मत से वैदिक प्रणाली में इनका कोई विशेष निर्देश नहीं है। लेकिन कालगणना में परिशुद्धता के लिए इन्हें अपनाया जाता हैं।

पृथ्वी सूर्य के आकर्षण से निर्धारित एक नियत मार्ग में सतत भ्रमण करती है। साधारणतः पृथ्वी से सूर्य जिस मार्ग पर चलता हुआ प्रतीत होता है, उसे ज्योतिष की पारिभाषिक शब्दावली में क्रांतिवृत्त अर्थात एकलिप्टिक (Ecliptic) कहते हैं। इस क्रांतिवृत्त मार्ग के 9 अंश से बने विस्तार को भचक्र कहते हैं। पृथ्वी की नियत गति के कारण ही अयन, विषुव, ऋतु एवं दिन-रात होते हैं।

संक्रांति निर्धारण और पंचांग  की परिशुद्धता में अयन और विषुव तिथियों की भूमिका प्रमुख मानी जाती हैं।  जिस प्रकार पृथ्वी का संबंध सूर्य क्रांतिवृत्त से रहता है उसी प्रकार पृथ्वी का संबंध से चंद्र अपने निश्चित माग्र में भ्रमण करता है। अन्य ग्रहो की अपेक्षा चंद्र अति शीघ्र गति करता है इस लिए चंद्र जब सूर्य से 12 अंशों के अंतर पर आता है, तब एक तिथि का क्रम पूरा हो जाता है। इस प्रकार क्रमशः 12-12 अंशों के अंतर से नियमित तिथियां बदलती हैं।

### भारतिय संस्कृति मे मुहूर्त का महत्व

भारतिय संस्कृति मे मुहूर्त का विशेष महत्व हैं। हमारे ऋषि-मुनि विद्वान आचार्यो ने जन्म से अंत्येष्टि(मृत व्यक्ति कि अंतिम क्रिया) तक सभी संस्कारों एवं अन्य सभी मांगलिक कार्यों के लिए मुहूर्त का विधान आवश्यक बताया गया हैं।किसी कार्य विशेष में सफलता कि प्ताप्ति हेतु निश्चित मुहूर्त का चुनाव किया जाता हैं।

भारतीय ज्योतिष सिद्धान्त के अनुशार हर मुहूर्त का अपना वैज्ञानिक प्रभाव एवं महत्व हैं। कोई भी व्यक्ति इन मुहूर्त के प्रभाव एवं महत्व के बारे मे पूर्ण जानकारी प्राप्त कर व्यक्ति अपने किसी भी कार्य उद्देश्य में विशेष सफलता प्राप्ति हेतु उचित मुहूर्त का चुनाव कर सफलता प्राप्ति कि संभावना बढा सकते हैं। एवं ज्योतिषीय मत से शुभ फल प्रदान करने वाले मुहूर्त में किये गये कार्यो में उस कार्य की सफलता की संभावना कई गुणा बढ़ जाती है।

प्रायः हर मुहूर्त का निर्णय ब्रह्मांड में स्थित ग्रहो कि स्थितियों कि गणना कर किया जाता हैं। भारतिय संस्कृति में प्रायः हर शुभ कार्य में भारत के प्रमुख 16 संस्कारो को संपन्न करने हेतु मुहूर्त का चुनाव अति आवश्यक माना गया हैं। क्योकि शुभा मुहूर्त में किये गये हर शुभ कार्य अत्याधिक शुभ फल प्रदान करने वाले होते हैं।

# भारतीय पंचांग गणना की वैज्ञानिक पद्धति क्या हैं?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

भारतीय पंचांग का इतिहास अत्यंत प्राचिन हैं। भारत में विभिन्न प्रादेशिक पंचांग में क्रमश तिथि, वार, नक्षत्र, योग और करण यह पांच प्रमुख अंग होते हैं। क्योकि, इसी पांच अंगों को मिलाकर भारतीय तिथिपत्र अर्थात् दिनदर्शिका अर्थात् कैलेंडर को पंचांग कहा जाता हैं।



पुरातन काल से लेकर आज के आधुनिक युग में पंचांग की पौराणिक गणना एवं निर्माण पद्धति में समय-समय पर सुधार या सुक्ष्मता आती रही हैं। क्योकि, पंचांग का मुख्य उद्देश्य मानव जीवन को प्रभावित करने वाले ग्रह, नक्षत्र आदि ब्रह्मांडिय शक्ति की स्टीक गणना कर मानव समाज के सम्मुख प्रस्तुत करना एवं उनको लाभांवित करना हैं, इस लिए पंचांग में नए शोध एवं आधुनिक परिक्षण द्वार पंचांग गणना में स्टीकता आति रही हैं। इस परिणाम हैं की, आज हमारे पास पंचांग गणना एवं निर्माण के सशक्त माध्यम उपलब्ध है। आज भारत भर में राष्ट्रीय पंचांग के के साथ-साथ कई क्षेत्रीय पंचांग उपलब्ध हैं।

अंदाजन ई.500 के करीब आचार्य लगध का वेदांग-ज्योतिष (ऋक् व याजुष) की रचना की थी। जिस में वर्णित हैं की पांच वर्ष का एक युग, 366 दिनों का वर्ष होता हैं।

11 वीं सदी से पूर्वकाल में अधिकतर भारतीय पंचांग की गणना आचार्य लगध द्वारा रचित ग्रंथ **वेदांग ज्योतिष** में उल्लेखित तथ्यों पर आधारित होती थी।

## शास्त्रों में कहाँ गया हैं।

*कालज्ञानं प्रचक्ष्यामि लगधस्य महात्मनः।*

कालज्ञान बोधक ज्योतिषशास्त्र का वर्तमान विकसित स्वरुप आचार्य लगध मुनि की देन हैं।

समय के साथ-साथ आर्यभट्ट की खगोलीय गणना की विधियां भी बहुत प्रभावशाली साबित हुई, कि उनके द्वारा प्रयोग किए गए सिद्धांत विश्व की अन्य सभ्यता एवं संस्कृतियों में भी नजर आने लगे थे। 11वीं सदी में स्पेन के मसहूर वैज्ञानिक अल झर्काली (Al Zarkali) ने भी अपने कार्यों में आर्यभट्ट की खगोलीय गणना से मेलखाती हुई प्रणाली को तोलेडो (Toledo) नाम दिया। करीब 11वीं- 12वीं सदी से लेकर कई सदीयों तक में यूरोपीयन देशों में तोलेडो प्रणाली को सर्वाधिक सूक्ष्म गणना के तौर पर किया जाता था।

भारतीत गणितज्ञ आर्यभट्ट ने अपने अनुभवों एवं शोधनकार्य से आर्यभट्ट सिद्धांत नामक ग्रंथ की रचना की जिस में दैनिक खगोलीय गणना और अनुष्ठानों के लिए शुभ मुहूर्त इत्यादि का समावेश किया गया। विद्वानों के मत से आर्यभट्ट सिद्धांत को चारों ओर से स्वीकृति मिली थी। क्योकि आर्यभट्ट अपने समय के सबसे बड़े गणितज्ञ थे।

आर्यभट्ट सिद्धांत की लोकप्रियता एवं प्रामाणिकता सिद्ध होते ही भारतीय पंचांग की गणना एवं निर्धारण में विशेष महत्व एवं योगदान रहा हैं। आर्यभट्ट के समय से लेकर आजके आधुनिक युग में भी इस सिद्धांत को व्यावहारिक उद्देश्यों से भारत एवं विदेशों में निरंतर इस्तेमाल में रहा हैं।

आचार्य लगध द्वारा रचित ग्रंथ **वेदांग ज्योतिष** में वर्णित सूर्य सिद्धांत की प्रामाणिकता सिद्ध होने पर पंचांग गणना में सुलभता होने लगी। जिस में आगेचलकर आर्यभट्ट, वराहमिहिर और भास्कर ने अपने योगदान से पंचांग गणना पद्धति से जुडे ग्रंथो में व्यापक सुधार किए।

विभिन्न प्रदेशो एवं संस्कृति की भिन्नता के कारण पंचांगों की गणनाओं में अंतर हो जाता है, लेकिन कुछ तथ्य प्रायः सभी पंचांगों में समान होते हैं।

सभी पंचांगों के मुख्य पाँच अंग: तिथि, वार, नक्षत्र, योग और करण।

**वृहदवकहडाचक्रम, पंचांग प्रकरण, श्लोक 1 में कहा गया है -**

*तिथि वारिश्च नक्षत्रां योग करणमेव च।*
*एतेषां यत्रा विज्ञानं पंचांग तन्निगद्यते॥*

किसी भी विशुद्ध पंचांग को किसी स्थान विशेष के अक्षांश और रेखांश पर निर्धारित किया जाता हैं। किसी पंचांग के निर्माण के लिए किसी निर्धारित स्थान विशेष के अक्षांश रेखांश का स्पष्ट उल्लेख किया जाता हैं।

मुख्यतः पंचांग प्रस्तुति की दो मुख्य पद्धतियां मानी जाती हैं। एक हैं निरयन और और दूसरी हैं सायन।

भारतीय के पंचांग में ज्यादातर निरयन पद्धति अधिक प्रचलित हैं और पाश्चात्य देशों में सायन पद्धति अधिक प्रचलित हैं।

## तिथि :

चंद्र की एक कला को तिथि कहा जाता हैं। कला का मान सूर्य और चंद्र के अंतरांशों पर निर्धारित किया जाता हैं।

**तिथि निर्धारण के विषय में शास्त्र में वर्णित हैं।**

*अर्काद्विनिसृजः प्राचीं यद्यात्यहरहः शषी।*
*तच्चान्द्रमानमंषैस्तु ज्ञेया द्वादषभिस्तिथिः॥*

(श्लोक 13:मानाध्याय:सूर्य सिद्धांत:)

वैदिक ज्योतिष में राशियो को 360 डिग्री को 12 भागो में बांटा गया है जिसे **भचक्र** कहते हैं।

वैदिक पंचांग में 30 तिथियां होती हैं। जिसमें 15 तिथियां कृष्ण पक्ष की तथा 15 शुक्ल पक्ष की होती हैं। लेकिन चंद्र की गति में भिन्नता होने के कारण तिथि के मान में न्यूना एवं धिकता बनी रहती है।

संपूर्ण भचक्र की 360 डिग्री को 30 तिथियों को 360 ÷ 30 =12 शेष बचते हैं। चंद्र अपने परिक्रमा पथ पर एक दिन में लगभग 13 अंश बढ़ता है। सूर्य भी पृथ्वी के संदर्भ में एक दिन में 1° या 60 कला आगे बढ़ता हैं। इस लिए एक दिन में चंद्र की कुल बढ़त 13 अंश से सूर्य की बढ़त के 1 अंश घटाने पर 12 अंश (13°-1°=12°) शेष रह जाते हैं। शेष बची बढ़त ही सूर्य और चंद्र की गति का अंतर होती हैं।

अमावस्या के दिन सूर्य और चंद्र एक साथ एक ही राशि व एक ही अंशों में स्थित होते हैं। दोनों के बीच का राशि अंतर शून्य होता हैं, इसलिए चंद्र दिखाई नहीं देता हैं। जब दोनों का अंतर शून्य से बढ़ने लगता हैं तब शुक्ल प्रतिपदा तिथि का उदय (प्रारंभ) होने लगता हैं। समय के साथ जब यह अंतर बढ़ते-बढ़ते 12° अंश का हो जाता है, तब प्रतिपदा तिथि पूर्ण होकर द्वितीया तिथि का उदय होता है। चूंकि प्रतिपदा तिथि के दिन भी चंद्र सूर्य से केवल 12 अंश ही आगे निकलता है, इसलिए प्रतिपदा तिथि को भी आकाश में चंद्रदर्शन नहीं होते हैं। इसी प्रकार सूर्य-चंद्र के राशि अतर से किसी तिथि विशेष का निर्धारण किया जाता हैं। करीबन पंद्रह दिन बाद में जब चंद्र का अंतर सूर्य से 180 अंश होता हैं (12 x15=180) आगे होता है, तब पूर्णिमा तिथि की समाप्ति होती हैं तथा कृष्णपक्ष की प्रतिपदा तिथि का उदय होता हैं। पुनः जब सूर्य और चंद्र का अंतर 360 अंश अर्थात शून्य होता हैं तब कृष्ण पक्ष की अमावस्या तिथि समाप्त होती हैं।

## वार:

भारतीय ज्योतिष में एक वार एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक रहता हैं।

**वार को परिभाषित करते हुए शास्त्रों में उल्लेख किया गया हैं**

*उदयात्उदयं वारः।*

वार को पौराणिक ज्योतिष में सावन दिन या अहर्गण के नाम से भी जाना जाता हैं। वारों का प्रचलित क्रम पुरे विश्व में एक समान है।

सात वारों के नाम सात ग्रहों के नाम पर रखे गए हैं। इन सात वारों का क्रम होरा क्रम के आधार पर रखे गए है और होरा क्रम ब्रहमांड में स्थित सूर्यादि ग्रहों के कक्ष क्रम के अनुसार निर्धारित किए गए हैं।

## नक्षत्र :

ज्योतिष शास्त्र में 12 राशियां अर्थात भचक्र 360 अंश को 27 नक्षत्रों के 27 भागों में बांटा गया हैं। हर भाग एक नक्षत्र का कारक है और हर एक भाग को नक्षत्रों का एक निर्धारित नाम दिया गया है।

कुछ विद्वानो के मतानुशार 27 नक्षत्रों के अतिरिक्त एक और नक्षत्र हैं जिसे अभिजित नक्षत्र के नाम से जाना जाता हैं इस लिए उनके मत से कुल मिलाकर 28 होते हैं।

सूर्य सिद्धांत के अनुसार एक नक्षत्र का मान 360 अंश /27 नक्षत्र अर्थात एक नक्षत्र के लिए 13 अंश 20 कला शेष रहता हैं।

विद्वानों के कथन अनुसार उत्तराषाढ़ा नक्षत्र की अंतिम 15 तथा श्रवण नक्षत्र की प्रथम 4 घटियां के बिच का काल अभिजित नक्षत्र की होती हैं। इस तरह अभिजित नक्षत्र का मान कुल मिलाकर 19 है। लेकिन प्रायः पंचांगों में इस नक्षत्र की गणना देखने को नहीं मिलती हैं।

### बृहत्संहिता में चंद्र का नक्षत्रों से योग बताते हुए उल्लेख किया गया हैं:-

*षडनागतानिपौष्णाद् द्वादशरौद्राच्चमध्ययोगीनि।*
*जेष्ठाद्यानिनवर्क्षाण्यफडुपतिनातीत्य युज्यन्ते॥*

इस श्लोक के अनुसार भी 27 नक्षत्रों वाला मत प्रामाणिक माना जाता हैं।

ज्योतिष में 27 नक्षत्रों को 12 राशियों में विभाजित किया जाता हैं। प्रत्येक नक्षत्र के चार चरण (भाग) किए गए हैं। जिससे प्रत्येक चरण का मान 13 अंश 20 कला माना गया हैं जिसे उसके चार चरण से भाग देने पर 3 अंश 20 कला शेष बचती हैं। (13 अंश 20 ÷ 4 = 3 अंश 20 कला)

**इस प्रकार 27 नक्षत्रों में कुल 108 चरण होते हैं।**

वृहज्जातकम् के अनुसार प्रत्येक राशि में 108 चरण को 12 राशि में भाग देने से 9 चरण होंगे। (108÷ 12 = 9) विद्वानो के मत से चंद्र लगभग 27 दिन 7 घंटे 43 मिनट में 27 नक्षत्र की परिक्रमा पूर्ण कर लेता हैं। इस लिए चंद्र लगभग 1 दिन (60 घटी) में एक नक्षत्र में भ्रमण करता हैं। लेकिन अपनी गति कम-ज्यादा होने कारण चंद्र एक नक्षत्र को अपनी कम से पार करने में लगभग 67 घटी एवं अपनी अधिकतम गति से पार करने में लगभग 52 घटी का समय लेता हैं।

## योग :

**पंचांग में मुख्यतः योग दो प्रकार के माने गए हैं**

(१) आनंदादि योग और

(२) विष्कंभादि योग

जिस प्रकार सूर्य और चंद्र के राशि अंतर से तिथि का निर्धारण होता हैं, उसी प्रकार सूर्य और चंद्र के राशि अंतर के योग करने से विष्कंभादि योग का निर्धारण होता हैं। यहां स्पष्ट किया जा रहा हैं, की योग ब्रहमांड के किसी प्रकार के तारा समूह अर्थात ग्रह नक्षत्र नहीं हैं। वरन चंद्र एवं सूर्य के अंतर का योग निर्धारण की स्थिती का नाम हैं।

आकाश में निरयन इत्यादि बिंदुओं से सूर्य और चंद्र को संयुक्त रूप से 13 अंश 20 कला अर्थात 800 कला का पूरा भोग करने में जितना समय लगता है, वह योग कहलाता है। इस प्रकार के किसी भी एक योग का मान नक्षत्र की भांति 800 कला होता हैं।

### विष्कंभादि योगों की कुल संख्या 27 हैं।

योग का दैनिक मान लगभग 60 घटी 13 पल होता है। सूर्य और चंद्र की गतियों की असमानता के कारण मध्यम मान में न्यूनता एवं धिकता बनती हैं। इन योगों में वैधृति एवं व्यतिपात नामक योगों को महापातक कहते हैं।

वार और नक्षत्र के संयोग से तात्कालिक आनंदादि योग बनते हैं। पौराणिक ग्रथों में इनकी संख्या 28 दर्शाई है। इन्हें स्थिर योग भी कहते हैं। इनकी गणितीय क्रिया नहीं है। ये योग सूर्योदय से अगले सूर्योदय तक रहते हैं। इन योगों का निर्धारण वार विशेष को निर्दिष्ट नक्षत्र से विद्यमान नक्षत्र (अभिजित नक्षत्र के साथ) तक की गणना द्वारा होता है।

## करण:

किसी भी तिथि का आधा भाग करण कहलाता हैं। सूर्य और चंद्र में 60 अंश का अंतर होने में जितना समय लगता उस अंतर से करण का निर्धारण किया जाता हैं। किसी-किसी पंचांगों में करण का वर्णन केवल सूर्योदयकालीन समय से किया जाता हैं, तो किसी-किसी पंचांगों में तिथि की संपूर्ण अवधि को दो समान भाग करके विशेश तौर पर करणों का निर्धारण कर देते हैं। एक तिथि में दो करण होते हैं। इनकी कुल संख्या ११ है।

करण को दो भागों में बांटा गया हैं चर और स्थिर।

बव, बालव, कौलव, तैत्तिल, गर, वणिज एवं विष्टि (भद्रा) चर और किंस्तुन, शकुनि, चतुष्पद एवं नाग स्थिर संज्ञक करण हैं।

करण की शुरुआत स्थिर करण अर्थात किंस्तुन से होती हैं जब भचक्र में सूर्य और चंद्र के बीच अंश का अंतर शून्य होता हैं, तो प्रतिपदा तिथि के साथ ही स्थिर किंस्तुन करण का शुरु होता हैं। जब चंद्र गति सूर्य से 6 अंश आगे निकल जाती हैं, तब किंस्तुन करण की समाप्ति होती हैं। अर्थात सूर्य और चंद्र में 6 अंश का अंतर होने में जो समय लगता हैं, उसे किंस्तुन करण कहा जाता हैं। इसी प्रकार क्रमशः 6-6 अंश के अंतर पर करण बदल जाते हैं।

### करण तिथि का आधा भाग होता हैं।

तिथि के पूर्वार्द्ध अर्थात पहले आधे भाग में एक करण, उत्तरार्द्ध अर्थात दूसरे आधे भाग का एक करण। इस प्रकार एक तिथि में 2 करण होते हैं।

सूर्य और चन्द्रमा के बीच 6° अंश का अन्तर होने से एक करण होता हैं। ज्योतिष शास्त्र के अनुसार करण की कुल संख्या 11 होती हैं। 11 चरण को दो भागो में बाटा गया हैं चर करण और स्थिर करण।

### चर करण में

1) बव
2) बालव
3) कौलव
4) तैतिल
5) गर
6) वणिज
7) विष्टि का समावेश किया गया हैं।

### स्थिर करण में

1) शकुनि 2) चतुष्पद 3) नाग
4) किस्तुघ्न का समावेश किया गया हैं।

जब सूर्य और चन्द्रमा की गति में 13°-20' का अन्तर होने से एक योग होता हैं। कुल मिला कर 27 योग होते हैं आकाश की स्थिति से इन योगो का कोइ सम्बन्ध नहीं हैं। वैसे भी योगो की आवश्यकता विशेष रुप से यात्रा, मुहुर्त इत्यादि प्रसंगों में पडती हैं।

### योगो के नाम

1) विष्कुम्भ
2) प्रीति
3) आयुष्मान
4) सौभाग्य
5) शोभन
6) अतिगड
7) सुकर्मा
8) घृति
9) शूल
10) गंड
11) वृद्धि
12) ध्रुव
13) व्याघात
14) हर्षण
15) वज्र
16) सिद्धि
17) व्यतीपात
18) वरीयान
19) परिध
20) शिव
21) सिद्ध
22) साध्य
23) शुभ
24) शुक्ल
25) ब्रहम
26) ऐन्द्र
27) वैधृति

## चान्द्र मास

चान्द्र मास में कुल 30 तिथियाँ होती हैं जिनमें 15 तिथियाँ शुक्ल पक्ष की और 15 कृष्ण पक्ष की होती हैं। तिथियाँ निम्न प्रकार की हैं।

| | |
|---|---|
| 1) प्रतिपदा | 9) नवमी |
| 2) द्वितीया | 10) दशमी |
| 3) तृतीया | 11) एकादशी |
| 4) चतुर्थी | 12) द्वादशी |
| 5) पंचमी | 13) त्रयोदशी |
| 6) षष्टी | 14) चतुर्दशी |
| 7) सप्तमी | 15) पूर्णिमा |
| 8) अष्टमी | 30) अमावस्या |

तिथियाँ शुक्लपक्ष की प्रतिपदा से गिनी जाती हैं। पूर्णिमा को 15 तथा अमावस्या को 30 तिथि कहते हैं। जिस दिन सूर्य व चन्द्रमा में $180^{\circ}$ अंश का अन्तर (दूरी) होता हैं अर्थात सूर्य व चन्द्र आमने-सामने हो जाते हैं तो उसे पूर्णिमा तिथि कहा जाता हैं और जब सुर्य व चन्द्रमा एक ही स्थान परहोते हैं अर्थात $0^{\circ}$ का अन्तर होता हैं तो अमावस्या तिथि कहते हैं। भचक्र का कुलमान $360^{\circ}$ हैं, तो एक तिथि= $360 \div 30 = 12^{\circ}$ अर्थात सूर्य-चन्द्र में $12^{\circ}$ का अन्तर पडने पर एक तिथि होती हैं।

### उदाहरण स्वरुप:

$0^{\circ}$ से $12^{\circ}$ तक शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा $12^{\circ}$ से $24^{\circ}$ तक द्वितीय तथा क्रमशः तिथि वृद्धि होकर अंत में $330^{\circ}$ से $360^{\circ}$ तक कृष्ण पक्ष की अमावस्या को अंत होती हैं।

भारतीय ज्योतिष की परम्परा में तिथि की वृद्धि एवं तिथि का क्षय भी होता हैं। यदि किसी तिथिमें दो बार सूर्योदय हो जाता हैं, तो उसे तिथि वृद्धि कहलाती हैं तथा जिस तिथि में सूर्योदय न हो तो उसे तिथिका क्षय हो जाना कहा जाता हैं।

उदाहरण के लिए एक तिथि सूर्योदय से पूर्व प्रारम्भ होती हैं तथा संपूर्ण दिन रहकर अगले दिन सूर्योदय के 2 घंटे पश्चात तक भी रहती हैं तो यह तिथि दो सूर्योदय को स्पर्श कर लेती हैं।

इसलिए इस तिथिमें वृद्धि हो जाती हैं। इसी प्रकार एक अन्य तिथि सूर्योदय के पश्चात प्रारम्भ होती है तथा दूसरे दिन सूर्योदय से पहले समाप्त हो जाती हैं, तो यह तिथि एक भी सूर्योदय को स्पर्श नहीं करती इस कारण उसे क्षय होने से तिथिक्षय कहा जाता हैं।

# कैलेण्डर युग की उत्पत्ति कब हुई ?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

साधारणतः कैलेण्डर का उपयोग दिनांकों (तारीखों) महिने, वर्ष का हिसाब रखने के लिए किया जाता हैं। कैलेण्डर का उद्‌गम कब हुवा और कैलेण्डर का उपयोग मानव समाज कब से कर रहा हैं यह दावे के साथ कोई नहीं कह सकता! क्योकि, जब पौराणिक काल में जब आदि मानव वन-बीहड़ों और गुफाओं में रहते थे तो, यहं देख कर अवश्य आश्चर्यचकित हुए होंगे कि, प्रतिदिन सूरज उदय होता हैं और शाम को अस्त हो जाता हैं, चांद निकलता है और छूप जाता हैं। कभी भयंकर गर्मी पड़ती हैं, तो कभी जोरों की वर्षा होने लगती हैं। और फिर, कभी हिला कर रख देने वाली ठंड पड़ने लगती हैं। उसने जरूर सोचा होगा कि प्रकृति में समय-समय पर ऐसे बदलाव क्यों होते हैं? क्यों ऋतुएं आती-जाती हैं?

जब आदि मानव ने खेती करना शुरू किया होगा तब, उसने जमीन में बीज बोये होंगे तो उसने देखा होगा कि फसल उगती हैं, बढ़ती है और समय के साथ-साथ पक जाती है। फिर उस फसल की कटाई कर लेता होगा। पुनः बीज बोने का समय आने पर फिर से बीज बोए होंगे। इस तरह फसल की बोआई-कटाई का क्रम चलता रहा होगा। इस क्रम से शायद उसने पहली बार इस बात का अंदाजा लगाना शुरू किया होगा कि फसल बोने के कितने समय बाद फिर से नई फसल के बीज बोने हैं। धीरे-धीरे आदि मानव नें इस तरह शायद पहली बार पूरे वर्ष का हिसाब लगाया होगा। आदि काल से ही किसी भी तरह विश्व की विभिन्न सभ्यताओं ने निश्चित तौर पर अपने-अपने ढंग से समय का हिसाब लगाया होगा।

## मिस्रवासीयों के मत से:

अनुमानिक तौर पर एसा माना जाता हैं की वर्ष का पहला हिसाब सबसे 6,000 वर्ष पहले मिस्र के निवासियों ने लगाया था। हर साल जब नील नदी में बाढ़ आती थी तो उसके बाद वे फसलों की बोआई करते थे। बाढ़ आने के बाद जब नील नदी में दुबारा बाढ़ आती थी तो उन्होंने देखा कि उस दौरान चांद 12 बार उगता था। यानी, 12 चंद्र-माहों के बाद बाढ़ आती थी और तब वे फसल की बोआई करते थे। मिस्र के कुछ विद्वानो ने देखा कि जब बाढ़ आती है तो आसमान में एक तेज चमकदार तारा भी दिखाई देने लगता है। उन्होंने गणना की तो पता लगा कि 365 दिन-रात के बाद फिर ऐसा ही होता है। फिर तारा चमकने लगता है। मिस्र के निवासियों ने 365 दिन के वर्ष को 30 दिन के 12 महीनों में बांट दिया। वर्ष के अंत में पांच दिन बच गए। इस तरह मिस्र के निवासियों ने कैलेंडर का आविष्कार कर लिया होगा।

अभी तक हुए ऐतिहासिक शोध से जुलियन और ग्रेगोरीयन कैलेंडर महत्वपूर्ण माने जाते हैं। जुलियन कैलेंडर रोम के शासक जुलियस सीजर ने तैयार किया था। आगे चल कर पोप ग्रेगोरी तेरहवें ने इस कैलेण्ड में सुधार करके ग्रेगोरीयन कैलेंडर तैयार किया था।

45 ईस्वी पूर्व से अर्थात इस समय से पहले तक रोम साम्राज्य में रोमन कैलेंडर प्रचलित था। रोमन कैलेंडर में वर्ष का प्रारंभ 1 मार्च से होता था। प्रारंभ में रोमन कैलेंडर में वर्ष 10 माह का होता था फिर उसे 12 महिनो का किया गया।

जब रोमन कैलेंडर में 10 माह होते थे तो उस में 10 माह क्रमशः मार्टिअस, एप्रिलिस, मेअस, जूनिअस, क्विंटिलिस, सैक्सिटिलिस, सेप्टेंबर, अक्टूबर, नवंबर तथा दिसंबर।

रोमन कैलेंडर को 10 माह से जब 2 माह मिला कर उसे 12 महिनो का किया गया तो उस में 12 माह क्रमशः लान्युआरीअस, फेब्रुआरीअस, मार्टिअस, एप्रिलिस, मेअस, जूनिअस, क्विंटिलिस, सैक्सिटिलिस, सेप्टेंबर, अक्टूबर, नम्बबर तथा दिसबबर थे।

रोमन कैलेंडर के 10 महीनों के वर्ष में केवल 304 दिन होते थे। एसा माना जाता है कि रोम के सम्राट 'नुमा पोम्पिलिअस' ने दिसंबर और मार्च महीनों के बीच फरवरी और जनवरी माह जोड़े। जिससे वर्ष 354 या 355 दिनों का हो गया। हर दो वर्ष बाद अधिमास जोड़ कर 366 दिन का वर्ष मान लिया जाता था। समय के साथ-साथ इसमें सुधार होते रहे।

जिससे कैलेंडर की गणनाएं चंद्रमा के बजाय दिनों के आधार पर होने लगीं। पृथ्वी द्वारा सूर्य की परिक्रमा की गणना के आधार पर वर्ष में दिनों की संख्या 365.25 हो गई। इस सवा अर्थात् एक चौथाई दिन से गणना में बड़ा भ्रम पैदा होने लगा।

उस समय रोम के शासक जुलियस सीजर ने रोमन कैलेंडर में विशेष सुधार किया। ईस्वी पूर्व 44 में क्विंटिलिस माह का नाम बदल कर जूलियस सीजर के सम्मान में 'जुलाई' रख दिया गया। जुलियस सीजर ने कैलेंडर को सुधारने में मिस्र के खगोलविद सोसिजेनीज की मदद ली। फिर वर्ष 1 जनवरी से शुरू किया गया। जिस में हर चौथे वर्ष को छोड़ कर प्रत्येक वर्ष 365 दिन का होगा। चौथा वर्ष लीप वर्ष होगा और उसमें 366 दिन होंगे। फरवरी को छोड़ कर प्रत्येक माह में 31 या 30 दिन होंगे। फरवरी में 28 दिन होंगे लेकिन लीप वर्ष में फरवरी में 29 दिन माने जाएंगे। अनुमान है कि 8 ईस्वी पूर्व में सम्राट ऑगस्टस के नाम पर सेक्सटिलिस माह का नाम 'अगस्त' रख दिया गया।

माना जाता हैं की जूलियन कैलेंडर के अनुशार ईस्टर का त्यौहार और अन्य धार्मिक तिथियां संबंधित ऋतुओं में सही समय पर नहीं आती थीं। जिससे कैलेंडर में अतिरिक्त दिन जमा हो गए थे। पोप ग्रेगोरी 1572 से 1585 तक तेरहवें पोप रहे। सन् 1582 तक वर्नल इक्विनॉक्स 10 दिन पिछड़ चुका था।

पोप ग्रेगोरी तेरहवें ने जूलियन कैलेंडर की 10 दिनों की त्रुटि को सुधारने के लिए उस वर्ष 5 अक्टूबर की तिथि को 15 अक्टूबर मानने का सुझाव दिया। जिसके फलस्वरुप जूलियन कैलेंडर में से 10 दिन घटा दिए गए। उस समय लीप वर्ष शताब्दी के अंत में रखा गया बशर्ते वह 400 की संख्या से विभाजित होता हो। इसीलिए 1700, 1800 और 1900 लीप वर्ष नहीं थे जबकि वर्ष 2000 लीप वर्ष था। इस संशोधन से ग्रेगोरीय कैलेंडर की शुरूआत हुई जिसे आज विश्व के अधिकांश देशों में अपनाया जा रहा है।

इसके बावजूद विश्व के कई देश समय की गणना के लिए अभी भी अपने परंपरागत पंचांग या कैलेंडर का उपयोग कर रहे हैं। हिन्दु, चीनी, इस्लामी या हिजरी और यहूदी कैलेंडर इसके प्रमुख उदाहरण हैं।

# पौराणिक काल में पंचांग गणना कैसे होती थी?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

यजुर्वेद काल में भारतीयों ने मासों के 12 नाम क्रमशः मधु, माधव, शुक्र, शुचि, नभ, नभस्य, इष, ऊर्ज, सह, सहस्र, तप तथा तपस्य रखे थे।

*मधुश्च माधवश्च शुक्रश्च शुचिश्च*
*नभश्च नभस्यश्चेषश्चोर्जश्च सहश्च*
*सहस्यश्च तपश्च तपस्यश्चोपयामगृहीतोसि*
*सहं सर्वोस्यहं हस्पत्याय त्वा॥*

(तित्तिर संहिता 1.4.14)

यजुर्वेद के ऋषि थे वैशम्पायन के शिष्य के शिष्य तित्तिर संहिता (उपनिषय) में संवत्सर के मासों के 13 महिनो के नाम क्रमशः- अरुण, अरुणरज, पुण्डरीक, विश्वजित्, अभिजित्, आर्द्र, पिन्वमान्, अन्नवान्, रसवान्, इरावान्, सर्वौषध, संभर, महस्वान् थे।

बाद में यही नाम पूर्णिमा के दिन चंद्रमा के नक्षत्र के आधार पर चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़, भाद्रपद, आश्विन, कार्तिक, मार्गशीर्ष, पौष, माघ तथा फाल्गुन हो गए।

यजुर्वेद में नक्षत्रों की पूरी संख्या तथा उनकी अधिष्टात्री देवताओं के नाम का उल्लेख किया गया हैं। यजुर्वेद में तिथि तथा पक्षों, उत्तर तथा दक्षिण अयन और विषुव दिन का भी उल्लेख मिलता है। विषुव दिन वह है जिस दिन सूर्य विषुवत् तथा क्रांतिवृत्त के संपात में रहता है।

विद्वानो के मतानुसार यजुर्वेद कालिक आर्यों को गुरु, शुक्र तथा राहु केतु का ज्ञान था। यजुर्वेद के रचनाकाल के विषय में विद्वानों में मतभेद होने के उपरांत भी यदि हम पाश्चात्य पक्षपाती, कीथ का मत भी लें तो यजुर्वेद की रचना 600 वर्ष ईसा पूर्व हो चुकी थी। इसके पश्चात् वेदांग ज्योतिष का काल आता है, जो ई. पू. 400 वर्षों से लेकर ई. पू. 1,400 वर्ष तक है।

वेदांग ज्योतिष के अनुसार पाँच वर्षों का एक युग माना गया है, जिसमें 1830 माध्य सावन दिन, 62 चंद्र मास, 1860 तिथियाँ तथा 67 नाक्षत्र मास होते हैं।

## युग के पाँच वर्षों के नाम:

- संवत्सर,
- परिवत्सर,
- इदावत्सर,
- अनुवत्सर तथा
- इद्ववत्सर।

इसके अनुसार तिथि तथा चंद्र नक्षत्र की गणना होती थी। इसके अनुसार मासों के माध्य सावन दिनों की गणना भी की गई है। वेदांग ज्यातिष में महत्वपूर्ण जानकारी मिलती है वह युग की कल्पना, जिसमें सूर्य और चंद्रमा के प्रत्यक्ष वेधों के आधार पर मध्यम गति ज्ञात करके इष्ट तिथि आदि निकाली गई है। आगे आनेवाले सिद्धांत ज्योतिष के ग्रंथों में इसी प्रणाली को अपनाकर मध्यम ग्रह निकाले गए हैं।

वेदांग ज्योतिष और सिद्धांत ज्योतिष काल के भीतर कोई ज्योतिष काल के भीतर कोई ज्योतिष गणना का ग्रंथ उपलब्ध नहीं होता। किंतु इस बीच के साहित्य में ऐसे प्रमाण मिलते हैं जिनसे यह स्पष्ट है कि ज्योतिष के ज्ञान में वृद्धि अवश्य होती रही है, उदाहरण के लिये, महाभारत में कई स्थानों पर ग्रहों की स्थिति, ग्रहयुति, ग्रहयुद्ध आदि का वर्णन है। इससे इतना स्पष्ट है कि महाभारत के समय में भारतवासी ग्रहों के वेध तथा उनकी स्थिति से परिचित थे।

सिद्धांत ज्योतिष प्रणाली से लिखा हुआ प्रथम पौरुष ग्रंथ आर्यभट प्रथम की आर्यभटीयम् (शक सं. 421) है। तत्पश्चात् वराहमिहिर (शक सं.427) द्वारा संपादित सिद्धांतपंचिका है, जिसमें पेतामह, वासिष्ठ, रोमक, पुलिश तथा सूर्यसिद्धांतों का संग्रह है। इससे यह तो पता चलता है कि वराहमिहिर से पूर्व ये सिद्धांतग्रंथ

प्रचलित थे, किंतु इनके निर्माणकाल का कोई निर्देश नहीं है। सामान्यत: भारतीय ज्योतिष ग्रंथकारों ने इन्हें अद्भुत माना हैं। आधुनिक विद्वानों ने अनुमानों से इनके कालों को निकाला है, और ये परस्पर भिन्न हैं। इतना निश्चित है कि ये वेदांग ज्योतिष तथा वराहमिहिर के समय के भीतर प्रचलित हो चुके थे। इसके बाद लिखे गए सिद्धांतग्रंथों में मुख्य हैं : ब्रह्मगुप्त (शक सं. 520) का ब्रह्मसिद्धांत, लल्ल (शक सं. 560) का शिष्यधीवृद्धिद, श्रीपति (शक सं. 961) का सिद्धांतशेखर, भास्कराचार्य (शक सं. 1036) का सिद्धांत शिरोमणि, गणेश (1420 शक सं.) का ग्रहलाघव तथा कमलाकर भट्ट (शक सं. 1530) का सिद्धांत-तत्व-विवेक।

**प्रश्नव्याकरणांग में बारह महिनो की बारह पूर्णमासी और बारह अमावस्याओं के नाम और उनके फल इस प्रकार से बताये हैं।**

*ता कहंते पुण्णमासी आहितेति वदेज्जा तत्थ खलु*
*इमातो बारस पुण्णमासीओ बारस अमावसाओ*
*पण्णत्ताओ तं जहा संविट्ठी, पोट्ठवती, आसोई,*
*कत्तिया, मगसिरा, पोसी, माही, फग्गुणी, चेत्ती,*
*विसाही, जेट्ठामुला, असाढी॥*

**अर्थात:** श्रावण मास की श्रविष्ठा, भाद्रपद् की पौष्ठवती, आश्विन की असोई, कार्तिक की, कृत्तिका, मार्गशीर्ष की मृगशिरा, पौष की पौषी, माघ की माघी, फाल्गुन की फाल्गुनी, चैत्र की चैत्री, वैशाख की वैशाखी, ज्येष्ठ की मूली एवं अषाढ़ की आषाढ़ी पूर्णिमा बतायी गयी हैं। कहीं-कहीं पूर्णमासियों के नामों के आधारप मासों के नाम भी लिए गए हैं।

## ऋतु विचार:

ई.पू. 8000 में वसन्त ऋतु ही प्रारंभिक ऋतु मानी जाती थी, लेकिन ई.पू. 500 में प्रारंभिक ऋतु वर्षा ऋतु मानी जाने लगी थी। तैत्तिरीय संहिता में कहा गया हैं।

*मधुश्च माधवश्च वासन्तिकावृतू शुक्रश्च शुचिश्च*
*ग्रैष्मावृतू नभश्च नभस्यश्च वार्षिकावृतू इषश्चोर्जश्च*
*शारदावृतू सहश्च सहस्यश्च हैमन्तिकावृतू तपश्च*
*तपस्यश्च शैशिरावृतू।*

(तित्तिर संहिता 4.4.11)

**अर्थात:** मधु और माधव वसंत ऋतु, शुक्र और शुचि ग्रीष्म ऋतु, नभस् और नभस्य वर्षा ऋतु, इष और उर्ज शरद् ऋतु, सहस और सहस्य हेमंत ऋतु एवं तपस और तपस्य शिशिर ऋतुवाले मास हैं।

## तैत्तिरीय ब्राह्मण के अनुशार:

*तस्य ते वसंतः शिरः। ग्रीष्मो दक्षिणः पक्षः।*
*वर्ष पुच्छम्। शरदुत्तरः पक्ष। हेमंतो मध्यम्।*

(तैतिर ब्राह्मण 3.10.4.1)

**अर्थात:** वर्ष का सिर वसंत, दाहिना पंख ग्रीष्म, बायां पंख शरद, पूंछ वर्षा और हेमंत को मध्य भाग कहा गया हैं। इस का तात्पर्य हैं की तैत्तिरीय ब्राह्मण काल में वर्ष को पक्षी के रुप में माना गया हैं और ऋतुओं को उसका विभिन्न अंग बतलाया हैं।

इसी प्रकार ऋग्वेद में ऋतु शब्द का प्रयोग कई स्थान पर किया गया हैं। ऋतु शब्द का प्रयोग वहां वर्ष के रुप में हुवा हैं। ऎतरेय ब्राह्मण में पांच ही ऋतु बतायी गई हैं। उसमें हेमंत और शिशिर इन दोनों ऋतुओं को एक ही रुप में माना गया हैं।

*द्वादशमासाः पच्चर्तवो हेमंतशिशिरयोः समासेन।*

(ऎतरेय ब्राह्मण 1.1)

## विषुवद् वृत्त का महत्व:

विषुवद् वृत्त में एक समगति से चलनेवाले मध्यम सूर्य (लंकोदयासन्न) के एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक एक मध्यम सावन दिन होता है। यह वर्तमान कालिक अंग्रेजी के सिविल डे जैसा है। एक सावन दिन में 60 घटी; 1 घटी 24 मिनिट साठ पल; 1 पल 24 सेंकेड 60 विपल तथा 2 1/2 विपल 1 सेंकेंड होते हैं। सूर्य के किसी स्थिर बिंदु (नक्षत्र) के सापेक्ष पृथ्वी की परिक्रमा के काल को सौर वर्ष कहते हैं। यह स्थिर बिंदु मेषादि है। ईसा के पाँचवे शतक के आसन्न तक यह बिंदु कांतिवृत्त तथा विषुवत् के संपात में था।

अब यह उस स्थान से लगभग 23 पश्चिम हट गया है, जिसे अयनांश कहते हैं। अयनगति विभिन्न ग्रंथों में एक सी नहीं है। यह लगभग प्रति वर्ष 1 कला

मानी गई है। वर्तमान सूक्ष्म अयनगति 50.2 विकला है। सिद्धांतग्रथों का वर्षमान 365 दि० 15 घ० 31 प० 31 वि० 24 प्रति वि० है। यह वास्तव मान से 8।34।37 पलादि अधिक है। इतने समय में सूर्य की गति 8.27 होती है। इस प्रकार हमारे वर्षमान के कारण ही अयनगति की अधिक कल्पना है।

वर्षों की गणना के लिये सौर वर्ष का प्रयोग किया जाता है। मासगणना के लिये चंद्र मासों का। सूर्य और चंद्रमा जब राश्यादि में समान होते हैं तब वह अमांतकाल तथा जब 6 राशि के अंतर पर होते हैं तब वह पूर्णिमांतकाल कहलाता है।

एक अमांत से दूसरे अमांत तक एक चंद्र मास होता है, किंतु शर्त यह है कि उस समय में सूर्य एक राशि से दूसरी राशि में अवश्य आ जाय। जिस चंद्र मास में सूर्य की संक्रांति नहीं पड़ती वह अधिमास कहलाता है। ऐसे वर्ष में 12 के स्थान पर 13 मास हो जाते हैं।

इसी प्रकार यदि किसी चंद्र मास में दो संक्रांतियाँ पड़ जायँ तो एक मास का क्षय हो जाएगा। इस प्रकार मापों के चंद्र रहने पर भी यह प्रणाली सौर प्रणाली से संबंद्ध है।

चंद्र दिन की इकाई को तिथि कहते हैं। यह सूर्य और चंद्र के अंतर के 12वें भाग के बराबर होती है। हमारे धार्मिक दिन तिथियों से संबद्ध है1 चंद्रमा जिस नक्षत्र में रहता है उसे चंद्र नक्षत्र कहते हैं।

अति प्राचीन काल में वार के स्थान पर चंद्र नक्षत्रों का प्रयोग होता था। काल के बड़े मानों को व्यक्त करने के लिये युग प्रणाली अपनाई जाती है।

### युग प्रणाली इस प्रकार है:

- कृतयुग (सत्ययुग) 17,28,000 वर्ष
- द्वापर 12,96,000 वर्ष
- त्रेता 8, 64,000 वर्ष
- कलि 4,32,000 वर्ष
- योग महायुग 43,20,000 वर्ष
- कल्प 1000 महायुग 4,32,00,00,000 वर्ष

सूर्य सिद्धांत में बताए आँकड़ों के अनुसार कलियुग का आरंभ 17 फरवरी, 3102 ई० पू० को हुआ था। युग से अहर्गण (दिनसमूहों) की गणना प्रणाली, जूलियन डे नंबर के दिनों के समान, भूत और भविष्य की सभी तिथियों की गणना में सहायक हो सकती है।

### गणित ज्योतिष के ग्रंथों के दो वर्गीकरण हैं :

सिद्धांतग्रंथ तथा करणग्रंथ। सिद्धांतग्रंथ युगादि अथवा कल्पादि पद्धति से तथा करणग्रंथ किसी शक के आरंभ की गणनापद्धति से लिखे गए हैं। गणित ज्योतिष ग्रंथों के मुख्य प्रतिपाद्य विषय है: मध्यम ग्रहों की गणना, स्पष्ट ग्रहों की गणना, दिक्, देश तथा काल, सूर्य और चंद्रगहण, ग्रहयुति, ग्रहच्छाया, सूर्य सांनिध्य से ग्रहों का उदयास्त, चंद्रमा की श्रृंगोन्नति, पातविवेचन तथा वेधयंत्रों आदि की विवेचना की गई हैं।

### पोराणिक शास्त्रों में उल्लेख हैं:

*सप्त च वै शतानि विशतिश्च संवत्सरस्याहोराचयः।*

**अर्थात:** वर्ष में सात सौ बीस दिन और रात होते हैं।

जानकारों का कथन हैं की इश्वर द्वारा स्थापित काल के पहिये का बारह मास के रुप में बारह अरों वाला चक्र निरन्तर सूर्य के चारों ओर घूम रहा है। इसमें दिन-रात के जोड़े रूप पुत्र सात सौ बीस विद्यमान रहते हैं, अर्थात् एक वर्ष में बारह महीने होते हैं और 360 दिन तथा 360 रातें मिलकर 720 अहोरात्र निरन्तर गति करते रहते हैं।

# वैदिक पंचांग का इतिहास?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

भारतीय ज्योतिष ग्रहनक्षत्रों की गणना की अत्यंत शूक्ष्म पद्धति है जिसका भारत में उद्‍गम एवं विकास हुवा हैं। आजकल भी हिन्दु संस्कृति में इसी पद्धति से पंचांग बनाएं जाते हैं। जिनके आधार पर देश भर में धार्मिक कार्य संपन्न किए जाते तथा विभिन्न व्रत-पर्व-त्यौहार मनाए जाते हैं। भारतीय संस्कृति में वर्तमान समय में अधिकांश पंचांग सूर्यसिद्धांत, ग्रह सारणियों तथा ग्रहलाघव की विधि से प्रस्तुत किए जाते हैं। कुछ ऐसे भी पंचांग बनते हैं अन्य पद्धति के आधार पर प्रस्तुत किया जाता हैं, प्राय: इन्हें भारतीय निरयण पद्धति के अनुकूल बना दिया जाता हैं।

हिन्दु पंचांग अर्थात हिन्दु कैलेंडर के बारे में विस्तार से जानते हैं। हमारे देश में लगभग 5,000 वर्ष पूर्व से ही ग्रह, नक्षत्र, आदि के आधार पार काल अर्थात समय की सूक्ष्म गणना की जाती थी। उस काल में हमारें विद्वान आचार्यों को इस बात का ज्ञान हो चुका था की एक चंद्र-मास में ठीक 30 दिन नहीं होते, इस लिए एक चंद्र वर्ष में 360 से कुछ कम दिन होते हैं।

आज के आधुनिक युग में भारतीय पंचांग के विषय में वैज्ञानिक मत हैं, की भारत का प्राचीनतम उपलब्ध साहित्य वैदिक साहित्य हैं। विद्वानो के का मत हैं की वैदिक कालीन भारतीय ऋषि-मुनि यज्ञ किया करते थे।

## इस विषय में शास्त्रोक्त मत इस प्रकार हैं:-

*वेदास्तावद यज्ञकर्मप्रवृता: यज्ञा प्रोक्तास्ते तु कालाश्रयेण,*
*शास्त्रादस्मात काबोधो यत: स्याद वेदांगत्वम्*
*ज्योतिषस्योक्तमस्सात्।*
*शब्दशास्त्रम् मुखम् ज्योतिषम् चक्षुषी श्रोत्रमुक्तम् निरुक्तम् कल्प: करौ,*
*या तु शिक्षास्य वेदस्य नासिका पादपद्मद्वयम् छन्दम् आद्यैर्बुधै:॥*
*वेदचक्षु: किलेदम् स्मृतम् ज्यौतिषम् मुख्यता चान्गमध्येस्य तेनोच्यते,*
*संयुतोपीतरै: कर्णनासादिभिश्चक्षुषागेंन हीनो न किंचित कर:।*
*तस्मात द्विजैर्ध्ययनीयमेतत पुण्यम् रहस्यम् परमन्च तत्वम,*
*यो ज्योतिषाम् वेत्ति नर: स सम्यक धर्मार्थकामान लभते यशश्च॥*

**अर्थातः** समग्र वेदों का मूल तात्पर्य यज्ञ कर्मो से है, यज्ञों का संपादन शुभ समय में होता है। इस लिए शुभ समय या अशुभ समय का ज्ञान ज्योतिष शास्त्र द्वारा ही संभव होने से ज्योतिष शास्त्र का नाम वेदांग ज्योतिष कहा जाता है। वेद रूप को वेद पुरुष के मुख्य छ: अंगों में व्याकरण शास्त्र वेद का मुख ज्योतिष शास्त्र दोनो नेत्र निरुक्त दोनो कान कल्प शास्त्र दोनो हाथ शिक्षा शास्त्र वेद की नासिका और छन्द शास्त्र वेद पुरुष के दोनो पैर कहे गये हैं। लेकिन पुरुष रूप में वेदशास्त्र का ज्योतिष शास्त्र नेत्र समान स्थानीय होने से ज्योतिष शास्त्र ही वेद का मुख्य अंग हो जाता है।हाथ पैर कान आदि समस्त इन्दियों की स्थिति के उपरांत नेत्र स्थानीय ज्योतिष शास्त्र की अनभिज्ञता किसी की नही होती इसलिए सर्वशास्त्रों के अध्ययन की सत्ता होते हुवे भी ज्योतिष शास्त्र में ज्ञान की परिपक्वता से वेदोक्त धर्म और कर्म नीति भूत-भविष्यादि ज्ञान के साथ निश्चित रूप से धर्म अर्थ काम और मोक्ष की प्राप्ति होती है।

अतः यज्ञों के विशिष्ट फल प्राप्त करने के लिये यज्ञों का निर्धारित समय पर होना आवश्यक था इसलिये वैदिककाल से ही भारतीयों ने वेधों द्वारा सूर्य और चंद्रमा की स्थितियों से काल का ज्ञान प्राप्त करना शुरू कर लिया था। भारतीय पंचांग सुधारसमिति के आख्या में दिए गए विवरण के अनुसार ऋग्वेद काल में भारतीय आचार्यों ने चंद्र सौर वर्ष गणना पद्धति का ज्ञान प्राप्त कर लिया था। उस काल से वे 12 चंद्र मास तथा चंद्र मासों को सौर वर्ष से सामंजस्य स्थापित करनेवाले अधिमास को भी जानते थे। दिन को चंद्रमा के नक्षत्र से दर्शाते थे। उन्हें चंद्रगतियों के ज्ञान उपयोगी चंद्र राशिचक्र का ज्ञान था। वर्ष के दिनों की संख्या 366 थी, जिनमें से चंद्र वर्ष के लिये 12 दिन घटा देते थे। जानकारो के अनुसार ऋग्वेद कालीन आर्यों

का समय कम से कम 1,200 वर्ष ईसा पूर्व अवश्य होना चाहिए।

अन्य विद्वानो का कथ हैं, हिन्दु ज्योतिष में एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक का समय सावन दिन कहलाता हैं। उस समय उन्हे सावन मास और चंद्र मास का भी विशेष ज्ञान प्राप्त हो चुका था। समय के साथ उन्हें नक्षत्र और फिर तिथि का ज्ञान प्राप्त हुआ।

एसा अनुमान है की शक संवत् से लगभग 1400 वर्ष पूर्व तक तिथि और नक्षत्र, समय के इन दो अंगों का ही ज्ञान था। उसके बाद करण, योग और वार का ज्ञान प्राप्त हुआ होगा! जिसके बाद तिथि, नक्षत्र, वार, करण और योग, समय के इन पांच अंगों से 'पंचांग' अर्थात कैलेंडर का विकास हुआ होगा।

अपनी सभ्यता एवं संस्कृति की आवश्यकताओं और धार्मिक तिथियों की गणना के लिए देश के विभिन्न प्रांतों में कई प्रकार के पंचांग बनाए गए जिनमें से अनेक पंचांग आज भी प्रचलित हैं। लेकिन, प्रशासनिक तथा मानव समाज से संबंधी विशेष उद्देश्य के लिए संशोधित और मानक भारतीय राष्ट्रीय कैलेंडर का प्रयोग किया जाता है।

भारतीय राष्ट्रीय कैलेंडर का निर्माण में प्रोफेसर मेघनाद साहा जैसे समर्पित वैज्ञानिक के सतत प्रयासों का फल माना जाता है। क्योकि, कैलेंडर सुधार का सामाजिक, सांस्कृतिक और धार्मिक विश्वासों पर सीधा प्रभाव पड़ने का खतरा मोल लेते हुए भी उन्होंने कैलेंडर में वैज्ञानिक सुधार का बीड़ा उठाया और हमारे कैलेंडर को वैज्ञानिक और प्रामाणिक आधार प्रदान किया।

प्रोफेसर मेघनाद साहा ने भारतीय पंचांगों और कैलेंडर सुधार की आवश्यकता पर विभिन्न प्रसिद्ध विज्ञान पत्रिकाओं में लेख लिख कर इस विषय की ओर सरकार और आम लोगों का ध्यान आकर्षित किया। कैलेंडर से संबंधित उनके कुछ प्रमुख लेख इस प्रकार थेः कैलेंडर (पंचांग) सुधार की आवश्यकता, 'कालांतर में संशोधित कैलेंडर तथा ग्रेगोरीय कैलेंडर 'भारतीय कैलेंडर का सुधार', 'विश्व कैलेंडर योजना' इत्यादि लेख प्रकाशित हुए। 'प्राचीन एवं मध्ययुगीन भारत में काल निर्धारण की विभिन्न विधियां तथा शक संवत् की उत्पत्ति', 'शक संवत् की शुरुआत' इत्यादि लेखो पर व्याख्यान दिया। इन प्रयासों के परिणामस्वरूप 1952 में वैज्ञानिक एवं औद्योगिक अनुसंधान परिषद् ने एक कैलेंडर सुधार समिति गठित की। समिति को देश के विभिन्न प्रांतों में प्रचलित पंचांगों का अध्ययन करके सरकार को सटीक वैज्ञानिक सुझाव देने की जिम्मेदारी सौंपी गई ताकि पूरे देश में एक समान नागरिक कैलेंडर लागू किया जा सके। प्रो. मेघनाद साहा इस कैलेंडर सुधार समिति के अध्यक्ष नियुक्त किए गए। समिति के प्रमुख सदस्य में ए.सी.बनर्जी, के.के.दफ्तरी, जे.एस.करंडीकर, गोरख प्रसाद, आर.वी.वैद्य तथा एन.सी. लाहिड़ी सामिल थे।

पंचांगों में सबसे प्रमुख त्रुटि थी वर्ष में दिन की अधिकता। पंचांग प्राचीन 'सूर्य सिद्धांत' पर आधारित होने के कारण वर्ष के कुल दिन 365.258756 दिन होते है। वर्ष की 0.258756 यह अधिकता वैज्ञानिक गणना पर आधारित सौर वर्ष से .01656 दिन अधिक हैं। प्राचीन सिद्धांत अपनाने के कारण ईस्वी सन् 500 से वर्ष 23.2 दिन आगे बढ़ चुका है। भारतीय सौर वर्ष 'वसंत विषुव' औसतन 21 मार्च के अगले दिन मतलब 22 मार्च से शुरु होने के बजाय 13 या 14 अप्रैल से शुरु होता है। इसी तौर पर यूरोप में जूलियस सीजर द्वारा शुरू किए गए 'जुलियन कैलेंडर ' में भी वर्ष में कुल 365.25 दिन निर्धारित किए गए थे, जिसके कारण 1582 ईस्वी आते-आते 10 दिन की त्रुटि हो चुकी थी। तब पोप ग्रेगरी तेरहवें ने कैलेंडर सुधार के लिए आदेश दे दिया कि उस वर्ष 5 अक्टूबर को 15 अक्टूबर घोषित कर दिया जाए। लीप वर्ष भी स्वीकार कर लिया गया। लेकिन, भारत में सदियों से पंचांग यानी कैलेंडर में इस प्रकार का कोई संशोधन नहीं हुआ था।

कैलेंडर सुधार समिति के सदस्यों ने विश्व कैलेंडर योजना का भी सुझाव दिया और 1954 में जेनेवा में आयोजित यूनेस्को के 18वें अधिवेशन में 'विश्व कैलेंडर ' सुधार के लिए प्रस्ताव भेजा। कैलेंडर सुधार समिति ने 1955 में अपनी रिपोर्ट प्रकाशित की। समिति ने प्रशासनिक तथा नागरिक कैलेंडर के लिए

महत्वपूर्ण सुझाव दिए। इन सुझावों के अनुसार राष्ट्रीय कैलेंडर में शक संवत् का प्रयोग किया जाना चाहिए। जिस कारण इसकी गणनाएं शक संवत् से की जाती हैं। शक संवत् की प्रथम तिथि ईस्वी सन् 79 के वसंत विषुव से प्रारंभ होती हैं। हमारे राष्ट्रीय कैलेंडर में शक संवत् 1879 (अठारह सौ उनासी) के चैत्र मास की प्रथम तिथि को आधार माना गया हैं, जो ग्रेगोरीय कैलेंडर की गणना के अनुसार 22 मार्च ईस्वी सन् 1957 है। यानी, हमारा संशोधित राष्ट्रीय कैलेंडर 22 मार्च 1957 से शुरू होता है।

सुधार समिति ने सुझाव दिया कि वर्ष में 365 दिन तथा लीप वर्ष में 366 दिन होंगे। लीप वर्ष की परिभाषा देते हुए सुझाव दिया गया कि शक संवत् में 78 जोड़ने पर जो संख्या मिले वह अगर 4 से विभाजित हो जाए तो वह लीप वर्ष होगा। लेकिन, अगर वर्ष 100 का गुणज तो है लेकिन 400 का गुणज नहीं है तो वह लीप वर्ष नहीं माना जाएगा। राष्ट्रीय परंपरागत भारतीय मास 12 हैं : चैत्र, वैसाख, ज्येष्ठ, आषाढ़, श्रावण, भाद्र, आश्विन, कार्तिक, अग्रहायण, पौष, माघ और फाल्गुन।

समिति ने यह भी सिफारिशों की कि वर्ष का प्रारंभ वसंत विषुव के अगले दिन से होना चाहिए। कैलेंडर में चैत्र मास वर्ष का प्रथम मास होगा। चैत्र से भाद्र तक प्रत्येक मास में 31 दिन और आश्विन से फाल्गुन तक प्रत्येक मास में 30 दिन होंगे। लीप वर्ष में, चैत्र मास में 31 दिन होंगे अन्यथा सामान्य वर्षों में 30 दिन ही रहेंगे। लीप वर्ष में चैत्र मास की प्रथम तिथि 22 मार्च के बजाय 21 मार्च होगी। समिति ने कहा कि जो उत्सव और अन्य महत्वपूर्ण तिथियां 1400 वर्ष पहले जिन ऋतुओं में मनाई जाती थीं, वे 23 दिन पीछे हट चुकी हैं। फिर भी धार्मिक उत्सवों की तिथियां परंपरागत पंचांगों से ही तय की जा सकती हैं। समिति ने धार्मिक पंचांगों के लिए भी दिशा निर्देश दिए। ये पंचांग सूर्य और चंद्रमा की गतियों की गणनाओं के आधार पर तैयार किए जाते हैं। भारतीय मौसम विज्ञान विभाग प्रति वर्ष भारतीय खगोल पंचांग प्रकाशित करता है। छुट्टियों की तिथियों की गणना इसी के आधार पर की जाती है। हमारे राष्ट्रीय कैलेंडर के लीप वर्ष विश्व भर में प्रचलित ग्रेगोरी कैलेंडर के समान हैं। ग्रेगोरीय कैलेंडर में 21 मार्च की तिथि वसंत विषुव यानी वर्नल इक्विनॉक्स मानी गई है।

# कैलेंडर व पंचांग में क्या अंतर हैं?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

आधुनिक (ग्रेगोरियन) कैलेंडर में वार, दिनांक मास, वर्ष का समावेश होता हैं। आधुनिक कैलेंडर में हर चार साल के बाद एक लीप वर्ष होता है, लीप वर्ष 100 वर्ष पश्चात नहीं होता एवं 400 वर्ष के बाद पुनः लीप वर्ष होता हैं। इस प्रकार कैलेंडर में एक वर्ष में कुल 365.2425 दिन होते है जो कि सायन कैलेंडर के एक वर्ष के कुल 365.2422 दिन के अधिक करीब है और जिस कारण करीबन 3000 वर्षों बाद दोनों कैलेंडरों में 1 दिन का अंतर आता है।

आधुनिक कैलेंडर की तुलना में भारतीय पंचांग में तिथि, वार, नक्षत्र, योग और करण आदि पांच प्रमुख अंगों का समावेश होता हैं। इसके उपरांत एक एक उन्नत कैलेंडर में सूर्योदय-सूर्यास्त समय ज्ञान, सूर्य, चंद्र आदि ग्रहों का राशि प्रवेश, शुभ-अशुभ मुहूर्त, आदि विशेष जानकारीयां समाहित होती हैं।

ज्योतिष शास्त्र के अनुशार निरयण वर्ष मे कुल 365.2563 दिन होते है जो कि सूर्य के एक राशि में प्रवेश से अगले वर्ष उसी राशि में प्रवेश का समय होता हैं। निरयण वर्ष सायन वर्ष से 0.0142 दिन बड़ा है। इस लिए 100 वर्षों में 1.42 दिनों का अंतर हो जाता है। इस कारण पंचांग प्रति 100 वर्षों से कैलेंडर से लगभग डेढ़ दिन आगे निकल जाता है। इस कारण मकर संक्रांति आदि दिनांक, तिथि, सूर्यराशि के अनुरुप मनाए जाने वाले त्यौहारों में अंतर आ जाता है और हिंदू पर्व, जो तिथि के अनुसार मनाए जाते हैं, धीरे-धीरे आगे निकलते जाते हैं।

**सायन व नियरण गणना क्या हैं? और दोनों में क्या अंतर हैं?**

पृथ्वी अपनी धुरी पर सूर्य की परिक्रमा एकलिप्टिक (Ecliptic) पर लगाती है। लेकिन यह लगभग 23.4 डिग्री झुकी होती है। पृथ्वी के इस झुकाव के कारण ही पृथ्वी पर गर्मी व सर्दी पड़ती हैं। झुकाव से पृथ्वी का जो भाग सूर्य के सीधे सामने रहता है वहां गर्मी रहती है। क्योंकि ऋतु में अंतर अयन व सूर्योदय इत्यादि पृथ्वी के झुकाव से होने वाले बदलाव के कारण होते हैं। पृथ्वी की परिक्रमा के कारण ऋतु में अंतर नहीं पडता ऋतु में अंतर पृथ्वी के झुकाव के कारण पडता हैं। इस लिए सायन कैलेंडर बनाया जाता हैं।

पृथ्वी का भूमध्य भाग एकलिप्टिक (Ecliptic) के साथ एक रेखा पर काटता है, जिसका एक बिंदु वसंत विषुव व दूसरा शरद विषुव कहलाता है। यह रेखा पृथ्वी की धुरी के दोलन के कारण वह 50.3 प्रतिवर्ष की गति से पश्चिम की ओर खिसकती है।

पृथ्वी के पूर्ण 360 डिग्री चलने को निरयण और उसके पुनः उसी झुकाव में आने को सायन वर्ष कहते हैं। इस कारण शरद विषुव पर पृथ्वी को पुनः आने में 360 डिग्री से लगभग 50" कम घुमना पड़ता है। यह अंतर ही अयनांश कहलाता है।

एसा माना जाता हैं की सायन कैलेंडर व निरयण पंचांग 23 मार्च 285 को एक समान थे। तब से लेकर आज तक अंदाजन दोनो में 24 दिनों का अंतर हो गया है।

इस लिए चैत्र मास, जो पहले फरवरी व मार्च में आता था, अब चैत्र मास मार्च व अप्रैल में पड़ता हैं। इस लिए क्रमशः सभी मास में अंतर हो गया हैं। जिससे सभी ऋतुओं एवं महिनों में अंतर होने लगे हैं।

साधारणतः यह प्रश्न उठता हैं की क्या

**निरयण पंचांग और सायन कैलेंडर को एक समान कर देना चाहिए?**

इस पर विद्वानो का एकमत उत्तर नहीं होगा, क्योकि दोनों निरयण पंचांग और सायन कैलेंडर अपने स्थान पर ठीक हैं।

कैलेंडर का निर्माण आम लोगो की सुविधा एवं आवश्यक्ता के अनुरुप किया गया है, इस लिए उसका सायन होना ही ठीक है। इस कारण ऋतुएं व सूर्योदय आदि स्थितीयां तारीख के अनुसार एक समान बने रहते हैं।

पंचांग धार्मिक कार्यों से जुडे लोग, पंडित व ज्योतिषों आदि के लिए हैं, क्योकि पंचांग से तिथि, ग्रह, नक्षत्र योग आदि से ग्रहों की स्पष्ट स्थिति जानी जाती है व शुद्ध गणना की जा सकती है। ग्रहों की स्थिति राशि अनुसार ही जानी जाती है, इस लिए गणना का निरयण होना सहज है।

इस लिए इसे सायन नहीं कर सकते। इसी कारण सभी पंचांग निरयण ही होते हैं। ग्रहों की गणना के लिए सूर्य को आधार लेकर फिर अयनांश घटाकर ग्रह स्पष्ट करना अति सुलभ होता है। अतः गणना के लिए प्रथम सायन गणना कर अयनांश घटाकर निरयण गणना कर ली जाती है। ग्रह स्पष्ट की सायन सारणियां उपल्बध होती हैं। लेकिन इसका तात्पर्य यह नहीं है कि ग्रह सायन गणनानुसार राशि में भ्रमण करते हैं। सभी ग्रह आकाश मंडल में निरयण गति के अनुसार ही चलते हैं और ज्योतिष, जो कि राशियों, नक्षत्रों पर आधारित है, पूर्णतया निरयण ही है। इस लिए जो गणनाएं की जा रही हैं, वे पूर्ण सत्य हैं, उन्हें गलत मानकर फेरबदल करने से अनेको भ्रामक स्थितियां उत्पन्न हो सकती हैं। इस लिए कैलेंडर व पंचांग में मतभेद एक स्वाभाविक स्थिती है।

**पंचांग निर्माण में आधुनिक प्रणाली आवश्यक?**

पंचांगों के समान होने में मुख्य आवश्यक्ता होती हैं, ग्रह स्पष्ट सिद्धांत को एक करना। देश में कुछ स्नानीय पंचांग पौराणिक सूर्य सिद्धांत या अन्य सिद्धांतों के आधार पर ही गणना करते हैं, लेकिन आज के आधुनिक युग में आधुनिक गणना को गलत मानना केवल परम्परानिष्ठता है। जिस कारण ज्योतिष के फलित में गणनाओं का गलत आना प्रमुख कारण होता हैं। इसमें हमें केवल फलित के सिद्धांतों में बदलाव लाने चाहिए गणित सिद्धांतो में नहीं। विशेष कर फलित गणित का कोई ठोस आधार नहीं हो सकता, लेकिन गणित के आधार पर ही फलित के प्रमुख सूत्र सुनिश्चित किए जाने चाहिए।

विद्वानो के मत से सभी पंचांगों को अंतर्राष्ट्रीय मानक प्राप्त ग्रह स्पष्ट करने वाले कम्प्यूटर प्रोग्राम से गणना करनी चाहिए, जिससे देश के विभिन्न धार्मिक एवं स्थानीय पंचांगों में अंतर समाप्त हो और सार्वजनिक तौर पर मानव जाति को इस पंचांग से लाभ प्राप्त हो और पौराणिक भ्रमित करने वाली धारणाए समाप्त हो। विभिन्न अयनांश में मतभेद से ही ग्रह स्पष्ट एक समान नही होते। लेकिन आज जब सिर्फ सायन और निरयण के भेद में उलझे रहेंगे, तो अयनांश में मतभेद रखने से क्या फायदा। एसा मानाजाता हैं की कुछ अयनांश केवल नाम के कारण चलन में हैं। उनमें अंतर इतने कम हैं कि ज्योतिष के द्वारा इसका सत्यापन करना अत्यंत दुस्साध्य हैं। इस लिए मतभेद को त्यागकर गणना के लिए चित्रापक्षीय अर्थात लहरी अयनांश ही अपनाना चाहिए। फलित कथन के लिए ज्योतिषी के अपने-अपने निर्णय हो सकते हैं व उसके लिए कुछ भी जोड़ा या घटाया जा सकता है।

**पंचांग की भिन्नता:**

पंचांग की भिन्नता का प्रमुख कारण हैं तिथि निर्णय में की अलग-अलग विधि। जिसके कारण पर्वों को लेकर देश के विभिन्न स्थानो में के लोगों की अलग-अलग मान्यता हैं। साधारणतः तिथि निर्णय में सूर्योदय की भूमिका प्रमुख होती हैं। अलग-अलग स्थान के अनुसार सूर्योदय का समय बदल जाता है। यदि सूर्योदय समय के आसपास तिथि बदल रही हो, तो स्थान के अनुसार तिथि में परिवर्तन हो जाता है और पंचांग में भी अंतर होता हैं। जिससे तिथि पर निर्धारित पर्वों में भी अंतर आ जाता है। इस लिए पंचांग की गणना स्थानीय सूर्योदय समय के अनुरुप तिथि का निर्णय कर पर्व की गणना होती हैं। कभी-कभी एक पर्व दो तारीखों को पड़ता है। ऐसा अक्सर जन्माष्टमी व दीपावली के साथ होता है। कारण है दोनों पर्वों में मध्यरात्रि कालीन तिथि, नक्षत्र आदि का लिया जाना। प्रायः प्रातःकाल में तिथि दूसरी होती है। अतः गणना के लिए केवल तिथि के अनुसार पर्व की गणना कर देने के कारण यह अंतर आता है। यदि पर्व की गणना विधिवत्की जाए, तो इस प्रकार के अंतर नहीं आएंगे। हिंदू धर्म ग्रंथों में पर्व गणना के लिए विस्तृत सूत्र उपलब्ध हैं, जिससे गणना में कोई संदेह मुमकिन नहीं है।

# ज्योतिष के अनुशार शुभ-अशुभ मुहूर्त का प्रभाव?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

आज की अत्याधुनिक वैज्ञानिक पद्धति के अनुसार ब्रह्माण्ड में समय अर्थात काल व अनंत आकाश के अतिरिक्त समस्त वस्तुएं मर्यादा युक्त हैं। इस लिए समय का न ही कोई प्रारंभ है न ही कोई अंत है। अन्य शब्दों में समझे तो हम एसे कोई भी विशेष क्षण को चिन्हित नहीं कह सकते कि कब समय अस्तित्व में आया या समय इस क्षण से आरंभ होता है। इसी तरह हम यह भी नहीं कह सकते है कि, इस क्षण के बाद समय का अस्तित्व समाप्त हो जाएगा?, या समय यहाँ रुक जाएगा।

क्योकि अनंत आकाश की समय की तरह कोई मर्यादा नहीं है, इस लिए तो इसका कहीं भी प्रारंभ या अंत नहीं होता हैं।

आधुनिक मानव ने इन दोनों तत्वों को हमेशा समझने का व अपने अनुसार इनमें विचरण करने का प्रयास किया है, लेकिन उसे भी तक कोई सफलता प्राप्त नहीं हुई है।

ये दोनों तत्व विभिन्न रुपोंमें अपना महातम्य मनुष्य पर जमाते आए है। यह दोनों तत्व मानव जीवन को अत्यंत ही महत्वपूर्ण तरीके से मानुष्य को प्रभावित करते है।

प्राचीन ऋषी-मुनियों को इन दोनों तत्वों का भली भांति बोध था। इस लिए उन्होंने अपने आत्मीय एवं मनोबलस से सामर्थ्य, चित्त की एकाग्रता व केन्द्रित ध्यान से, पूर्ण चैतन्य व अर्द्ध चैतन्य शक्ति व बल से एवं उच्चकोटि के ज्ञान व अपनी दिव्य ज्ञानचक्षु से इन तत्वों को समझ लिया था जो कि आज कि अत्याधुनिक तकनीक से कोसों दूर हैं।

उन्होंने देखा व जाना कैसे समय व अनंत ब्रह्मांड कि शक्तियां हमें प्रभावित करती है, कैसे नक्षत्रा व ग्रहों का मेल हमारे जीवन को महत्त्वपूर्ण दिशा व परिवर्तन देता है।

उन्होंने सबसे महत्त्वपूर्ण बात यह समझी कि मनुष्य आकाशीय पिंडों के सहयोग से कितने आश्चर्यजनक रुप से अपने महत्वपूर्ण कार्यों में सफलता प्राप्ति के लिए एवं जीवन क्रम को अर्थात अपने भविष्य को उज्जवल कर सकता हैं। एक शुभ मुहूर्त में प्रारंभ किया गया कोभी कार्य मनुश्य को शीघ्र ही जीवन में सभी प्रकार सुख को प्राप्त कर अनेको उपलब्धियां दिलाने में समर्थ होता हैं।

मुहूर्त हमारे विद्वानो द्वारा खोज की गई सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण परिकल्पना है। मुहूर्त का अर्थ है किसी भी कार्य को करने के लिए सबसे सर्वाधिक उत्तम समय या शुभ समय व तिथि का चयन करना।

कार्य पूर्णतः फलदायक हो इसके लिए समस्त ग्रहों व अन्य ज्योतिष तत्वों का सूक्ष्म विश्लेषण किया जाता है कि वे दुष्प्रभावों को विफल कर देते है। वे मनुष्य की जन्म कुण्डली की समस्त बाधाओं को दूर करने में व दुर्योगों को हटाने में सहायक होते हैं।

मुहूर्त मनुष्य के लिए ग्रह, नक्षत्र एवं योग का ऎसा अनूठा संगम है कि वह कार्य करने वाले मनुष्य को पूर्णतः सफलता की ओर उन्मुख कर देता है।

इस लिए विद्वानो का मत हैं की मनुष्य जब भी अपने जीवन में ऎसा महत्वपूर्ण कार्य करने जा रहा हों, जिसमें उसका अधिक समय व शक्ति प्रयोग में हुवा हो अथवा इस कार्य का मनुष्य के जीवन पर काफी समय तक प्रभाव रहने वाला हो, तब उसे यह कार्य शुभ मुहूर्त में ही करना चाहिए। जिससे यह कार्य अति शीघ्र फलदायक होगा व वहँ अधिक सुखमयी व संतुष्ट जीवन व्यतीत कर सके।

ज्योतिष विद्या में कार्य का प्रारंभ समय, कुण्डली व उसकी गणना करके किया जाता है। इस लिए किसी भी शुभकार्य करने के लिए उसके प्रारंभ करने का समय अर्थात मुहूर्त अति महत्वपूर्ण होता है। मनुष्य का भविष्य एवं जीवन की महत्वपूर्ण घटनाएँ इस बात पर निर्भर करती हैं कि उसका जन्म किस समय हुआ था। लेकिन मनुष्य कि विडम्बना तो यह

है कि मनुष्य का स्वयं के जन्म समय पर कोई नियंत्रण नहीं है। लेकिन जीवन के अन्य क्रिया-कलापों पर उसका पूर्ण नियंत्रण है। इस लिए वह कार्य करने का समय स्वयं सुनिश्चित कर सकता है। यही मुहूर्त की परिभाषा है। यदि कार्य प्रारंभ का समय शुभ हैं तो कार्यफल निश्चित रुप से फलदायक एवं इच्छित होगा। इस लिए तो कहाँ जाता हैं की शुभ प्रारंभ अर्थात आधा कार्य स्वतः पूर्ण होना।

## शुभ योग

मुहूर्त अच्छे व बुरे दोनों योगों का मिश्रण है। कोई भी मुहूर्त अपने आप में पूर्ण रुप से शुभ नहीं होता है, जिस पर कोई भी बुरा प्रभाव न हो। लेकिन ग्रहों के विशेष योगादि के शुभत्व का सूक्ष्म अध्ययन करके कुछ योग ऐसे भी होते हैं जो कि किसी दोष विशेषों को हटाने वाले योगों होते हैं, जो हजारों बुरे प्रभाव हटा देते है। इस तरह से, पंचांग तत्वों के शुभत्व के अतिरिक्त भी वे समस्त घटक कि अवश्य जाँच करनी चाहिए, जो मुहूर्त पर शुभ प्रभाव डालते हैं।

## अशुभ योग

जैसा की हमने बताया की अशुभ तत्त्व भी हमेशा ही मौजूद होते हैं। आवश्यकता है किसी एसी युक्ति की जो अशुभ घटकों को अधिक से अधिक कम कर सकेए अधिक अशुभ घटकों को हटा सके तथा उपस्थित अशुभ घटकों को प्रभावहीन कर सके। अतः अशुभ व दोषपूर्ण संयोजन को देख ही किसी मुहूर्त का चयन करना चाहिए, इस प्रकार सभी परिस्थितियों का पूर्ण अध्ययन करना आवश्यक होता है।

***





# भद्रा विचार

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

एसी पौराणिक मान्यता हैं की पुर्व काल में देव दानव युद्ध में शिव शंकर के देह से यह भद्रा उत्पन्न हुई हैं। अन्य मान्यता के अनुशार भद्रा भगवान सूर्य देव की पुत्री और शनिदेव की बहन है। शनि की तरह ही इसका स्वभाव भी क्रूर माना गया है। इस उग्र स्वभाव को नियंत्रित करने के लिए ही भगवान ब्रह्मा ने उसे कालगणना अर्थात पंचाग के एक प्रमुख अंग करण में स्थापीत किया।

भद्रा की उत्पत्ति के विषय में एसा माना जाता हैं की दैत्यों को मारने के लिये भद्रा गर्दभ (गधा) के मुख और लंबे पुछँ सहित और तीन पैर युक्त उत्पन्न हुई है। सिंह जैसी मुर्दे पर चढी हुई सात हाथ और शुष्क पेटवाली महाभयंकर, विकराल मुखी, कार्य का नाश करने वाली, अग्नि, ज्वाला सहित देवों द्वारा भेजी गई भद्रा पृथ्वी पर उतरी है। अतः शुभ कार्यों में भद्रा त्यागना ही सर्वश्रेष्ठ है।

भद्रा पंचांग के पांच अंगों में से एक अंग-'करण' पर आधारित है यह एक अशुभ योग है। भद्रा (विष्टि करण) में अग्नि लगाना, किसी को दण्ड देना इत्यादि समस्त दुष्ट कर्म तो किये जा सकते हैं किंतु किसी भी मांगलिक कार्य के लिए भद्रा सर्वथा त्याज्य है।

पौराणिक कथा के अनुसार भद्रा भगवान सूर्य नारायण की कन्या है, भद्रा सूर्य की पत्नी छाया से उत्पन्न है। भद्राका स्वरुप काले वर्ण, लंबे केश तथा बड़े-बड़े दांतों वाली तथा भयंकर रूप वाली कन्या है।

जन्म लेते ही भद्रा यज्ञों में विघ्न-बाधा पहुंचाने लगी और उत्सवों तथा मंगल-यात्रा आदि में उपद्रव करने लगी तथा संपूर्ण जगत को पीड़ा पहुंचाने लगी। उसके दुष्ट स्वभाव को देख सूर्य को उसके विवाह की चिंता होने लगी और वे सोचने लगे कि इस स्वेच्छा चारिणी, दुष्टा, कुरुपा कन्या का विवाह किसके साथ किया जाय। सूर्य ने जिस-जिस देवता, असुर, किन्नर आदि से भद्रा के विवाह का प्रस्ताव रखा, सभी ने उनके प्रस्ताव ठुकरा दिया। यहां तक कि भद्रा ने सूर्य देव द्वारा बनवाये गये अपने विवाह मण्डप, तोरण आदि नष्ट कर दिया तथा सभी लोगों को और भी अधिक कष्ट देने लगी।

उसी समय देव-दानव-मानव के दुःख को देखकर ब्रह्मा जी सूर्य के पास आये। सूर्य से अपनी कन्या को सन्मार्ग पर लाने के लिए ब्रह्मा जी से उचित परामर्श देने को कहा। तब ब्रह्मा जी ने विष्टि को बुलाकर कहा- 'भद्रे, बव, बालव, कौलव आदि करणों के अंत में तुम निवास करो और जो व्यक्ति यात्रा, गृह प्रवेश तथा अन्य मांगलिक कार्य तुम्हारे समय के दौरान करे, तो तुम उन्हीं में विघ्न करो, जो तुम्हारा आदर न करे, उनका कार्य तुम बिगाड़ देना। इस प्रकार विष्टि को उपदेश देकर ब्रह्मा जी अपने लोग चले गये।

ब्रह्माजी के बात सुनकर विष्टि अपने समय में देव-दानव-मानव समस्त प्राणियों को कष्ट देती हुई घूमने लगी। इस प्रकार भद्रा की उत्पत्ति हुई।

भद्रा का दुसरा नाम विष्टी करण हैं। कृष्णपक्ष की तृतीया, दशमी और शूक्ल पक्ष की चतुर्थी एकादशी के उत्तरार्ध में एवं कृष्णपक्ष की सप्तमी, चतुर्दशी, शुक्लपक्ष की अष्टमी, पुर्णिमा के पुर्वार्ध में भद्रा रहती है। जिस भद्रा के समय चँद्रमा मेष, वृष, मिथुन, वृश्चिक राशि में स्थित हो तो भद्रा निवास स्वर्ग में रहता है। चंद्रमा कन्या,तुला, धनु, मकर राशि में हो तो भद्रा पाताल में वास करती हैं और कर्क, सिंह, कुंभ, मीन राशी का चंद्रमा हो तो भद्रा का भुलोक पर निवास रहता है। शास्त्रों के अनुसार भुलोक की भद्रा ही अशुभ मानी जाती है। तिथी के पुर्वार्ध में (कृष्णपक्ष की सप्तमी एवं चतुर्दशी और शुक्लपक्ष की अष्टमी पूर्णिमा तिथी ) दिन की भद्रा कहलाती है। तिथी के उत्तरार्ध की (कृष्णपक्ष की तृतीया एवं दशमी और शुक्लपक्ष की चतुर्थी एवं एकादशी) की भद्रा रात्री की भद्रा कहलाती है। यदि दिन की भद्रा रात्री के समय और रात्री की भद्रा

दिन के समय आ जाये तो उसे विद्वानो ने शुभ माना है। अति आवश्यक कार्य आ जाए तो भद्रा की प्रारम्भ की 5 घटी जो भद्रा का मुख होती है, अवश्य ही त्यागनी चाहिए। श्रेष्ठ तो यही है की भद्रा को त्याग करके ही मांगलीक कार्य सम्पन्न करने चाहिए।

## भद्रा फल

भद्रा का मुख और पूंछ:

भद्रा पांच घड़ी मुख में, दो घड़ी कण्ठ में, ग्यारह घड़ी हृदय में, चार घड़ी पुच्छ में स्थित रहती है।

## शास्त्रोक्त मत से

- जब भद्रा मुख में रहती है तो कार्य का नाश होता हैं।
- जब भद्रा कण्ठ में रहती है तो धन का नाश होता हैं।
- जब भद्रा हृदय में रहती है तो प्राण का नाश होता हैं।
- जब भद्रा नाभि में रहती है तो कलह होता हैं।
- जब भद्रा कटि में रहती है तो अर्थनाश होता हैं।
- लेकिन जब भद्रा पुच्छ में होती हैं, तो विजय की प्राप्त एवं कार्य सिद्ध होते है।

ज्योतिष के अनुशार विष्टि करण को चार भागों में विभाजित करके भद्रा मुख और पूंछ सरलता से ज्ञात किया जा सकता हैं।

भद्राकी प्रकृति अति दुष्ट है इसलिए मांगलिक कार्यों में भद्राकाल का अवश्य ही त्याग करना चाहिए।

भद्राकाल में विवाह, मुंडन, गृहप्रवेश, यज्ञोपवित, रक्षाबंधन या कोई भी नया काम शुरू करना वर्जित माना गया है। लेकिन भद्राकाल में तंत्र कार्य, ऑपरेशन करना, मुकदमा करना, राजनैतिक चुनाव, किसी वस्तु का कटना, यज्ञ करना, वाहन खरीदना आदि कर्म शुभ माने गए हैं।

## विद्वानो के मत से:

- सोमवार और शुक्रवार की भद्रा को कल्याणी,
- शनिवार की भद्रा को वृश्चिकी,
- गुरुवार की भद्रा को पुण्यैवती,
- रविवार, बुधवार और मंगलवार की भद्रा को भद्रिका माना हैं।
- विशेष कर शनिवार की भद्रा अशुभ मानी जाती हैं।

## भद्रा व्रत

भद्रा के अशुभ प्रभाव से रक्षा के लिए व्रत आदि के विधान बताए गए हैं, किंतु आसान उपायों हैं, सुबह भद्रा के द्वादश नाम अर्थात 12 नाम मंत्र का स्मरण कार्यसिद्धि के साथ विघ्न, रोग, भय को दूर कर ग्रहदोषों को भी शांत करने वाला माना गया है।

**भद्रा योग में कार्य सिद्धि के लिए प्रयोग किए जाने वाला मंत्र:**

*धन्या दधिमुखी भद्रा महामारी खराननना।*
*कालरात्रिर्महारुद्रा विष्टिश्च कुलपुत्रिका॥*
*भैरवी च महाकाली असुराणां क्षयंकरी।*
*द्वादशैव तु नामानि प्रातरुत्थाय यः पठेत्॥*
*न च व्याधिर्भवेत् तस्य रोगी रोगात्प्रमुच्यते।*
*ग्रहयः सर्वेनुकूलाः स्युर्न च विघ्नादि जायते॥*

शास्त्रोक्त मत हैं, की जो व्यक्ति प्रातः भद्रा के इन बारह नामों का स्मरण करता है उसे किसी भी व्याधि का भय नहीं होता और उसके सभी ग्रह अनुकूल हो जाते हैं। उसके कार्यों में कोई विघ्न नहीं होता। युद्ध में वह विजय प्राप्त करता है, जो विधि पूर्वक विष्टि का पूजन करता है, निःसंदेह उसके सभी कार्य सिद्ध हो जाते हैं।

## भद्रा के व्रत की शास्त्रोक्त विधि :

जिस दिन भद्रा हो, उस दिन व्रत-उपवास करना चाहिए। यदि रात्रि के समय भद्रा हो तो दो दिन तक उपवास करना चाहिए। स्त्री अथवा पुरुष दोनो के लिए व्रत अधिक उपयुक्त होता हैं।

व्रत के दिन व्रती को सर्वोषधि युक्त जल से स्नान करना चाहिए या नदी पर जाकर विधि पूर्वक स्नान करना चाहिए। देवता तथा पितरों का तर्पण एवं पूजन कर कुशा की भद्रा की मूर्ति बनायें और गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य आदि से उसकी पूजन करना

चाहिए। भद्रा के बारह नामों से 108 बार हवन करके ब्राह्मण को भोजन करवाना चाहिए स्वयं भी तिल मिश्रित भोजन ग्रहण करना चाहिए।

**पूजन की समाप्ती पर इस मन्त्र से प्रार्थना करनी चाहिए।**

*छाया सूर्यसुते देवि विष्टिरिष्टार्थ दायिनी।*
*पूजितासि यथाशक्त्या भद्रे भद्रप्रदा भव॥*

इस प्रकार सत्रह भद्राव्रत करने के पश्चयात अंत में उद्यापन करना चाहिए। लोहे की पीठ पर भद्रा की मूर्ति स्थापित करनी चाहिए, काला वस्त्र अर्पित करके गन्ध, पुष्प आदि से विधिवत पूजन कर प्रार्थना करनी चाहिए। लोहा, बैल, तिल, बछड़ा सहित काली गाय, काला कंबल और यथाशक्ति दक्षिणा के साथ वह मूर्ति ब्राह्मण को दान करनी चाहिए या उसका विसर्जन कर दें। इस प्रकार जो भी व्यक्ति भद्रा व्रत एवं तदंतर विधि पूर्वक व्रत का उद्यापन करता है उसके किसी भी कार्य में विध्न नहीं पड़ता तथा उसे प्रेत, ग्रह, भूत, पिशाच, डाकिनी, शाकिनी, यक्ष, गंधर्व, राक्षस आदि आसुरी शक्ति से किसी प्रकार का कष्ट नहीं हो सकता।

# दिशाशूल विचार

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

## दिशाशूल के विषय में शास्त्रोक्त मत:

*शनौ चन्द्रे त्यजेत्पूर्वा, दक्षिणां च दिशां गुरौ।*
*सूर्ये शुक्रे पश्चिमाम्च, बुधे भौमे तथोत्तरम्॥*

**अर्थात:** शनिवार और चन्द्रवार अर्थात सोमवार को पूर्व दिशा को दिशाशूल होती हैं। बृहस्पतिवार (गुरुवार) को दक्षिण दिशा में, इतवार (रविवार) और शुक्रवार को पश्चिम में और मंगल तथा बुधवार को उत्तर दिशा में शूल होती हैं। इस लिये जिस वार को जिस दिशा में दिशाशूल हो उस दिशा में यात्रा नहीं करनी चाहिये।

## अन्य मत से:

*सोम शनिचर पूरब ना चालू। मंगल बुध उत्तरदिसिकाल॥*
*रवि शुक्र जो पश्चिम जाय। हानि होय पथ सुख नहिं पाय॥*
*गुरौ दक्खिन करे पयाना, फिर नहीं समझो ताको आना॥*

**अर्थात:** सोमवार एवं शनिवार को पूरब दिशा में तथा मंगल एवं बुधवार को उत्तर दिशा में यात्रा नहीं करनी चाहिये। रविवार एवं शुक्रवार को पश्चिम दिशा में यात्रा करना सर्वदा हानिकारक होता है। गुरूवार के दिन तो दक्षिण दिशा में यात्रा करना अशुभ है। ये दिशाशुल कहलाते है। शास्त्रोक्त मान्यता के अनुशार दिशाशूल वाली दिशा में यात्रा करने से कार्य सिद्धी नहीं होता|

## दिशाशूल परिहार के लिए

- रविवार को घी पीकर।
- सोमवार को दूध पीकर।
- मंगलवार को गुड खाकर।
- बुधवार को तिल खाकर।
- गुरुवार को दही खाकर।
- शुक्रवार को जौ खाकर।
- शनिवार को उडद खाकर यात्रा करने से दिशाशूल का दोष परिहार माना जाता हैं।

## दिशाशूल परिहार के अन्य उपाय

- दिशाशूल परिहार के लिए
- रविवार को पान का दान।
- सोमवार को चंदन का दान।
- मंगलवार को छाछ का दान।
- बुधवार को पुष्प का दान।
- गुरवार को दही का दान।
- शुक्रवार को धृत (घी) का दान।
- शनिवार को काले तिल का दान करने से दिशाशूल परिहार हो जाता हैं।

***

# दिशाशूल महत्वपूर्ण या कर्तव्य महत्वपूर्ण है?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

एक बार एक राजा के ऊपर उसके प्रतिद्वंदी राजा ने हमला कर दिया। राजा ने राज ज्योतिषी को बुलाया और उनसे पूछा कि इस वक्त हमें क्या करना चाहिए। ज्योतिषी ने उत्तर दिया महाराज जिस दिशा से हमला हुआ हे वह दिशा पूर्व हैं और आज उस दिशा में दिशाशूल हे, आज हमें उस दिशा में नहीं जाना चाहिये। ज्योतिषी की बात को वज़ीर बीच में काट कर बराबर कह रहा हे कि महाराज फौरन हमला करो। राजा ने कहा नहीं हम को ज्योतिषी की बात मननी है। ज्योतिशी ने कहा हम को इस समय उलटी दिशा में अर्थात पश्चिम दिशा में जाना चाहिए। और वो पश्चिम की और चल दिए।

रास्ते में उनका वज़ीर बार-बार कह रहा था महारज हमला करो। लेकिन वज़ीर की बात को राजा ने नहीं सुना।

रासते में उन्हें एक किसान मिला जो पूर्व दिशा की और जा रह था। ज्योतिषी ने उसे रोका और कहाँ आज इधर दिशाशूल है इधर मत जाओ । किसान बोला पंडितजी इस दिशा में तो मैंने जब होश सम्भाला हैं अपने खेत पर जाता रहा हूँ और मेरे पिताजी से लेकर दादा परदादा भी जाते रहे हैं। ज्योतिषी ने कहा अच्छा अपना हाथ दिखा। किसान ने ज्योतिषी को अपना हाथ उलटा दिखाया ज्योतिषी ने कहा सीधा कर के दिखाओ।

किसान बोला हम भिखारी नही हैं जो हाथ फेलाए। हमारे क्षेत्र मे साक्षात शिवजी का वास हे हम को किसी चिज का डर नहीं हैं। वह किसान जय महाकाल बोल कर चला गया।

किसान की बात से राजा को भी अकल आइ और उसने मंत्री से कहा वापस चलो और हमला बोलो, राजा ने भी जय महकाल का नारा लगा कर हमला बोल दिया और जीत गया।

नोट: दिशाशूल मात्र से अपने कर्तव्य से पीछे हटना कोरी मूर्खत होती हैं। इस लिए आकस्मिक प्रसंगो एवं घटनाओं से निपटने के लिए दिशाशूल का विचार त्याग कर अपनी बुद्धि एवं विवेक से कार्य करना चाहिए।

# राम नाम की महिमा

संकलन गुरुत्व कार्यालय

## एक कथा के अनुशार:

एक संत महात्मा श्यामदासजी रात्रि के समय में 'श्रीराम' नाम का अजपाजाप करते हुए अपनी मस्ती में चले जा रहे थे। जाप करते हुए वे एक गहन जंगल से गुजर रहे थे।

विरक्त होने के कारण वे महात्मा बार-बार देशाटन करते रहते थे। वे किसी एक स्थान में अधिक समय नहीं रहते थे। वे इश्वर नाम प्रेमी थे। इस लिये दिन-रात उनके मुख से राम नाम जप चलता रहता था। स्वयं राम नाम का अजपाजाप करते तथा औरों को भी उसी मार्ग पर चलाते।

श्यामदासजी गहन जंगल में मार्ग भूल गये थे पर अपनी मस्ती में चले जा रहे थे कि जहाँ राम ले चले वहाँ....। दूर अँधेरे के बिच में बहुत सी दीपमालाएँ प्रकाशित थीं। महात्मा जी उसी दिशा की ओर चलने लगे।

निकट पहुँचते ही देखा कि वटवृक्ष के पास अनेक प्रकार के वाद्ययंत्र बज रहे हैं, नाच -गान और शराब की महफिल जमी है। कई स्त्री पुरुष साथ में नाचते-कूदते-हँसते तथा औरों को हँसा रहे हैं। उन्हें महसूस हुआ कि वे मनुष्य नहीं प्रेतात्मा हैं। श्यामदासजी को देखकर एक प्रेत ने उनका हाथ पकड़कर कहाः ओ मनुष्य ! हमारे राजा तुझे बुलाते हैं, चल। वे मस्तभाव से राजा के पास गये जो सिंहासन पर बैठा था। वहाँ राजा के इर्द-गिर्द कुछ प्रेत खड़े थे। प्रेतराज ने कहाः तुम इस ओर क्यों आये? हमारी मंडली आज मदमस्त हुई है, इस बात का तुमने विचार नहीं किया? तुम्हें मौत का डर नहीं है?

अट्टहास करते हुए महात्मा श्यामदासजी बोलेः मौत का डर? और मुझे? राजन् ! जिसे जीने का मोह हो उसे मौत का डर होता हैं। हम साधु लोग तो मौत को आनंद का विषय मानते हैं। यह तो देहपरिवर्तन हैं जो प्रारब्धकर्म के बिना किसी से हो नहीं सकता।

प्रेतराजः तुम जानते हो हम कौन हैं?

महात्माजीः मैं अनुमान करता हूँ कि आप प्रेतात्मा हो।

प्रेतराजः तुम जानते हो, लोग समाज हमारे नाम से काँपता हैं।

महात्माजीः प्रेतराज ! मुझे मनुष्य में गिनने की गलती मत करना। हम जिंदा दिखते हुए भी जीने की इच्छा से रहित, मृततुल्य हैं। यदि जिंदा मानों तो भी आप हमें मार नहीं सकते। जीवन-मरण कर्माधीन हैं। मैं एक प्रश्न पूछ सकता हूँ?

महात्मा की निर्भयता देखकर प्रेतों के राजा को आश्चर्य हुआ कि प्रेत का नाम सुनते ही मर जाने वाले मनुष्यों में एक इतनी निर्भयता से बात कर रहा हैं। सचमुच, ऐसे मनुष्य से बात करने में कोई हरकत नहीं। प्रेतराज बोलाः पूछो, क्या प्रश्न है?

महात्माजीः प्रेतराज ! आज यहाँ आनंदोत्सव क्यों मनाया जा रहा है?

प्रेतराजः मेरी इकलौती कन्या, योग्य पति न मिलने के कारण अब तक कुआँरी हैं। लेकिन अब योग्य जमाई मिलने की संभावना हैं। कल उसकी शादी हैं इसलिए यह उत्सव मनाया जा रहा हैं।

महात्मा ने हँसते हुए कहाः तुम्हारा जमाई कहाँ हैं? मैं उसे देखना चाहता हूँ।"

प्रेतराजः जीने की इच्छा के मोह के त्याग करने वाले महात्मा ! अभी तो वह हमारे पद (प्रेतयोनी) को प्राप्त नहीं हुआ हैं।

वह इस जंगल के किनारे एक गाँव के श्रीमंत (धनवान) का पुत्र हैं। महादुराचारी होने के कारण वह इसवक्त भयानक रोग से पीड़ित हैं।

कल संध्या के पहले उसकी मौत होगी। फिर उसकी शादी मेरी कन्या से होगी। इस लिये रात भर गीत-नृत्य और मद्यपान करके हम आनंदोत्सव मनायेंगे।

श्यामदासजी वहाँ से विदा होकर श्रीराम नाम का अजपाजाप करते हुए जंगल के किनारे के गाँव में पहूँचे। उस समय सुबह हो चुकी थी।

एक ग्रामीण से महात्मा नें पूछाः इस गाँव में कोई श्रीमान् का बेटा बीमार हैं?

ग्रामीणः हाँ, महाराज ! नवलशा सेठ का बेटा सांकलचंद एक वर्ष से रोगग्रस्त हैं। बहुत उपचार किये पर उसका रोग ठीक नहीं होता।

महात्माः क्या वे जैन धर्म पालते हैं?

ग्रामीणः उनके पूर्वज जैन थे किंतु भाटिया के साथ व्यापार करते हुए अब वे वैष्णव हुए हैं।

महात्मा नवलशा सेठ के घर पहुंचे सांकलचंद की हालत गंभीर थी। अन्तिम घड़ियाँ थीं फिर भी महात्मा को देखकर माता-पिता को आशा की किरण दिखी। उन्होंने महात्मा का स्वागत किया। सेठपुत्र के पलंग के निकट आकर महात्मा रामनाम की माला जपने लगे। दोपहर होते-होते लोगों का आना-जाना बढ़ने लगा। महात्मा ने पूछाः क्यों, सांकलचंद ! अब तो ठीक हो?

सांकलचंद ने आँखें खोलते ही अपने सामने एक प्रतापी संत को देखा तो रो पड़ा। बोलाः बापजी ! आप मेरा अंत सुधारने के लिए पधारे हो। मैंने बहुत पाप किये हैं। भगवान के दरबार में क्या मुँह दिखाऊँगा? फिर भी आप जैसे संत के दर्शन हुए हैं, यह मेरे लिए शुभ संकेत हैं। इतना बोलते ही उसकी साँस फूलने लगी, वह खाँसने लगा।

बेटा ! निराश न हो भगवान राम पतित पावन है। तेरी यह अन्तिम घड़ी हैं। अब काल से डरने का कोई कारण नहीं। खूब शांति से चित्तवृत्ति के तमाम वेग को रोककर श्रीराम नाम के जप में मन को लगा दे। अजपाजाप में लग जा।

**शास्त्र कहते हैं-**

**चरितम् रघुनाथस्य शतकोटिम् प्रविस्तरम्।**
**एकैकम् अक्षरम् पूण्या महापातक नाशनम्।।**

**अर्थातः** सौ करोड़ शब्दों में भगवान राम के गुण गाये गये हैं। उसका एक-एक अक्षर ब्रह्महत्या आदि महापापों का नाश करने में समर्थ हैं।

दिन ढलते ही सांकलचंद की बीमारी बढ़ने लगी। वैद्य-हकीम बुलाये गये। हीरा भस्म आदि कीमती औषधियाँ दी गयीं। किंतु अंतिम समय आ गया यह जानकर महात्माजी ने थोड़ा नीचे झुककर उसके कान में रामनाम लेने की याद दिलायी। राम बोलते ही उसके प्राण पखेरू उड़ गये। लोगों ने रोना शुरु कर दिया। श्मशान यात्रा की तैयारियाँ होने लगीं। मौका पाकर महात्माजी वहाँ से चल दिये।

नदी तट पर आकर स्नान करके नामस्मरण करते हुए वहाँ से रवाना हुए। शाम ढल चुकी थी। फिर वे मध्यरात्रि के समय जंगल में उसी वटवृक्ष के पास पहुँचे। प्रेत समाज उपस्थित था। प्रेतराज सिंहासन पर हताश होकर बैठे थे। आज गीत, नृत्य, हास्य कुछ न था। चारों ओर करुण आक्रंद हो रहा था, सब प्रेत रो रहे थे। हास्य कुछ न था। चारों ओर करुण आक्रंद हो रहा था, सब प्रेत रो रहे थे।

महात्मा ने पूछाः प्रेतराज ! कल तो यहाँ आनंदोत्सव था, आज शोक-समुद्र लहरा रहा हैं। क्या कुछ अहित हुआ हैं?

प्रेतराजः हाँ भाई ! इसीलिए रो रहे हैं। हमारा सत्यानाश हो गया। मेरी बेटी की आज शादी होने वाली थी। अब वह कुँआरी रह जायेगी

महात्मा ने पूछाः प्रेतराज ! तुम्हारा जमाई तो आज मर गया हैं। फिर तुम्हारी बेटी कुँआरी क्यों रही?

प्रेतराज ने चिढ़कर कहाः तेरे पाप से। मैं ही मूर्ख हूँ कि मैंने कल तुझे सब बता दिया। तूने हमारा सत्यानाश कर दिया।

महात्मा ने नम्रभाव से कहाः मैंने आपका अहित किया यह मुझे समझ में नहीं आता। क्षमा करना, मुझे मेरी भूल बताओगे तो मैं दुबारा नहीं करूँगा।

प्रेतराज ने जलते हृदय से कहाः यहाँ से जाकर तूने मरने वाले को नाम स्मरण का मार्ग बताया और अंत समय भी राम नाम कहलवाया। इससे उसका उद्धार हो गया और मेरी बेटी कुँआरी रह गयी।

महात्माजीः क्या? सिर्फ एक बार नाम जप लेने से वह प्रेतयोनि से छूट गया? आप सच कहते हो?

प्रेतराजः हाँ भाई ! जो मनुष्य राम नामजप करता हैं वह राम नामजप के प्रताप से कभी हमारी योनि को प्राप्त नहीं होता। भगवन्नाम जप में नरकोद्धारिणी शक्ति हैं। प्रेत के द्वारा रामनाम का यह प्रताप सुनकर महात्माजी प्रेमाश्रु बहाते हुए भाव समाधि में लीन हो गये। उनकी आँखे खुलीं तब वहाँ प्रेत-समाज नहीं था, बाल सूर्य की सुनहरी किरणें वटवृक्ष को शोभायमान कर रही थीं।

## कबीर पुत्र कमाल की एक कथा हैं।

एक बार राम नाम के प्रभाव से कमाल द्वारा एक कोढ़ी का कोढ़ दूर हो गया। कमाल समझते हैं कि रामनाम की महिमा मैं जान गया हूँ। कमाल के इस कार्य से किंतु कबीर जी प्रसन्न नहीं हुए। कबीरजी ने कमाल को तुलसीदास जी के पास भेजा।

तुलसीदासजी ने तुलसी के पत्र पर रामनाम लिखकर वह तुलसी पत्र जल में डाला और उस जल से 500 कोढ़ियों को ठीक कर दिया।

कमान समझ ने लगा कि तुलसीपत्र पर एक बार रामनाम लिखकर उसके जल से 500 कोढ़ियों को ठीक किया जा सकता है, रामनाम की इतनी महिमा हैं। किंतु कबीर जी इससे भी संतुष्ट नहीं हुए और उन्होंने कमाल को भेजा संत सूरदास जी के पास।

संत सूरदास जी ने गंगा में बहते हुए एक शव के कान में **राम** शब्द का केवल **र** कार कहा और शव जीवित हो गया। तब कमाल ने सोचा कि **राम** शब्द के **र** कार से मुर्दा जीवित हो सकता हैं। यह राम शब्द की महिमा हैं।

तब कबीर जी ने कहाः यह भी नहीं। इतनी सी महिमा नहीं है राम शब्द की।

**भृकुटि विलास सृष्टि लय होई।**

जिसके भृकुटि विलास मात्र से प्रलय हो सकता है, उसके नाम की महिमा का वर्णन तुम क्या कर सकोगे?

## राम नाम महिमा में एक अन्य कथा:

समुद्रतट पर एक व्यक्ति चिंतातुर बैठा था, इतने में उधर से विभीषण निकले। उन्होंने उस चिंतातुर व्यक्ति से पूछाः क्यों भाई ! तुम किस बात की चिंता में पड़े हो?

मुझे समुद्र के उस पार जाना हैं परंतु मेरें पास समुद्र पार करने का कोई साधन नहीं हैं। अब क्या करूँ मुझे इस बात की चिंता हैं। अरे भाई, इसमें इतने अधिक उदास क्यों होते हो?

ऐसा कहकर विभीषण ने एक पत्ते पर एक नाम लिखा तथा उसकी धोती के पल्लू से बाँधते हुए कहाः इसमें मेनें तारक मंत्र बाँधा हैं। तू इश्वर पर श्रद्धा रखकर तनिक भी घबराये बिना पानी पर चलते आना। अवश्य पार लग जायेगा।

विभीषण के वचनों पर विश्वास रखकर वह व्यक्ति समुद्र की ओर आगे बढ़ने लगा। वहं व्यक्ति सागर के सीने पर नाचता-नाचता पानी पर चलने लगा। वह व्यक्ति जब समुद्र के बीचमें आया तब उसके मन में संदेह हुआ कि विभीषण ने ऐसा कौन सा तारक मंत्र लिखकर मेरे पल्लू से बाँधा हैं कि मैं समुद्र पर सरलता से चल सकता हूँ। इस मुझे जरा देखना चाहिए।

उस व्यक्ति ने अपने पल्लू में बँधा हुआ पत्ता खोला और पढ़ा तो उस पर दो अक्षर में केवल **राम** नाम लिखा हुआ था। **राम** नाम पढ़ते ही उसकी श्रद्धा तुरंत ही अश्रद्धा में बदल गयीः अरे ! यह कोई तारक मंत्र हैं ! यह तो सबसे सीधा सादा राम नाम हैं ! मन में इस प्रकार की अश्रद्धा उपजते ही वह व्यक्ति डूब कर मरगया।

**कथा सार:** इस लिये विद्वानो ने कहां हैं श्रद्धा और विश्वास के मार्ग में संदेह नहीं करना चाहिए क्योकि अविश्वास एवं अश्रद्धा ऐसी विकट परिस्थितियाँ निर्मित हो जाती हैं कि मंत्र जप से काफी ऊँचाई तक पहुँचा हुआ साधक भी विवेक के अभाव में संदेहरूपी षड्यंत्र का शिकार होकर अपना अति सरलता से पतन कर बैठता हैं। इस लिये साधारण मनुष्य को तो संदेह की आँच ही गिराने के लिए पर्याप्त हैं। हजारों-लाखों-करोडों मंत्रो की साधना जन्मों-जन्म की साधना अपने सदगुरु पर संदेह करने मात्र से नष्ट हो जाती है।

## तुलसीदास जी कहते हैं-

**राम ब्रहम परमारथ रूपा।**

अर्थात्: ब्रहम ने ही परमार्थ के लिए राम रूप धारण किया था।

**रामनाम की औषधि खरी नियत से खाय।**

**अंगरोग व्यापे नहीं महारोग मिट जाय।।**

# क्या श्राप के कारण मिला राम अवतार?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

एक बार शिव जी कैलास पर्वत पर एक विशाल बरगद के वृक्ष के नीचे बाघ चर्म बिछाकर आनन्द पूर्वक बैठे थे। उचित अवसर जानकर माता पार्वती भी वहाँ आकर उनके पास बैठ गईं। पार्वती जी ने शिव जी से कहा, हे नाथ! पूर्व जन्म में मुझे एसा मोह हो गया था और मैंने श्री राम की परीक्षा ली थी। मेरा वह मोह अब समाप्त हो चुका है किन्तु मैं अभी भी भ्रमित हूँ कि यदि श्री राम राजपुत्र हैं तो ब्रह्म कैसे हो सकते हैं? आप कृपा करके मुझे श्री राम की कथा सुनाएँ और मेरे भ्रम को दूर करें।

पार्वती जी के प्रश्न से प्रसन्न होकर शिव जी बोले, हे पार्वती! श्री रामचन्द्र जी की कथा कामधेनु के समान सभी सुखों को प्रदान करने वाली हैं। अतः मैं उस कथा को, जिसे काकभुशुण्डि जी ने गरुड़ को सुनाया था, उस कथा को मैं तुम्हें सुनाता हूँ। हे सुमुखि! जब-जब धर्म का ह्रास होता है और देवताओं, ब्राहमणों पर अत्याचार करने वाले दुष्ट व नीच अभिमानी राक्षसों की वृद्धि हो जाती है तब-तब कृपा के सागर भगवान श्री विष्णु भाँति-भाँति के अवतार धारण कर सज्जनों की पीड़ा को हरते हैं। वे असुरों को मार कर देवताओं की सत्ता को स्थापित करते हैं।

भगवान श्री विष्णु का श्री रामचन्द्र जी के रुप में अवतार लेने का भी यही कारण हैं। उनकी कथा अत्यन्त विचित्र है। मैं उनके जन्मों की कहानी तुम्हें सुनाता हूँ। श्री हरि के जय और विजय नामक दो प्रिय द्वारपाल हैं। एक बार सनकादि ऋषियों ने उन्हें मृत्युलोक में चले जाने के लिये शाप दे दिया। शापवश उन्हें मृत्युलोक में तीन बार राक्षस के रूप में जन्म लेना पड़ा। पहली बार उनका जन्म हिरण्यकश्यपु और हिरण्याक्ष के रूप में हुआ। उन दोनों के अत्याचार बहुत अधिक बढ़ जाने के कारण श्री हरि ने वराह का शरीर धारण करके हिरण्याक्ष का वध किया और नरसिंह रूप धारण कर के हिरण्यकश्यपु को मारा।

उन्हीं दोनों ने रावण और कुम्भकर्ण के रूप में फिर से जन्म लिया और अत्यन्त पराक्रमी राक्षस बने। तब कश्यप मुनि और अदिति, जो के दशरथ और कौशल्या के रूप में अवतरित हुए थे, का पुत्र बनकर श्री हरि ने उनका वध किया।

एक कल्प में जलन्धर नामक दैत्य ने समस्त देवतागण को परास्त कर दिया तब शिव जी ने जलन्धर से युद्ध किया। उस दैत्य की स्त्री परम पतिव्रता थी अतः शिव जी भी उस दैत्य से नहीं जीत सके।

तब श्री विष्णु ने छलपूर्वक उस स्त्री का व्रत भंग कर देवताओं का कार्य किया। तब उस स्त्री ने श्री विष्णु को मनुष्य देह धारण करने का शाप दिया था।

श्री विष्णु के श्री राम के रूप में अवतरित होने का एक कारण यह भी था। वही जलन्धर दैत्य अगले जन्म में रावण के रुप में अवतरित हुआ जिसे श्री राम ने युद्ध में मार कर परमपद प्रदान किया।

अन्य एक कथा के अनुसार एक बार नारद ने श्री विष्णु को मनुष्यदेह धारण करने का शाप दिया था जिसके कारण श्री राम का अवतार हुआ।"

# धन्य तो यह लक्ष्मण है?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

रामजी, सीताजी और लक्ष्मणजी जंगल में एक वृक्ष के नीचे बैठे थे। उस वृक्ष और डाली पर एक लता छाई हुई थी। लता के नयी कोमल-कोमल कोंपलें निकल रही थी और कहीं-कहीं पर ताम्रवर्ण के पत्ते निकल रहे थे। पुष्प और पत्तों से लता छाई हुई थी जिस्से वृक्ष की सुन्दर शोभा बढा रहे थे। वृक्ष बहुत ही सुहावना लग रहा था। उस वृक्ष की शोभा को देखकर भगवान श्रीरामजी ने लक्ष्मण जी से कहा, देखो लक्ष्मण ! यह लता अपने सुन्दर-सुन्दर फल, सुगन्धित फूल और हरी-हरी पत्तियों से इस वृक्ष की कैसी शोभा बढा रही है ! जंगल के अन्य सब वृक्षों से यह वृक्ष कितना सुन्दर दिख रहा है ! इतना ही नहीं, इस वृक्ष के कारण ही सारे जंगल की शोभा हो रही है। इस लता के कारण ही पशु-पक्षी इस वृक्ष का आश्रय लेते हैं। धन्य है यह लता ! भगवान श्रीराम के मुख से लता की प्रशंसा सुनकर सीताजी लक्ष्मण से बोलीःदेखो लक्ष्मण भैया ! तुमने ख्याल किया कि नहीं ? देखो, इस लता का ऊपर चढ़ जाना, फूल पत्तों से छा जाना, तन्तुओं का फैल जाना, ये सब वृक्ष के आश्रित हैं, वृक्ष के कारण ही हैं। इस लता की शोभा भी वृक्ष के ही कारण है। अतः मूल में महिमा तो वृक्ष की ही है। आधार तो वृक्ष ही है। वृक्ष के सहारे बिना लता स्वयं क्या कर सकती है ? कैसे छा सकती है ? अब बोलो लक्ष्मण भैया ! तुम्हीं बताओ, महिमा वृक्ष की ही हुई न ? वृक्ष का सहारा पाकर ही लता धन्य हुई न ?

राम जी ने कहाः क्यों लक्ष्मण ! यह महिमा तो लता की ही हुई न ? लता को पाकर वृक्ष ही धन्य हुआ न ?

लक्ष्मण जी बोलेः हमें तो एक तीसरी ही बात सूझती है।

सीता जी ने पूछाः वह क्या है देवर जी ?

लक्ष्मणजी बोलेः न वृक्ष धन्य है न लता धन्य है। धन्य तो यह लक्ष्मण है जो आप दोनों की छाया में रहता है।

# जब कबीरजी को मिली राम मंत्र दीक्षा?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

संत कबीर किसी पहुचे हुए गुरु से मंत्रदीक्षा प्राप्त करना चाहते थे। उस समय काशी में रामानंद स्वामी बड़े उच्च कोटि के महापुरुष माने जाते थे। कबीर जी ने उनके आश्रम के मुख्य द्वार पर आकर द्वारपाल से विनती कीः मुझे गुरुजी के दर्शन करा दो। उस समय जात-पाँत का बड़ा बोलबाला था। और फिर काशी जैसी पावन नगरी में पंडितों और पंडे लोगों का अधिक प्रभाव था। कबीरजी किसके घर पैदा हुए थे – हिंदू के या मुसलिम के? कुछ पता नहीं था। कबीर जी एक जुलाहे को तालाब के किनारे मिले थे। उसने कबीर जी का पालन-पोषण करके उन्हें बड़ा किया था। जुलाहे के घर बड़े हुए तो जुलाहे का धंधा करने लगे। लोग मानते थे कि कबीर जी मुसलमान की संतान हैं।

द्वारपालों ने कबीरजी को आश्रम में नहीं जाने दिया। कबीर जी ने सोचा कि अगर पहुँचे हुए महात्मा से गुरुमंत्र नहीं मिला तो मनमानी साधना से हरि के दास बन सकते हैं पर हरिमय नहीं बन सकते। कैसे भी करके मुझे रामानंद जी महाराज से ही मंत्रदीक्षा लेनी है।

कबीरजी ने देखा कि स्वामी रामानंदजी हररोज सुबह 3-4 बजे खड़ाऊँ पहन कर टप...टप आवाज करते हुए गंगा में स्नान करने जाते हैं। कबीर जी ने गंगा के घाट पर उनके जाने के रास्ते में सब जगह बाड़ कर दी और आने-जाने का एक ही मार्ग रखा। उस मार्ग में सुबह के अँधेरे में कबीर जी सो गये। गुरु महाराज आये तो अँधेरे के कारण स्वामी रामानंदजी का कबीरजी पर पैर पड़ गया। उनके मुख से स्वतः उदगार निकल पड़ेः राम..... राम...!

कबीरजी का तो काम बन गया। गुरुजी के दर्शन भी हो गये, उनकी पादुकाओं का स्पर्श तथा गुरुमुख से राम मंत्र भी मिल गया। गुरुदीक्षा के बाद अब दीक्षा में बाकी ही क्या रहा? कबीर जी नाचते, गुनगुनाते घर वापस आये। राम नाम की और गुरुदेव के नाम की रट लगा दी। अत्यंत स्नेहपूर्ण हृदय से गुरुमंत्र का जप करते, गुरुनाम का कीर्तन करते हुए साधना करने लगे। दिनोंदिन कबीर जी मस्ती बढ़ने लगी। काशी के पंडितों ने देखा कि यवन का पुत्र कबीर राम नाम जपता हैं, स्वामी रामानंद के नाम का कीर्तन करता हैं। उस यवन को राम नाम की दीक्षा किसने दी? क्यों दी? उसने मंत्र को भ्रष्ट कर दिया !

पंडितों ने कबीर जी से पूछाः तुमको रामनाम की दीक्षा किसने दी? कबीरजी बोले, स्वामी रामानंदजी महाराज के श्रीमुख से मिली। पंडितों ने फिर पूछाः कहाँ दी दीक्षा?, कबीरजी बोले, गंगा के घाट पर।

पंडित पहुँचे रामानंदजी के पासः आपने यवन को राममंत्र की दीक्षा देकर मंत्र को भ्रष्ट कर दिया, सम्प्रदाय को भ्रष्ट कर दिया। गुरु महाराज ! यह आपने क्या किया? गुरु महाराज ने कहाः मैंने तो किसी को दीक्षा नहीं दी।

वह यवन जुलाहा तो रामानंद..... रामानंद..... मेरे गुरुदेव रामानंद...की रट लगाकर नाचता हैं, आपका नाम बदनाम करता हैं। रामानंदजी बोले भाई ! मैंने तो उसको कुछ नहीं कहा। उसको बुला कर पूछा जाय। पता चल जायगा।

काशी के पंडित इकट्ठे हो गये। जुलाहा सच्चा कि रामानंदजी सच्चे यह देखने के लिए भीड़ इक्कठी हो गयी। कबीर जी को बुलाया गया। गुरु महाराज मंच पर विराजमान हैं। सामने विद्वान पंडितों की सभा हैं।

रामानंदजी ने कबीर से पूछाः मैंने तुम्हें कब दीक्षा दी? मैं कब तेरा गुरु बना? कबीरजी बोलेः महाराज ! उस दिन प्रभात को आपने मुझे पादुका-स्पर्श कराया और राममंत्र भी दिया, वहाँ गंगा के घाट पर।

रामानंद स्वामी ने कबीरजी के सिर पर धीरे से खड़ाऊँ मारते हुए कहाः राम... राम.. राम.... मुझे झूठा बनाता है? गंगा के घाट पर मैंने तुझे कब दीक्षा दी थी ?

कबीरजी बोल उठेः गुरु महाराज ! तब की दीक्षा झूठी तो अब की तो सच्ची....! मुख से राम नाम का मंत्र भी मिल गया और सिर पर आपकी पावन पादुका का स्पर्श भी हो गया। स्वामी रामानंदजी उच्च कोटि के संत महात्मा थे। उन्होंने पंडितों से कहाः चलो, यवन हो या कुछ भी हो, मेरा पहले नंबर का शिष्य यही है।

# जब भक्त के लिये स्वयं भगवान मरने को तैयार होते हैं?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

एक प्रसंग के अनुशार

जब विभीषण भगवान श्रीराम के चरणों की शरण में हो जाता है, तब भगवान श्रीराम विभीषण के दोषों को अपने ही दोष मानते हैं। एक समय विभीषण समुद्र लांघ कर समुद्र के दूसरे छोर पर आये। वहाँ विप्रघोष नामक गाँव में उनसे अज्ञात ही एक ब्रह्महत्या हो गई। जब बाकी के गाँव वालो को इस बात का पता लगा तो वहाँ के सभी ब्राह्मणों ने इकट्ठे होकर विभीषण को खूब मारा-पीटा, पर विभीषण मरे नहीं। फिर ब्राह्मणों ने विभीषण को जंजीरों से बाँधकर जमीन के भीतर एक गुफा में ले जाकर बंध कर दिया।

जब भगवान श्रीराम को पता लगा की तो श्रीराम जी पुष्पक विमान के द्वारा तत्काल, गाँव में पहुँचे। ब्राह्मणों ने राम जी का बहुत आदर-सत्कार किया और कहा कि, महाराज ! इसने ब्रह्महत्या कर दी है। इसको हमने बहुत मारा, पर यह मरा नहीं।

भगवान राम ने कहाः हे ब्राह्मणों ! विभीषण को मैंने कल्प तक की आयु और राज्य दे रखा हैं, वह कैसे मारा जा सकता है ! और उसको मारने की जरूरत ही क्या हैं? वह तो मेरा भक्त हैं।

मेरें भक्त के लिए मैं स्वयं मरने को तैयार हूँ। हमारे यहाँ विधान है कि दास के अपराध की जिम्मेवारी उसके स्वामी पर होती हैं। स्वामी ही उसके दण्ड का पात्र होता हैं। इसलिए विभीषण के बदले आप लोग मेरें को ही दण्ड दें। भगवान की यह शरणागत वत्सलता देखकर सब ब्राह्मण आश्चर्य करने लगे और उन सब ने उसी क्षण भगवान श्रीराम की शरण ले ली।





# श्री राम शलाका प्रश्नावली

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सु | प्र | उ | बि | हो | मु | ग | ब | सु | नु | बि | घ | धि | इ | द |
| र | रु | फ | सि | सि | रें | बस | है | मं | ल | न | ल | य | न | अं |
| सुज | सो | ग | सु | कु | म | स | ग | त | न | ई | ल | धा | बे | नो |
| त्य | र | न | कु | जो | म | रि | र | र | अ | की | हो | सं | रा | य |
| पु | सु | थ | सी | जै | इ | ग | म | सं | क | रे | हो | स | स | नि |
| त | र | त | र | स | हुँ | ह | ब | ब | प | चि | स | य | स | तु |
| म | का | ◌ा | र | र | मा | मि | मी | म्हा | ◌ा | जा | हू | हीं | ◌ा | जू |
| ता | रा | रे | री | ह्न | का | फ | खा | जि | ई | र | रा | पू | द | ल |
| नि | को | मि | गो | न | म | जि | य | ने | मनि | क | ज | प | स | ल |
| हि | रा | मि | सम | रि | ग | द | न | ख | म | खि | जि | नि | त | जं |
| सिं | मु | न | न | कौ | मि | ज | र | ग | धु | ख | सु | का | स | र |
| गु | क | म | अ | ध | नि | म | ल | ◌ा | न | ब | ती | न | रि | भ |
| ना | पु | व | अ | ढा | र | ल | का | ए | तू | र | न | नु | व | थ |
| सि | ह | सु | म्ह | र | र | स | हिं | र | त | न | ख | ◌ा | ◌ा | ◌ा |
| र | सा | ◌ा | ला | धी | ◌ा | री | जा | हू | हीं | षा | जू | ई | रा | रे |

**विधि-**

श्रीरामचन्द्रजी का ध्यान कर अपने प्रश्न को मन में दोहरायें। फिर ऊपर दी गई सारणी में से किसी एक अक्षर अंगुली रखें। अब उससे अगले अक्षर से क्रमशः नौवां अक्षर लिखते जायें जब तक पुनः उसी जगह नहीं पहुँच जायें। इस प्रकार एक चौपाई बनेगी, जो अभीष्ट प्रश्न का उत्तर होगी।

यहां हमने आपकी अनुकूलता हेतु नौवे अक्षर के कोष्टक को एक समान रंग में रंगने का प्रयास किया हैं जिससे आपको हर नौवे अक्षरको गिनती करने की आवश्यक्ता न रहें आप सीधे एक समान रंगो के कोष्टक में लीखे अक्षरोको मिलाले/लिख ले और जो चौपाई बने उस चौपाई को भी देखने में आपको आसानी हो इस उद्देश्य से उसी रंग में रंगने का प्रयास किया हैं।

**1 सुनु सिय सत्य असीस हमारी। पूजिहि मन कामना तुम्हारी।**

फलः -प्रश्नकर्त्ता का प्रश्न उत्तम है, कार्य सिद्ध होगा।

यह चौपाई बालकाण्ड में श्रीसीताजी के गौरीपूजन के प्रसंग में है। गौरीजी ने श्रीसीताजी को आशीर्वाद दिया है।

**2 प्रबिसि नगर कीजै सब काजा। हृदय राखि कोसलपुर राजा।**

फलः-भगवान् का स्मरण करके कार्यारम्भ करो, सफलता मिलेगी।

यह चौपाई सुन्दरकाण्ड में हनुमानजी के लंका में प्रवेश करने के समय की है।

**3 उघरें अंत न होइ निबाहू। कालनेमि जिमि रावन राहू।।**

फलः-इस कार्य में भलाई नहीं है। कार्य की सफलता में सन्देह है।

यह चौपाई बालकाण्ड के आरम्भ में सत्संग-वर्णन के प्रसंग में है।

**4 बिधि बस सुजन कुसंगत परहीं। फनि मनि सम निज गुन अनुसरहीं।।**

फलः-खोटे मनुष्यों का संग छोड़ दो। कार्य की सफलता में सन्देह है।

यह चौपाई बालकाण्ड के आरम्भ में सत्संग-वर्णन के प्रसंग में है।

**5 होइ है सोई जो राम रचि राखा। को करि तरक बढ़ावहिं साषा।।**

फलः-कार्य होने में सन्देह है, अतः उसे भगवान् पर छोड़ देना श्रेयष्कर है।

यह चौपाई बालकाण्डान्तर्गत शिव और पार्वती के संवाद में है।

**6 मुद मंगलमय संत समाजू। जिमि जग जंगम तीरथ राजू।।**

फलः-प्रश्न उत्तम है। कार्य सिद्ध होगा।

यह चौपाई बालकाण्ड में संत-समाजरुपी तीर्थ के वर्णन में है।

**7 गरल सुधा रिपु करय मिताई। गोपद सिंधु अनल सितलाई।।**

फलः-प्रश्न बहुत श्रेष्ठ है। कार्य सफल होगा।

यह चौपाई श्रीहनुमान् जी के लंका प्रवेश करने के समय की है।

**8 बरुन कुबेर सुरेस समीरा। रन सनमुख धरि काह न धीरा।।**

फलः-कार्य पूर्ण होने में सन्देह है।

यह चौपाई लंकाकाण्ड में रावन की मृत्यु के पश्चात् मन्दोदरी के विलाप के प्रसंग में है।

**9 सुफल मनोरथ होहुँ तुम्हारे। राम लखनु सुनि भए सुखारे।।**

फलः-प्रश्न बहुत उत्तम है। कार्य सिद्ध होगा।

यह चौपाई बालकाण्ड पुष्पवाटिका से पुष्प लाने पर विश्वामित्रजी का आशीर्वाद है।

# जब श्रीराम ने किय विजया एकादशी व्रत?

संकलन गुरुत्व कार्यालय

**एक बार युधिष्ठिर ने** श्री कृष्ण से **पूछा हे प्रभु** फाल्गुन (गुजरात-महाराष्ट्र में माघ) के कृष्णपक्ष को किस नाम की एकादशी होती हैं और उसका व्रत करने की विधि क्या हैं? कृपा करके बताइये ।

फाल्गुन के कृष्णपक्ष की एकादशी को 'विजया एकादशी' के नाम से जाना जाता हैं।

**भगवान श्रीकृष्ण पुनः बोले:** युधिष्ठिर ! एक बार नारदजी ने ब्रह्माजी से फाल्गुन के कृष्णपक्ष की 'विजया एकादशी' के व्रत से होनेवाले पुण्य के बारे में पूछा था तथा ब्रह्माजी ने इस व्रत के बारे में नारदजी को जो कथा और विधि बतायी थी, उसे सुनो :



**ब्रह्माजी ने कहा :** नारद ! यह व्रत बहुत ही प्राचीन, पवित्र और पाप नाशक हैं । यह एकादशी राजाओं को विजय प्रदान करती हैं, इसमें तनिक भी संदेह नहीं हैं ।

त्रेतायुग में मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्रजी जब लंका पर चढ़ाई करने के लिए समुद्र के किनारे पहुँचे, तब उन्हें समुद्र को पार करने का कोई उपाय नहीं सूझ रहा था ।

उन्होंने लक्ष्मणजी से पूछा : 'सुमित्रानन्दन ! किस उपाय से इस समुद्र को पार किया जा सकता है ? यह अत्यन्त अगाध और भयंकर जल जन्तुओं से भरा हुआ है । मुझे ऐसा कोई उपाय नहीं दिखायी देता, जिससे इसको सुगमता से पार किया जा सके ।

**लक्ष्मणजी बोले :** हे प्रभु ! आप ही आदिदेव और पुराण पुरुष पुरुषोत्तम हैं । आपसे क्या छिपा हैं? यहाँ से आधे योजन की दूरी पर कुमारी द्वीप में बकदाल्भ्य नामक मुनि रहते हैं । आप उन विद्वान मुनीश्वर के पास जाकर उन्हींसे इसका उपाय पूछिये ।

श्रीरामचन्द्रजी महामुनि बकदाल्भ्य के आश्रम पहुँचे और उन्होंने मुनि को प्रणाम किया ।

महर्षि ने प्रसन्न होकर श्रीरामजी के आगमन का कारण पूछा ।

**श्रीरामचन्द्रजी बोले :** ब्रह्मन् ! मैं लंका पर चढ़ाई करने के उद्धेश्य से अपनी सेनासहित यहाँ आया हूँ ।

मुने ! अब जिस प्रकार समुद्र पार किया जा सके, कृपा करके वह उपाय बताइये ।

**बकदाल्भय मुनि ने कहा :** हे श्रीरामजी ! फाल्गुन के कृष्णपक्ष में जो 'विजया' नाम की एकादशी होती है, उसका व्रत करने से आपकी विजय होगी। निश्चय ही आप अपनी वानर सेना के साथ समुद्र को पार कर लेंगे । राजन् ! अब इस व्रत की फलदायक विधि सुनिये :

एकादशी के एक दिन पूर्व दशमी के दिन सोने, चाँदी, ताँबे अथवा मिट्टी का एक कलश स्थापित कर उस कलश को जल से भरकर उसमें पल्लव डाल दें । उस कलश के ऊपर भगवान नारायण के सुवर्णमय विग्रह की स्थापना करें । फिर एकादशी के दिन प्रात: काल स्नान करें । कलश को पुन: स्थापित करें । माला, चन्दन, सुपारी तथा नारियल आदि के द्वारा विशेष रुप से उसका पूजन करें ।

कलश के ऊपर सप्तधान्य और जौ रखें । गन्ध, धूप, दीप और भाँति-भाँति के नैवेघ से भगवान नारायण का

पूजन करें । कलश के सामने बैठकर उत्तम कथा वार्ता आदि के द्वारा सारा दिन व्यतीत करें और रात में भी वहाँ जागरण करें । अखण्ड व्रत की सिद्धि के लिए घी का दीपक जलायें ।

फिर द्वादशी के दिन सूर्योदय होने पर उस कलश को किसी जलाशय के समीप स्थापित करें और उसकी विधिवत् पूजा करके देव प्रतिमासहित उस कलश को वेदवेत्ता ब्राह्मण के लिए दान कर दें । कलश के साथ ही और भी बड़े बड़े दान देने चाहिए । श्रीराम ! आप अपने सेनापतियों के साथ इसी विधि से प्रयत्नपूर्वक 'विजया एकादशी' का व्रत कीजिये ।

इससे आपकी विजय होगी ।

**ब्रह्माजी कहते हैं :** नारद ! यह सुनकर श्रीरामचन्द्रजी ने मुनि के कथनानुसार उस समय 'विजया एकादशी' का व्रत किया । उस व्रत के करने से श्रीरामचन्द्रजी विजयी हुए । उन्होंने संग्राम में रावण को मारा, लंका पर विजय पायी और सीता को प्राप्त किया । बेटा ! जो मनुष्य इस विधि से व्रत करते हैं, उन्हें इस लोक में विजय प्राप्त होती है और उनका परलोक भी अक्षय बना रहता हैं।

**भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं :** युधिष्ठिर ! इस कारण 'विजया' का व्रत करना चाहिए । इस प्रसंग को पढ़ने और सुनने से वाजपेय यज्ञ के समान फल मिलता हैं।

# स्वयंप्रभा ने की रामदूतो की सहायता?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

माँ सीता की खोज करते-करते हनुमान, जाम्बंत, अंगद आदि स्वयंप्रभा के आश्रम में पहुँचे। उन्हें जोरों की भूख और प्यास लगी थी। उन्हें देखकर स्वयंप्रभा ने पूछा किः क्या तुम हनुमान हो? श्रीरामजी के दूत हो? सीता जी की खोज में निकले हो?"

हनुमानजी ने कहाः "हाँ, माँ! हम सीता माता की खोज में इधर तक आये हैं।"

फिर स्वयंप्रभा ने अंगद की ओर देखकर कहाः तुम सीता जी को खोज तो रहे हो, किन्तु आँखें बंद करके खोज रहे हो या आँखें खोलकर?"

अंगद बोलाः हम क्या आँखें बन्द करके खोजते होंगे? हम तो आँखें खोलकर ही माता सीता की खोज कर रहे हैं।

स्वयंप्रभा बोलीः सीताजी को खोजना है तो आँखें खोलकर नहीं बंद करके खोजना होगा। सीता जी अर्थात् भगवान की अर्धांगिनी, सीताजी यानी ब्रह्मविद्या, आत्मविद्या। ब्रह्मविद्या को खोजना है तो आँखें खोलकर नहीं आँखें बंद करके ही खोजना पड़ेगा। आँखें खोलकर खोजोगे तो सीताजी नहीं मिलेंगीं। तुम आँखें बन्द करके ही सीताजी (ब्रह्मविद्या) को पा सकते हो। ठहरो मैं तुम्हे बताती हूँ कि सीता जी अभी कहाँ हैं।

ध्यान करके स्वयंप्रभा ने बतायाः सीताजी यहाँ कहीं भी नहीं, वरन् सागर पार लंका में हैं। अशोकवाटिका में बैठी हैं और राक्षसियों से घिरी हैं। उनमें त्रिजटा नामक राक्षसी हैं तो रावण की सेविका, किन्तु सीताजी की भक्त बन गयी है। सीताजी वहीं रहती हैं।"

रामदूत वानर सोचने लगे कि भगवान राम ने तो एक महीने के अंदर सीता माता का पता लगाने के लिए कहा था। अभी तीन सप्ताह से ज़्यादा समय तो यहीं हो गया हैं। वापस क्या मुँह लेकर जाएँ? सागर तट तक पहुँचते-पहुँचते कई दिन लग जाएँगे। अब क्या करें?

उनके मन की बात जानकर स्वयंप्रभा ने कहाः चिन्ता मत करो। अपनी आँखें बंद करो। मैं योगबल से एक क्षण में तुम्हें वहाँ पहुँचा देती हूँ।

हनुमान, अंगद और अन्य वानर अपनी आँखें बन्द करते हैं और स्वयंप्रभा अपनी योगशक्ति से उन्हें सागर-तट पर कुछ ही पल मैं पहुँचा देती हैं।

इस लिये श्रीरामचरितमानस में उल्लेख हैं।

**ठाड़े सकल सिंधु के तीरा।**

# अंगद ने रावण के घमंडको चूर किया

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

लंका पहूँच कर अगले दिन सुबेल पर्वत पर विश्राम कर प्रातःकाल श्री रघुनाथजी उढे और सब मंत्रियों को बुलाकर सलाह में पूछा की शीघ्र बताइए अब क्या उपाय करना चाहिए? जाम्बवान्‌ने श्री रामजी के चरणों में सिर नवाकर कहा हे सब कुछ जानने वाले। हे सबके हृदय में निवास करने वाले अंतर्यामी! हे बुद्धि, बल, तेज, धर्म और गुणों के अधिपति सुनिए! मैं अपनी बुद्धि के अनुसार सलाह देता हूँ कि बालिकुमार अंगद को दूत बनाकर रावण की लंका में भेजा जाए।

यह अच्छी सलाह सबके मन में जँच गई। कृपा के निधान श्री रामजी ने अंगद से कहा हे बल, बुद्धि और गुणों के धाम बालिपुत्र! हे तात! तुम मेरे काम के लिए लंका जाओ। तुमको अधिक समझाकर क्या कहूँ! मैं जानता हूँ, तुम परम चतुर हो। शत्रु से वही बातचीत करना, जिससे हमारा काम हो और उसका कल्याण हो जाए।

प्रभु श्री रामकी आज्ञा में सिर चढ़कर और उनके चरणों की वंदना करके अंगदजी उठे और बोले हे भगवान्‌श्री रामजी आप जिस पर कृपा करें, वही गुणों का समुद्र हो जाता है। स्वामी सब कार्य अपने-आप सिद्ध हैं, यह तो प्रभु ने मुझ को कार्य दिया है। ऐसे विचार करते हूँए युवराज अंगद का हृदय हर्षित और शरीर पुलकित हो गया। चरणों की वंदना करके रमाजी की प्रभुता हृदय में धारणकर अंगद सबको प्रणाम कर चले।

लंका में प्रवेश करते ही रावण के पुत्र से अंगद की भेंट हो गई, जो वहाँ खेल रहा था। बातों ही बातों में दोनों में झगड़ा बढ़ गया, रावण के पुत्र ने अंगद पर लात उठाई। अंगद ने तब पैर पकड़कर उसे घुमाकर जमीन पर दे पटक कर मार गिराया। यह द्रष्ट देख कर राक्षसो के समूह अंगद को देखकर जहाँ-तहाँ भाग गएं, वे डर के मारे उनके मुख से शब्द नहीं निकल रहे थे।

एक-दूसरे से असली बात नहीं बतलाते, रावण के पुत्र की मृत्यु समझकर सब चुप रह जाते हैं। रावण पुत्र की मृत्यु जानकर और राक्षसों को भय के मारे भागते देखकर नगरभर में कोलाहल मच गया कि जिसने लंका जलाई थी, वही वानर फिर आ गया है। सब अत्यंत भयभीत होकर विचार करने लगे कि विधाता अब न जाने क्या करेगा। वे बिना पूछे ही अंगद को रावण के दरबार में जाने का रास्ता बता देते हैं। जिसे ही वे देखते हैं, वही डर के मारे सूख जाते।

श्री रामजी के चरणकमलों का स्मरण करके अंगद रावण की सभा के द्वार पर गए और वे धीर, वीर और बल की राशि अंगद सिंह की तरह इधर-उधर देखने लगे।

तुरंत ही अंगदने एक राक्षस को भेजा और रावण को अपने आने का समाचार सूचित किया। सुनते ही रावण हँसकर बोला- बुला लाओ, देखें कहाँ का बंदर है।

आज्ञा पाकर बहुत से दूत दौड़े और वानरों के बीच में हाथी के समान अंगद को बुला लाए। अंगद की

भुजाएँ वृक्षों के और सिर पर्वतों के शिखरों के समान हैं। रोमावली मानो बहुत सी लताएँ हैं। मुँह, नाक, नेत्र और कान पर्वत की कन्दराओं और खोहों के बराबर हैं। अत्यंत बलवान्‌बाँके वीर बालिपुत्र अंगद सभा में गए, वे मन में जरा भी नहीं झिझके। अंगद को देखते ही सब सभासद्‌ उठ खड़े हुए। यह देखकर रावण के हृदय में बड़ा क्रोध हुआ।

जैसे मतवाले हाथियों के झुंड में सिंह निःशंक होकर चला जाता हैं, उसी प्रकार श्री रामजी के प्रताप का हृदय में स्मरण करके अंगद निर्भय होकर सभा में बैठ गए। रावण ने कहा अरे बंदर! तू कौन है?, अंगद ने कहा हे दशग्रीव! मैं श्री रघुवीर का दूत हूँ। मेरे पिता से तुम्हारी मित्रता थी, इसलिए हे भाई! मैं तुम्हारी भलाई के लिए ही आया हूँ।

तुम्हारा उत्तम कुल है, पुलस्त्य ऋषि के तुम पौत्र हो। शिवजी की और ब्रह्माजी की तुमने बहुत प्रकार से पूजा की है। उनसे वर पाए हैं और सब काम

सिद्ध किए हैं। लोकपालों और सब राजाओं को तुमने जीत लिया है।

राजमद से या मोहवश तुम जगज्जननी सीताजी को हर लाए हो। अब तुम मेरे शुभ वचन अर्थात मेरी सलाह सुनो! उसके अनुसार चलने से प्रभु श्री रामजी तुम्हारे सब अपराध माफ कर देंगे। दाँतों में तिनका दबाओ, गले में कुल्हाड़ी डालो और कुटुम्बियों सहित अपनी स्त्रियों को साथ लेकर, आदरपूर्वक जानकीजी को आगे करके, इस प्रकार सब भय छोड़कर चलो-और 'हे शरणागत के पालन करने वाले रघुवंश शिरोमणि श्री रामजी! मेरी रक्षा कीजिए, रक्षा कीजिए। इस तरह प्रार्थना करो। अंतर पुकार सुनते ही प्रभु तुमको निर्भय कर देंगे। रावण ने कहा अरे बंदर के बच्चे! सँभालकर बोल! मूर्ख! मुझ देवताओं के शत्रु को तूने जाना नहीं? अरे भाई! अपना और अपने बाप का नाम तो बता। किस नाते से मित्रता मानता है?

अंगद ने कहा- मेरा नाम अंगद है, मैं बालि का पुत्र हूँ। उनसे कभी तुम्हारी भेंट हुई थी? अंगद का वचन सुनते ही रावण कुछ सकुचा गया और बोला-हाँ, मैं जान गया मुझे याद आ गया, बालि नाम का एक बंदर था। अरे अंगद! तू ही बालि का लड़का है? अरे कुलनाशक! तू तो अपने कुलरूपी बाँस के लिए अग्नि रूप ही पैदा हुआ! गर्भ में ही क्यों न नष्ट हो गया तू? व्यर्थ ही पैदा हुआ जो अपने ही मुँह से तपस्वियों का दूत कहलाया। अब बालि की कुशल तो बता, वह आजकल कहाँ है? तब अंगद ने हँसकर कहा बस कुछ दिन बीतने पर स्वयं ही बालि के पास जाकर, अपने मित्र को हृदय से लगाकर, उसी से कुशल पूछ लेना। श्री रामजी से विरोध करने पर जैसी कुशल होती है, वह सब तुमको वे सुनावेंगे। हे मूर्ख! सुन, भेद उसी के मन में पड़ सकता है, भेद नीति उसी पर अपना प्रभाव डाल सकती है जिसके हृदय में श्री रघुवीर न हों। सच है, मैं तो कुल का नाश करने वाला हूँ और हे रावण! तुम कुल के रक्षक हो। अंधे-बहरे भी ऐसी बात नहीं कहते, तुम्हारे तो बीस नेत्र और बीस कान हैं। शिव, ब्रह्मा आदि देवता और मुनियों के समुदाय जिनके चरणों की सेवा करना चाहते हैं, उनका दूत होकर मैंने कुल को डुबा दिया? अरे ऐसी बुद्धि होने पर भी तुम्हारा हृदय फट नहीं जाता?

अंगद की कठोर वाणी सुनकर रावण आँखें तिरछी करके बोला- अरे दुष्ट! मैं तेरे सब कठोर वचन इसीलिए सह रहा हूँ कि मैं नीति और धर्म को जानता हूँ और उन्हीं की रक्षा कर रहा हूँ। अंगद ने कहा- तुम्हारी धर्मशीलता मैंने भी सुनी है। जैसे की तुमने पराई स्त्री की चोरी की है! और दूत की रक्षा की बात तो अपनी आँखों से देख ली। ऐसे धर्म के व्रत को धारण (पालन) करने वाले तुम डूबकर मर क्यों नहीं जाते। नाक-कान से रहित बहिन को देखकर तुमने धर्म विचारकर ही तो क्षमा कर दिया था! तुम्हारी धर्मशीलता जगजाहिर है। मैं भी बड़ा भाग्यवान्हूँ, जो मैंने तुम्हारा दर्शन पाया?। रावण ने कहा- अरे जड़ जन्तु वानर! व्यर्थ बक-बक न कर, अरे मूर्ख! मेरी भुजाएँ तो देख। ये सब लोकपालों के विशाल बल रूपी चंद्रमा को ग्रसने के लिए राहु के समान हैं। फिर तूने सुना ही होगा कि आकाश रूपी तालाब में मेरी भुजाओं रूपी कमलों पर बसकर शिवजी सहित कैलास हंस के समान शोभा को प्राप्त हुआ था। अरे अंगद! सुन, तेरी सेना में बता, ऐसा कौन योद्धा है, जो मुझसे भिड़ सकेगा। तेरा मालिक तो स्त्री के वियोग में बलहीन हो रहा है और उसका छोटा भाई उसी के दुःख से दुःखी और उदास है।

तुम और सुग्रीव, दोनों नदी तट के वृक्ष हो रहा मेरा छोटा भाई विभीषण, सो वह भी बड़ा डरपोक है। मंत्री जाम्बवान्बहुत बूढ़ा है। वह अब लड़ाई में क्या कर सकता है?। नल-नील तो शिल्प-कर्म जानते हैं वे लड़ना क्या जानें?, हाँ, एक वानर जरूर महान्बलवान् है, जो पहले आया था और जिसने लंका जलाई थी। यह वचन सुनते ही बालि पुत्र अंगद ने कहा-हे राक्षसराज! सच्ची बात कहो! क्या उस वानर ने सचमुच तुम्हारा नगर जला दिया? रावण जैसे जगविजयी योद्धा का नगर एक छोटे से वानर ने जला दिया। ऐसे वचन सुनकर उन्हें सत्य कौन कहेगा

हे रावण! जिसको तुमने बहुत बड़ा योद्धा कहकर सराहा है, वह तो सुग्रीव का एक छोटा सा दौड़कर चलने वाला हरकारा है। वह बहुत चलता है, वीर नहीं है। उसको तो

हमने केवल खबर लेने के लिए भेजा था। क्या सचमुच ही उस वानर ने प्रभु की आज्ञा पाए बिना ही तुम्हारा नगर जला डाला? मालूम होता है, इसी डर से वह लौटकर सुग्रीव के पास नहीं गया और कहीं छिपा रहा!

हे रावण! तुम सब सत्य ही कहते हो, मुझे सुनकर कुछ भी क्रोध नहीं है। सचमुच हमारी सेना में कोई भी ऐसा नहीं है, जो तुमसे लड़ने में शोभा पाए। प्रीति और वैर बराबरी वाले से ही करना चाहिए, नीति ऐसी ही है। सिंह यदि मेंढकों को मारे, तो क्या उसे कोई भला कहेगा

यद्यपि तुम्हें मारने में श्री रामजी की लघुता है और बड़ा दोष भी है तथापि हे रावण! सुनो, क्षत्रिय जाति का क्रोध बड़ा कठिन होता हैं। वक्रोक्ति रूपी धनुष से वचन रूपी बाण मारकर अंगद ने शत्रु का हृदय जला दिया। वीर रावण उन बाणों को मानो प्रत्युत्तर रूपी सँड़सियों से निकाल रहा है। तब रावण हँसकर बोला- बंदर में यह एक बड़ा गुण है कि जो उसे पालता है, उसका वह अनेकों उपायों से भला करने की चेष्टा करता है। बंदर को धन्य है, जो अपने मालिक के लिए लाज छोड़कर जहाँ-तहाँ नाचता है। नाच-कूदकर, लोगों को रिझाकर, मालिक का हित करता है। यह उसके धर्म की निपुणता है। हे अंगद! तेरी जाति स्वामिभक्त है फिर भला तू अपने मालिक के गुण इस प्रकार कैसे न बखानेगा? मैं गुण ग्राहक गुणों का आदर करने वाला और परम समझदार हूँ, इसी से तेरी जली-कटी बक-बक पर ध्यान नहीं देता।

अंगद ने कहा- तुम्हारी सच्ची गुण ग्राहकता तो मुझे हनुमान्‌ने सुनाई थी। उसने अशोक वन में विध्वंस करके, तुम्हारे पुत्र को मारकर नगर को जला दिया था। तो भी तुमने अपनी गुण ग्राहकता के कारण यही समझा कि उसने तुम्हारा कुछ भी अपकार नहीं किया। तुम्हारा वही सुंदर स्वभाव विचार कर, हे दशग्रीव! मैंने कुछ धृष्टता की है। हनुमान्‌ने जो कुछ कहा था, उसे आकर मैंने प्रत्यक्ष देख लिया कि तुम्हें न लज्जा है, न क्रोध है और न चिढ़ है। (रावण बोला-अरे वानर! जब तेरी ऐसी बुद्धि है, तभी तो तू बाप को खा गया। ऐसा वचन कहकर रावण हँसा। अंगद ने कहा- पिता को खाकर फिर तुमको भी खा डालता, परन्तु अभी तुरंत कुछ और ही बात मेरी समझ में आ गई।

अरे नीच अभिमानी! बालि के निर्मल यश का कारण जानकर तुम्हें मैं नहीं मारता। रावण! यह तो बता कि जगत्‌में कितने रावण हैं? मैंने जितने रावण अपने कानों से सुन रखे हैं, उन्हें सुन एक रावण तो बलि को जीतने पाताल में गया था, तब बच्चों ने उसे घुड़साल में बाँध रखा। बालक खेलते थे और जा-जाकर उसे मारते थे।

बलि को दया लगी, तब उन्होंने उसे छुड़ा दिया फिर एक रावण को सहस्रबाहु ने देखा, और उसने दौड़कर उसको एक विशेष प्रकार के विचित्र जन्तु की तरह समझकर पकड़ लिया। तमाशे के लिए वह उसे घर ले आया। तब पुलस्त्य मुनि ने जाकर उसे छुड़ाया। एक रावण की बात कहने में तो मुझे बड़ा संकोच हो रहा है- वह बहुत दिनों तक बालि की काँख में रहा था। इनमें से तुम कौन से रावण हो? खीझना छोड़कर सच-सच बताओ।

रावण ने कहा-अरे मूर्ख! सुन, मैं वही बलवान्‌रावण हूँ, जिसकी भुजाओं की करामात कैलास पर्वत जानता है। जिसकी शूरता उमापति महादेवजी जानते हैं, जिन्हें अपने सिर रूपी पुष्प चढ़ा-चढ़ाकर मैंने पूजा था। सिर रूपी कमलों को अपने हाथों से उतार-उतारकर मैंने अगणित बार त्रिपुरारि शिवजी की पूजा की है।

अरे मूर्ख! मेरी भुजाओं का पराक्रम दिक्पाल जानते हैं, जिनके हृदय में वह आज भी चुभ रहा है। दिग्गज मेरी छाती की कठोरता को जानते हैं। जिनके भयानक दाँत, जब-जब जाकर मैं उनसे जबरदस्ती भिड़ा, मेरी छाती में कभी नहीं फूटे, बल्कि मेरी छाती से लगते ही वे मूली की तरह टूट गए। जिसके चलते समय पृथ्वी इस प्रकार हिलती है जैसे मतवाले हाथी के चढ़ते समय छोटी नाव! मैं वही जगत प्रसिद्ध प्रतापी रावण हूँ। अरे झूठी बकवास करने वाले! क्या तूने मुझको कानों से कभी सुना। महान प्रतापी और जगत प्रसिद्ध मुझे तू छोटा कहता है और मनुष्य की बड़ाई करता

है? अरे दुष्ट, असभ्य, तुच्छ बंदर! अब मैंने तेरा ज्ञान जान लिया।

रावण के ये वचन सुनकर अंगद क्रोध सहित वचन बोले- अरे नीच अभिमानी! सँभलकर बोल। जिनका फरसा सहस्रबाहु की भुजाओं रूपी अपार वन को जलाने के लिए अग्नि के समान था। जिनके फरसा रूपी समुद्र की तीव्र धारा में अनगिनत राजा अनेकों बार डूब गए, उन परशुरामजी का गर्व जिन्हें देखते ही भाग गया, अरे अभागे दशशीश! वे मनुष्य क्यों कर हैं?,

क्यों रे मूर्ख उद्दण्ड! श्री रामचंद्रजी मनुष्य हैं? कामदेव भी क्या धनुर्धारी है? और गंगाजी क्या नदी हैं? कामधेनु क्या पशु है? और कल्पवृक्ष क्या पेड़ है? अन्न भी क्या दान है? और अमृत क्या रस है? गरुड़जी क्या पक्षी हैं? शेषजी क्या सर्प हैं? अरे रावण! चिंतामणि भी क्या पत्थर है? अरे ओ मूर्ख! सुन, वैकुण्ठ भी क्या लोक है? और श्री रघुनाथजी की अखण्ड भक्ति क्या लाभ है? सेना समेत तेरा मान मथकर, अशोक वन को उजाड़कर, नगर को जलाकर और तेरे पुत्र को मारकर जो लौट गए और तू उनका कुछ भी न बिगाड़ सका क्यों रे दुष्ट! वे हनुमान्‌जी क्या वानर हैं?

अरे रावण! चतुराई छोड़कर सुन। कृपा के समुद्र श्री रघुनाथजी का तू भजन क्यों नहीं करता? अरे दुष्ट! यदि तू श्री रामजी का वैरी हुआ तो तुझे ब्रह्मा और रुद्र भी नहीं बचा सकेंगे।

हे मूढ़! व्यर्थ की डींग न हाँक। श्री रामजी से वैर करने पर तेरा ऐसा हाल होगा कि तेरे सिर समूह श्री रामजी के बाण लगते ही वानरों के आगे पृथ्वी पर पड़ेंगे और रीछ-वानर तेरे उन गेंद के समान अनेकों सिरों से चौगान खेलेंगे। जब श्री रघुनाथजी युद्ध में कोप करेंगे और उनके अत्यंत तीक्ष्ण बहुत से बाण छूटेंगे, तब क्या तेरा गाल चलेगा? ऐसा विचार कर कृपालु श्री रामजी को भज। अंगद के ये वचन सुनकर रावण बहुत अधिक जल उठा। मानो जलती हुई प्रचण्ड अग्नि में घी पड़ गया हो वह बोला- अरे मूर्ख! कुंभकर्ण- ऐसा मेरा भाई है, इन्द्र का शत्रु सुप्रसिद्ध मेघनाद मेरा पुत्र है! और मेरा पराक्रम तो तूने सुना ही नहीं कि मैंने संपूर्ण जड़-चेतन जगत्‌को जीत लिया है!

रे दुष्ट! वानरों की सहायता जोड़कर राम ने समुद्र बाँध लिया, बस, यही उसकी प्रभुता है। समुद्र को तो अनेकों पक्षी भी लाँघ जाते हैं। पर इसी से वे सभी शूरवीर नहीं हो जाते। अरे मूर्ख बंदर! सुन- मेरा एक-एक भुजा रूपी समुद्र बल रूपी जल से पूर्ण है, जिसमें बहुत से शूरवीर देवता और मनुष्य डूब चूके हैं। बता कौन ऐसा शूरवीर है, जो मेरे इन अथाह और अपार बीस समुद्रों का पार पा जाएगा?

अरे दुष्ट! मैंने दिक्पालों तक से जल भरवाया और तू एक राजा का मुझे सुयश सुनाता है! यदि तेरा मालिक, जिसकी गुणगाथा तू बार-बार कह रहा है, संग्राम में लड़ने वाला योद्धा है- तो फिर वह दूत किसलिए भेजता है? शत्रु से प्रीति करते उसे लाज नहीं आती?

पहले कैलास का मथन करने वाली मेरी भुजाओं को देख। फिर अरे मूर्ख वानर! अपने मालिक की सराहना करना। रावण के समान शूरवीर कौन है?

जिसने अपने हाथों से सिर काट-काटकर अत्यंत हर्ष के साथ बहुत बार उन्हें अग्नि में होम दिया! स्वयं गौरीपति शिवजी इस बात के साक्षी हैं।

मस्तकों के जलते समय जब मैंने अपने ललाटों पर लिखे हुए विधाता के अक्षर देखे, तब मनुष्य के हाथ से अपनी मृत्यु होना बाँचकर, विधाता के लेख कोअसत्य जानकर मैं हँसा। उस बात को स्मरण करके भी मेरे मन में डर नहीं है। क्योंकि मैं समझता हूँ कि बूढ़े ब्रह्मा ने बुद्धि भ्रम से ऐसा लिख दिया है। अरे मूर्ख! तू लज्जा और मर्यादा छोड़कर मेरे आगे बार-बार दूसरे वीर का बल कहता है!

अंगद ने कहा- अरे रावण! तेरे समान लज्जावान्‌जगत्‌में कोई नहीं है। लज्जाशीलता तो तेरा सहज स्वभाव ही है। तू अपने मुँह से अपने गुण कभी नहीं कहता।

सिर काटने और कैलास उठाने की कथा चित्त में चढ़ी हुई थी, इससे तूने उसे बीसों बार कहा। भुजाओं के उस बल को तूने हृदय में ही छिपा रखा है, जिससे तूने सहस्रबाहु, बलि और बालि को जीता था।अरे मंद बुद्धि! सुन, अब बस कर। सिर काटने से भी क्या कोई शूरवीर हो जाता है? इंद्रजाल रचने वाले को वीर नहीं कहा जाता,

यद्यपि वह अपने ही हाथों अपना सारा शरीर काट डालता है!।

अरे मंद बुद्धि! समझकर देख। पतंगे मोहवश आग में जल मरते हैं, गदहों के झुंड बोझ लादकर चलते हैं, पर इस कारण वे शूरवीर नहीं कहलाते।

अरे दुष्ट! अब बतबढ़ाव मत कर, मेरा वचन सुन और अभिमान त्याग दे! हे दशमुख! मैं दूत की तरह सन्धि करने नहीं आया हूँ। श्री रघुवीर ने ऐसा विचार कर मुझे भेजा है- कृपालु श्री रामजी बार-बार ऐसा कहते हैं कि स्यार के मारने से सिंह को यश नहीं मिलता। अरे मूर्ख! प्रभु के वचनों को मन में समझकर याद करके ही मैंने तेरे कठोर वचन सहे हैं।

नहीं तो तेरे मुँह तोड़कर मैं सीताजी को जबरदस्ती ले जाता। अरे अधम! देवताओं के शत्रु! तेरा बल तो मैंने तभी जान लिया, जब तू सूने में पराई स्त्री को हर लाया। तू राक्षसों का राजा और बड़ा अभिमानी है, परन्तु मैं तो श्री रघुनाथजी के सेवक सुग्रीव के सेवक का भी सेवक हूँ। यदि मैं श्री रामजी के अपमान से न डरूँ तो तेरे देखते-देखते ऐसा तमाशा करूँ कि- तुझे जमीन पर पटककर, तेरी सेना का संहार कर और तेरे गाँव को नष्ट-भ्रष्ट करके, अरे मूर्ख! तेरी युवती स्त्रियों सहित जानकीजी को ले जाऊँ। यदि ऐसा करूँ, तो भी इसमें कोई बड़ाई नहीं है। मरे हुए को मारने में कुछ भी पुरुषत्व नहीं है। वाममार्गी, कामी, कंजूस, अत्यंत मूढ़, अति दरिद्र, बदनाम, बहुत बूढ़ा, नित्य का रोगी, निरंतर क्रोधयुक्त रहने वाला, भगवान्‌विष्णु से विमुख, वेद और संतों का विरोधी, अपना ही शरीर पोषण करने वाला, पराई निंदा करने वाला और पाप की खान- ये चौदह प्राणी जीते ही मुरदे के समान हैं।

अरे दुष्ट! ऐसा विचार कर मैं तुझे नहीं मारता। अब तू मुझमें क्रोध न पैदा कर। अंगद के वचन सुनकर राक्षस राज रावण दाँतों से होठ काटकर, क्रोधित होकर हाथ मलता हुआ बोला- अरे नीच बंदर! अब तू मरना ही चाहता है! इसी से छोटे मुँह बड़ी बात कहता है।

अरे मूर्ख बंदर! तू जिसके बल पर कड़ुए वचन बक रहा है, उसमें बल, प्रताप, बुद्धि अथवा तेज कुछ भी नहीं है।

उसे गुणहीन और मानहीन समझकर ही तो पिता ने वनवास दे दिया। उसे एक तो उसका दुःख, उस पर युवती स्त्री का विरह और फिर रात-दिन मेरा डर बना रहता है। जिनके बल का तुझे गर्व है, ऐसे अनेकों मनुष्यों को तो राक्षस रात-दिन खाया करते हैं।

अरे मूढ़! जिद्द छोड़कर विचार कर। जब उसने श्री रामजी की निंदा की, तब तो कपिश्रेष्ठ अंगद अत्यंत क्रोधित हुए, क्योंकि शास्त्र ऐसा कहते हैं कि जो अपने कानों से भगवान्‌विष्णु और शिव की निंदा सुनता है, उसे गो वध के समान पाप लगता है।

वानर श्रेष्ठ अंगद बहुत जोर से कटकटाए और उन्होंने तमककर जोर से अपने दोनों भुजदण्डों को पृथ्वी पर दे मारा। तब पृथ्वी हिलने लगी, जिससे बैठे हुए सभासद्‌ गिर पड़े और भय रूपी भूत से ग्रस्त होकर भाग चले।

रावण गिरते-गिरते सँभलकर उठा। उसके अत्यंत सुंदर मुकुट पृथ्वी पर गिर पड़े। कुछ तो उसने उठाकर अपने सिरों पर ठिक कर रख लिए और कुछ अंगद ने उठाकर प्रभु श्री रामचंद्रजी के पास फेंक दिए। मुकुटों को आते देखकर वानर भागे। सोचने लगे विधाता! क्या दिन में ही उल्कापात होने लगा तारे टूटकर गिरने लगे? अथवा क्या रावण ने क्रोध करके चार वज्र चलाए हैं, जो बड़े धाए के साथ वेग से आ रहे हैं?। प्रभु ने उनसे हँसकर कहा- मन में डरो नहीं। ये न उल्का हैं, न वज्र हैं और न केतु या राहु ही हैं। अरे भाई! ये तो रावण के मुकुट हैं, जो बालिपुत्र अंगद के द्वार फेंके हुए आ रहे हैं।

पवन पुत्र श्री हनुमान्‌जी ने उछलकर उनको हाथ से पकड़ लिया और लाकर प्रभु के पास रख दिया। रीछ और वानर तमाशा देखने लगे। उनका प्रकाश सूर्य के समान था।

सभा में क्रोधयुक्त रावण सबसे क्रोधित होकर कहने लगा कि- बंदर को पकड़ लो और पकड़कर मार डालो। अंगद यह सुनकर मुस्कुराने लगे।

रावण फिर बोला-इसे मारकर सब योद्धा तुरंत दौड़ो और जहाँ कहीं रीछ-वानरों को पाओ, वहीं खा डालो। पृथ्वी को बंदरों से रहित कर दो और जाकर दोनों तपस्वी भाइयों राम-लक्ष्मण को जीते जी पकड़ लो।

रावण के ये कोपभरे वचन सुनकर युवराज अंगद क्रोधित होकर बोले- तुझे अपने गाल बजाते लाज नहीं आती! अरे निर्लज्ज! अरे कुलनाशक! गला काटकर आत्महत्या करके मर जा! मेरा बल देखकर भी क्या तेरी छाती नहीं फटती!।

अरे स्त्री के चोर! अरे कुमार्ग पर चलने वाले! अरे दुष्ट, पाप की राशि, मन्द बुद्धि और कामी! तू सन्निपात में क्या दुर्वचन बक रहा है? अरे दुष्ट राक्षस! तू काल के वश हो गया है!

इसका फल तू आगे वानर और भालुओं के चपेटे लगने पर पावेगा। राम मनुष्य हैं, ऐसा वचन बोलते ही, अरे अभिमानी! तेरी जीभें नहीं गिर पड़तीं?॥4॥

इसमें संदेह नहीं है कि तेरी जीभें अकेले नहीं पर तेरे सिरों के साथ रणभूमि में गिरेंगी।

रे दशकन्ध! जिसने एक ही बाण से बालि को मार डाला, वह मनुष्य कैसे है? अरे कुजाति, अरे जड़! बीस आँखें होने पर भी तू अंधा है। तेरे जन्म को धिक्कार है। श्री रामचंद्रजी के बाण समूह तेरे रक्त की प्यास से प्यासे हैं। वे प्यासे ही रह जाएँगे इस डर से, अरे कड़वी बकवाद करने वाले नीच राक्षस! मैं तुझे छोड़ता हूँ। मैं तेरे दाँत तोड़ने में समर्थ हूँ। पर क्या करूँ? श्री रघुनाथजी ने मुझे आज्ञा नहीं दी। ऐसा क्रोध आता है कि तेरे दसों मुँह तोड़ डालूँ और तेरी लंका को पकड़कर समुद्र में डुबो दूँ। तेरी लंका गूलर के फल के समान है। तुम सब कीड़े उसके भीतर निडर होकर बस रहे हो। मैं बंदर हूँ, मुझे इस फल को खाते क्या देर थी? पर कृपालु श्री रामचंद्रजी ने वैसी आज्ञा नहीं दी।

अंगद की युक्ति सुनकर रावण मुस्कुराया और बोला-अरे मूर्ख! बहुत झूठ बोलना तूने कहाँ से सीखा? बालि ने तो कभी ऐसा गाल नहीं मारा। जान पड़ता है तू तपस्वियों से मिलकर लबार हो गया है।

अंगद ने कहा-अरे बीस भुजा वाले! यदि तेरी दसों जीभें मैंने नहीं उखाड़ लीं तो सचमुच मैं लबार ही हूँ। श्री रामचंद्रजी के प्रताप को स्मरण करके अंगद क्रोधित हो उठे और उन्होंने रावण की सभा में प्रण करके दृढ़ता के साथ पैर जमा दिया। और कहा-अरे मूर्ख! यदि तू मेरा चरण हटा सके तो श्री रामजी लौट जाएँगे, मैं सीताजी को हार गया। रावण ने कहा- हे सब वीरो! सुनो, पैर पकड़कर बंदर को पृथ्वी पर पछाड़ दो।

इंद्रजीत, मेघनाद आदि अनेकों बलवान्योद्धा जहाँ-तहाँ से हर्षित होकर उठे। वे पूरे बल से बहुत से उपाय करके झपटते हैं। पर पैर टलता नहीं, तब सिर नीचा करके फिर अपने-अपने स्थान पर जा बैठ जाते हैं। काकभुशुण्डिजी कहते हैं- वे देवताओं के शत्रु राक्षस फिर उठकर झपटते हैं, परन्तु हे सर्पों के शत्रु गरुड़जी! अंगद का चरण उनसे वैसे ही नहीं टलता जैसे कुयोगी पुरुष मोह रूपी वृक्ष को नहीं उखाड़ सकते।

करोड़ों वीर योद्धा जो बल में मेघनाद के समान थे, हर्षित होकर उठे, वे बार-बार झपटते हैं, पर वानर का चरण नहीं उठता, तब लज्जा के मारे सिर नवाकर बैठ जाते हैं।

जैसे करोड़ों विघ्न आने पर भी संत का मन नीति को नहीं छोड़ता, वैसे ही अंगद का चरण पृथ्वी को नहीं छोड़ता। यह देखकर रावण का मद दूर हो गया!।

अंगद का बल देखकर सब हृदय में हार गए। तब अंगद के ललकारने पर रावण स्वयं उठा। जब वह अंगद का चरण पकड़ने लगा, तब बालि कुमार अंगद ने कहा- मेरा चरण पकड़ने से तेरा बचाव नहीं होगा। अरे मूर्ख- तू जाकर श्री रामजी के चरण क्यों नहीं पकड़ता? यह सुनकर रावण मन में बहुत ही सकुचाकर लौट गया। उसकी सारी श्री जाती रही। वह ऐसा तेजहीन हो गया जैसे मध्याह्न में चंद्रमा दिखाई देता है।

वह सिर नीचा करके सिंहासन पर जा बैठा। मानो सारी सम्पत्ति गँवाकर बैठा हो। श्री रामचंद्रजी जगत्भर के आत्मा और प्राणों के स्वामी हैं। उनसे विमुख रहने वाला शांति कैसे पा सकता है?

शिवजी कहते हैं-हे उमा! जिन श्री रामचंद्रजी के भौंह के इशारे से विश्व उत्पन्न होता है और फिर नाश को प्राप्त होता है, जो तृण को वज्र और वज्र को तृण बना देते हैं अत्यंत निर्बल को महान्प्रबल और महान्प्रबल को अत्यंत निर्बल कर देते हैं, उनके दूत का प्रण कहो, कैसे टल सकता है?।

फिर अंगद ने अनेकों प्रकार से नीति कही। पर रावण नहीं माना, क्योंकि उसका काल निकट आ गया

था। शत्रु के गर्व को चूर करके अंगद ने उसको प्रभु श्री रामचंद्रजी का सुयश सुनाया और फिर वह राजा बालि का पुत्र यह कहकर चल दिया- रणभूमि में तुझे खेला-खेलाकर न मारूँ तब तक अभी पहले से क्या बड़ाई करूँ।

अंगद ने पहले ही सभा में आने से पूर्व ही उसके पुत्र को मार डाला था। वह संवाद सुनकर रावण दुःखी हो गया। अंगद का प्रण देखकर सब राक्षस भय से अत्यन्त ही व्याकुल हो गए। शत्रु के बल का मर्दन कर, बल की राशि बालि पुत्र अंगदजी ने हर्षित होकर आकर श्री रामचंद्रजी के चरणकमल पकड़ लिए। उनका शरीर पुलकित है और नेत्रों में आनंदाश्रुओं का जल भरा है।

# श्री राम के सिद्धमंत्र

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

अपनी आवश्यक्ता के अनुशारउपरोक्त मंत्र का नियमित जाप करने से लाभ प्ताप्त होता हैं। श्री रामचरित मानस मे गहरी आस्था रखने वाले व्यक्ति को विशेष एवं शीघ्र लाभ प्राप्त होता हैं।

**विपत्ति नाश हेतु**

मंत्र :-

राजिव नयन धरें धनु सायक।
भगत बिपति भंजन सुखदायक॥

**संकट नाश हेतु**

मंत्र :-

जौं प्रभु दीन दयालु कहावा।
आरति हरन बेद जसु गावा॥
जपहिं नामु जन आरत भारी।
मिटहिं कुसंकट होहिं सुखारी॥
दीन दयाल बिरिदु संभारी।
हरहु नाथ मम संकट भारी॥

**क्लेश निवारण हेतु**

मंत्र :-

हरन कठिन कलि कलुष कलेसू।
महामोह निसि दलन दिनेसू॥

**विघ्न नाश हेतु**

मंत्र :-

सकल विघ्न व्यापहिं नहिं तेही।
राम सुकृपाँ बिलोकहिं जेही॥

**आपत्ति के विनाश हेतु**

मंत्र :-

प्रनवउँ पवन कुमार,खल बन पावक ग्यान घन।
जासु हृदयँ आगार, बसहिं राम सर चाप धर॥

**नजर झाड़ने हेतु**

मंत्र :-

स्याम गौर सुंदर दोउ जोरी।
निरखहिं छबि जननीं तृन तोरी॥

**विष प्रभाव नाश हेतु**

मंत्र :-

नाम प्रभाउ जान सिव नीको।
कालकूट फलु दीन्ह अमी को॥

**चिन्ता निवारण हेतु**

मंत्र :-

जय रघुवंश बनज बन भानू।
गहन दनुज कुल दहन कृशानू॥

**मस्तिष्क पीड़ा निवारण हेतु**

मंत्र :-

हनूमान अंगद रन गाजे।
हाँक सुनत रजनीचर भाजे॥

**रोगों निवारण एवं उपद्रव शांति हेतु**

मंत्र :-

दैहिक दैविक भौतिक तापा।
राम राज काहूहिं नहि ब्यापा॥

**अकाल मृत्यु भय निवारण हेतु**

मंत्र :-

नाम पाहरु दिवस निसि ध्यान तुम्हार कपाट।
लोचन निज पद जंत्रित जाहिं प्रान केहि बाट॥

**दरिद्रता निवारण हेतु**

मंत्र :-

अतिथि पूज्य प्रियतम पुरारि के।
कामद धन दारिद दवारि के॥

**विद्या प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

गुरु गृहँ गए पढ़न रघुराई।
अलप काल विद्या सब आई॥

**ज्ञान-प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

छिति जल पावक गगन समीरा।
पंच रचित अति अधम सरीरा॥

**शिक्षा में सफ़लता हेतु**

मंत्र :-

जेहि पर कृपा करहिं जनु जानी।
कबि उर अजिर नचावहिं बानी॥
मोरि सुधारिहि सो सब भाँती।
जासु कृपा नहिं कृपाँ अघाती॥

**आजीविका प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

बिस्व भरण पोषन कर जोई।
ताकर नाम भरत जस होई॥

**शीघ्र विवाह हेतु**

मंत्र :-

तब जनक पाइ वशिष्ठ आयसु ब्याह साजि सँवारि कै।
मांडवी श्रुतकीरति उरमिला, कुँअरि लई हँकारि कै॥

**यात्रा में सफ़लता हेतु**

मंत्र :-

प्रबिसि नगर कीजै सब काजा।
हृदयँ राखि कोसलपुर राजा॥

**पुत्र प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

प्रेम मगन कौसल्या निसिदिन जात न जान।
सुत सनेह बस माता बालचरित कर गान॥

**सम्पत्ति की प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

जे सकाम नर सुनहि जे गावहि।
सुख संपत्ति नाना विधि पावहि॥

**ऋद्धि-सिद्धि प्राप्त करने हेतु**

मंत्र :-

साधक नाम जपहिं लय लाएँ।
होहिं सिद्ध अनिमादिक पाएँ॥

**सर्व प्रकार के सुख प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

सुनहिं बिमुक्त बिरत अरु बिषई।
लहहिं भगति गति संपति नई॥

**मनोरथ सिद्धि हेतु**

मंत्र :-

भव भेषज रघुनाथ जसु सुनहिं जे नर अरु नारि।
तिन्ह कर सकल मनोरथ सिद्ध करहिं त्रिसिरारि॥

**कुशलता हेतु**

मंत्र :-

भुवन चारिदस भरा उछाहू। जनकसुता रघुबीर बिआहू॥

**मनोरथ सिद्धि हेतु**

मंत्र :-

भव भेषज रघुनाथ जसु सुनहिं जे नर अरु नारि।
तिन्ह कर सकल मनोरथ सिद्ध करहिं त्रिसिरारि॥

**कुशलता हेतु**

मंत्र :-

भुवन चारिदस भरा उछाहू। जनकसुता रघुबीर बिआहू॥

**खोयी हुई वस्तु पुनः प्राप्त करने हेतु**

मंत्र :-

गई बहोर गरीब नेवाजू। सरल सबल साहिब रघुराजू॥

**मुकदमें में विजय प्ताप्ति हेतु**

मंत्र :-

पवन तनय बल पवन समाना।
बुधि बिबेक बिग्यान निधाना॥

**शत्रु को मित्र बनाने हेतु**

मंत्र :-

गरल सुधा रिपु करहिं मिताई।
गोपद सिंधु अनल सितलाई॥

**शत्रुता नाश हेतु**

मंत्र :-

बयरु न कर काहू सन कोई। राम प्रताप विषमता खोई॥

**खोयी हुई वस्तु पुनः प्राप्त करने हेतु**

मंत्र :-

गई बहोर गरीब नेवाजू। सरल सबल साहिब रघुराजू॥

**मोक्ष-प्राप्ति हेतु**

मंत्र :-

सत्यसंध छाँड़े सर लच्छा। काल सर्प जनु चले सपच्छा॥

**आकर्षण हेतु**

मंत्र :-

जेहि कें जेहि पर सत्य सनेहू।
सो तेहि मिलइ न कछु संदेहू॥

**परस्पर प्रेम बढाने हेतु**

मंत्र :-

सब नर करहिं परस्पर प्रीती।
चलहिं स्वधर्म निरत श्रुति नीती॥

**विचारो की शुद्धि हेतु**

मंत्र :-

ताके जुग पद कमल मनाउँ।
जासु कृपाँ निरमल मति पावउँ॥

**भक्ति भाव उजागर हेतु**

मंत्र :-

भगत कल्पतरु प्रनत हित कृपासिंधु सुखधाम।
सोइ निज भगति मोहि प्रभु देहु दया करि राम॥

***

# राम एवं हनुमान मंत्र

संकलन गुरुत्व कार्यालय

राम गायत्री मंत्र:

ॐ दाशरथये विद्महे जानकी वल्लभाय धी महि॥

तन्नो रामः प्रचोदयात्॥

श्री राम मूल मंत्र:

ॐ ह्रां ह्रीं रां रामाय नमः॥

श्री राम तारक मंत्र:

ॐ जानकीकांत तारक रां रामाय नमः॥

राम मंत्र

रां रामय नमः।

फल: छः लाख मंत्र जप करने से यह मंत्र सिद्धि होता हैं और इस्से साधक की राम में भक्ति दृढ़ होती हैं।

भगवान राम का मंत्र:

**ॐ रामाय नमः।**

दशाक्षर राम मंत्र:

हुं जानकी वल्लभाय स्वाहा।

फल: यह मंत्र दस लाख जपने से सिद्ध होत हैं और यह मंत्र सभी प्रकार से साधक को सफलता एवं् मोक्ष प्रदान करने में सहायक हैं।

हरे कृष्ण हरे कृष्ण, कृष्ण-कृष्ण हरे हरे।

हरे राम हरे राम, राम-राम हरे हरे।

इस मंत्र को नियमित स्नान इत्यादि से निवृत होकर स्वच्छ कपडे पहन कर 108 बार जाप करने से व्यक्ति को जीवन मे समस्त भौतिक सुखो एवं मोक्ष प्राप्ति होती हैं।

हनुमत् गायत्री मंत्र:

ॐ अंजनीजाय विद्महे वायुपुत्राय धी महि॥

तन्नो हनुमान प्रचोदयात्॥

श्री हनुमान मूल मंत्र:

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रं ह्रैं ह्रौं ह्रः॥

द्वादशाक्षर हनुमान मंत्र:

हं हनुमते रुद्रात्मकाय हुं फट्।

फल: से इस मंत्र के बारे शास्त्रो में वर्णित हैं की यह मंत्र स्वतंत शिवजी ने श्रीकृष्ण को बताया और श्रीकृष्ण नें यह मंत्र अर्जुन को सिद्ध करवाया था जिस्से अर्जुन ने चर-अचर जगत् को जीत लिया था।

# सीता जी को श्राप के फल से वनवास हुवा?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

पद्म पुराण में वर्णित कथा इस प्रकार हैं।

एक समय की बात हैं राजा जनक की पुत्री सीता अपनी किशोर अवस्था में जानकी अपनी सखियों के साथ मिथिलानगरी के अपने उद्यान में खेल रही थी। सखियों के साथ खेलते-खेलते उनकी दृष्टि एक पेड पर बैठे हुए एक शुक पक्षी के जोडे पर पडी जो मनुष्यों की तरह बाते कर रहे थे। जानकी को दोनो पक्षी की बाते सुन कर हैरानी हुई। जानकी को उनकी बाते सुनने की उत्सुकता हुई और वहं उनकी बाते सुनने के लिये पेड़ के नीचे पहुंच गई।

दोनो पक्षी भगवान श्री राम और सीता (जानकी) के विषय में वार्तालाप कर रहे थे। दोनो बाते कर रहे थे की एक समय आयेगा जब पृथ्वी पर श्री राम नाम से प्रसिद्ध राजा होंगे। वह राजा अत्यंत तेजस्वी और सुंदर होंगे। श्री राम का विवाह परम सुंदरी राजा जनक की सुपुत्री जानकी से होगा और जानकी उनकी महारानी बन कर सीता के नाम से जगत में विख्यात होगी। भगवान श्री रामचंद्रजी बड़े बुद्धिमान, कर्तव्य निष्ठ एवं महाबलवान होंगे जो समस्त राजाओं को वश में रखते हुए अपनी पत्नी सीता के साथ ग्यारह हजार वर्षों तक राज्य करेंगे।

दोनो पक्षीओं के मुख से स्वयंके व श्रीरामजी के बारे में इतनी बाते सुनते ही जानकी से और रहा नहीं गया, उन्हों ने सोचा की यह दोनो पक्षी मेरे बारे में और भी बहुत कुछ जानते होंगे। यही विचार कर कर जानकी ने अपनी सखियों से कहाः कुछ भी करके इन पक्षियों को पकड़ लाओ। जानकी ने अपनी सखियों की सहायता से शुक पक्षी जे जोडे को पकड़ लिया।

उन्होंने दोनो पक्षियों से कहाः तुम दोनों डरो नहीं। बताओ, तुम कौन हो ? श्री राम कौन हैं और सीता कौन हैं? तुम यह बातें कैसे जानते हों? तुम कहां से आये हो? जानकीजी के प्रेमपूर्वक पूछने पर उन पक्षियों ने बताया, "देवि ! हम दोनो पति-पत्नी हैं। हम महर्षि वाल्मीकि के आश्रम में रहते हैं। वे त्रिकालज्ञानी हैं। महर्षि ने रामायण नामक एक महाग्रंथ बनाया है। उन्होंने अपने शिष्यो को जो अध्ययन कराया, उसकी कथा मन को बड़ी प्रिय लगती है। इस लिये उसे हम दोनों ने भी सुनकर याद कर लिया।

जानकीजी ने पुनः पुछा तब हमें आगे और बताओ की ये राम कौन हैं? उनका विवाह सीता से कैसे होगा? आदि-आदि। जानकी ने उत्साहपूर्वक पुछा। शुकी ने आगे बाताया, भगवान विष्णु अपने तेज से चार अंश में प्रकट होंगे। राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न के रूप में वे अवधपुरी में अवतरि होंगे। राजा दशरथ के ज्येष्ठ पुत्र श्रीराम अपने अनुज एवं गुरु विश्वामित्र के साथ मिथिला में धनुष यज्ञ में आयेंगे। जब कोई धनुष उठा नहीं सकेगा तब अपने गुरु विश्वामित्र की आज्ञा पाकर श्रीराम धनुष को क्षण भर में उठाकर उसे तोड देंगे। उसी समय जनक की अत्यंत मनोहर रुपवती पुत्री सीता का विवाह श्रीरामजी से होगा। इतना कहते शुकी ने कहा, अब छोड दो हमें जाना हैं।

जानकी होली नहीं-नहीं अभी नहीं। जानकीजी ने पुनः पूछाः श्रीरामजी देखने में कैसे होंगे? उनके गुणों का वर्णन करो। तुम्हारी बातें मुझे बड़ी प्रिय लग रही हैं। शुकी बोली श्री राम विशाल बांहो बाले, कमल जैसे मुख जैसे नेत्र वाले, नासिका ऊचीं, पलती महोहारिणी होगी। उनका गला शंख के समान सुशोभित छोटा होगा। श्रीराम अपनी शांत, सौम्य दृष्टि से जिस पर भी डालेंगे, उसका चित्त प्रसन्न और उनकी तरफ आकर्षित हो जाये एसा व्यक्तित्व होगा। श्रीरामजी सब प्रकार के ऐश्वर्यमय गुणों से युक्त होंगे। श्रीराम के सौदर्य का वर्णन सौ मुखो से करना असंभव हैं। हम तो असमर्थ हैं, पक्षी जो हैं। शुकी ने प्रश्न किया देवी आप कौन हों जो इतनी उत्सुकता से श्रीराम के बारे में प्रश्न करती जा रही हैं और मुझे छोड नहीं रही हैं।

शुकी के प्रश्न का उत्तर देते हुए जानकी ने कहां तुम जिस जानकी सीता की बात कर रही हो, वह जनककुमारी मै ही हुं। तुम श्री राम की बातें बता रही हो, अब वे जब यहां आकर मुझे स्वीकार करेंगे तभी मैं तुम दोनों को मुक्त करुंगी, अन्यथा नहीं। तब तक तुम दोनो इच्छानुसार क्रीड़ा करते हुए मेरे महल में सुख से रहो और मीठे-मीठे पदार्थों का सेवन करो।

शुकी बोली, नहीं-नहीं देवी ऎसा मत करना। हम वन के पक्षी हैं। पेड़ों पर रहते हैं और सर्वत्र विचरण करते रहते हैं। हमें आपके महल में सुख नहीं मिलेगा। मैं गर्भिनी हूँ। मुझे जाना हैं, अभी वाल्मीकि जी के आश्रम में अपने स्थान पर जाकर बच्चों को जन्म देकर पुनः आपकी सेवा में उपस्थित हो जाऊंगी।

शुकी के पति शुक नें भी जानकी से विनति की कि उन्हें जाने दिया जाए। लेकिन जानकी ने उन पक्षीओं की बात पर ज्यादा ध्यान नहीं दिया। जानकी ने शुक से कहां कुछ भी हो, शुक तुम जा सकते हो। किंतु मैं शुकी को नहीं छोड़ुँगी।

शुक बोला मैं इसके बिना नहीं रह सकूंगा। अतः इसे छोड दो। शुक नें पुनः तडपते हुए विनती की आप मेरी प्रार्थना मानलो।

शुकी ने पुनः जानकी से कहा, जानकी, तुम मुझे नहीं छोडोगी तो मुझे क्रोध आ जयेगा।

इस पर जानकी बोली, मै तेरे क्रोध से डरने वाली नहीं। दोनों बहुत रोये-गिड़गिड़ाये किंतु जानकी उन्हें छोड़ने के लिए तैयार नहीं हुईं।

शुकी बोली मैं महर्षि के आश्रम में रहती हूं इसलिए तुम्हें श्राप दे सकती हूं। शुकीने कडे शब्दों में चेतावनी दी।

जानकी नें हस्ते हुए उपेक्षा भाव से कहा मुझे डराती-धमकाती हैं। जा, मै, तुझे अब कतई नहीं छोडने वाली।

शुकी बोली अरे बावली! तू जिस प्रकार मुझ गर्भिणी को अपने पति से विलग कर रही हैं। वैसे ही तुझे भी गर्भावस्था में अपने पति श्रीराम से अलग रहना पड़ेगा। यह कहते हुएं पति वियोग के शोक से शुकी ने प्राण त्याग दिए।

शुक भी पत्नी वियोग से शोकाकुल हो उठा उसका ह्रदय पीडा व शोक के कारण फटने लगा। शुक ने कातर स्वर में सीता को लक्ष्य करते हुए बोलाः मैं मनुष्यों से भरी श्री रामजी की नगरी अयोध्या में जन्म लूँगा तथा प्रतिशोध लूंगा और मैं ऐसी अफवाह पैदा करूँगा कि प्रजा गुमराह हो जायेगी और प्रजापालक श्रीरामजी प्रजा का मान रखने के लिए तुम्हारा त्याग कर देंगे और तुम्हें अपने पति से वियोग सहना पड़ेगा और भारी दुख उढाना पडेगा।

क्रोध और जानकी से प्रतिशो लेने केलिये शुक का धोबी के घर जन्म हुआ। उस धोबी के कथन से ही सीता जी निंदित हुई और गर्भिणी अवस्था में उन्हें पति से अलग होकर वन में जाना पड़ा। कर्म का फल तो देव-असुर मानव हर किसी को भी भोगना पड़ता है। इसी से विदित होता है कि कर्म फल ही केवलम्।

# रामरक्षा स्तोत्र

अस्य श्रीरामरक्षा स्तोत्र मन्त्रस्य बुधकौशिक ऋषिः।
श्री सीतारामचंद्रो देवता । अनुष्टुप्छंदः। सीता शक्तिः।
श्रीमान हनुमान्कीलकम्। श्री सीतारामचंद्रप्रीत्यर्थे
रामरक्षास्तोत्रजपे विनियोगः ।

**अथ ध्यानम्:**

ध्यायेदाजानुबाहुं धृतशरधनुषं बद्धपद्मासनस्थं
पीतं वासो वसानं नवकमलदलस्पर्धिनेत्रं प्रसन्नम्।
वामांकारूढसीतामुखकमलमिलल्लोचनं
नीरदाभं नानालंकार दीप्तं दधतमुरुजटामंडलं रामचंद्रम ।
चरितं रघुनाथस्य शतकोटिप्रविस्तरम्।
एकैकमक्षरं पुंसां महापातकनाशनम्॥१॥
ध्यात्वा नीलोत्पलश्यामं रामं राजीवलोचनम्।
जानकीलक्ष्मणोपेतं जटामुकुटमंडितम्॥२॥
सासितूणधनुर्बाणपाणिं नक्तंचरांतकम्।
स्वलीलया जगत्त्रातुमाविर्भूतमजं विभुम्॥३॥
रामरक्षां पठेत्प्राज्ञः पापघ्नीं सर्वकामदाम्।
शिरो मे राघवः पातु भालं दशरथात्मजः ॥४॥
कौसल्येयो दृशौ पातु विश्वामित्रप्रियः श्रुती ।
घ्राणं पातु मखत्राता मुखं सौमित्रिवत्सलः ॥५॥
जिह्वां विद्यानिधिः पातु कण्ठं भरतवंदितः ।
स्कंधौ दिव्यायुधः पातु भुजौ भग्नेशकार्मुकः ॥६॥
करौ सीतापतिः पातु हृदयं जामदग्न्यजित्।
मध्यं पातु खरध्वंसी नाभिं जाम्बवदाश्रयः ॥७॥
सुग्रीवेशः कटी पातु सक्थिनी हनुमत्प्रभुः ।
उरू रघूत्तमः पातु रक्षःकुलविनाशकृत्॥८॥
जानुनी सेतुकृत्पातु जंघे दशमुखान्तकः ।
पादौ विभीषणश्रीदः पातु रामोऽखिलं वपुः ॥९॥
एतां रामबलोपेतां रक्षां यः सुकृती पठेत्।
स चिरायुः सुखी पुत्री विजयी विनयी भवेत्॥१०॥
पातालभूतलव्योमचारिणश्छद्मचारिणः ।
न दृष्टुमति शक्तास्ते रक्षितं रामनामभिः ॥११॥
रामेति रामभद्रेति रामचन्द्रेति वा स्मरन्।
नरो न लिप्यते पापैर्भुक्तिं मुक्तिं च विन्दति ॥१२॥
जगज्जैत्रैकमन्त्रेण रामनाम्नाऽभिरक्षितम्।
यः कण्ठे धारयेत्तस्य करस्थाः सर्वसिद्धयः ॥१३॥
वज्रपंजरनामेदं यो रामकवचं स्मरेत्।
अव्याहताज्ञः सर्वत्र लभते जयमंगलम्॥१४॥
आदिष्टवान्यथा स्वप्ने रामरक्षामिमां हरः ।
तथा लिखितवान्प्रातः प्रबुद्धो बुधकौशिकः ॥१५॥
आरामः कल्पवृक्षाणां विरामः सकलापदाम्।
अभिरामस्त्रिलोकानां रामः श्रीमान्स नः प्रभुः ॥१६॥
तरुणौ रूप सम्पन्नौ सुकुमारौ महाबलौ ।
पुण्डरीकविशालाक्षौ चीरकृष्णाजिनाम्बरौ ॥१७॥
फलमूलाशिनौ दान्तौ तापसौ ब्रह्मचारिणौ ।
पुत्रौ दशरथस्यैतौ भ्रातरौ रामलक्ष्मणौ ॥१८॥
शरण्यौ सर्वसत्त्वानां श्रेष्ठौ सर्वधनुष्मताम्।
रक्षःकुलनिहन्तारौ त्रायेतां नो रघूत्तमौ ॥१९॥
आत्तसज्जधनुषाविषुस्पृशावक्षयाशुगनिषंगसंगिनौ ।
रक्षणाय मम रामलक्ष्मणावग्रतःपथि सदैव गच्छताम्॥२०॥
सन्नद्धः कवची खड्गी चापबाणधरो युवा ।
गच्छन्मनोरथान्नश्च रामः पातु सलक्ष्मणः ॥२१॥
रामो दाशरथिः शूरो लक्ष्मणानुचरो बली ।
काकुत्स्थः पुरुषः पूर्णः कौसल्येयो रघूत्तमः ॥२२॥
वेदान्तवेद्यो यज्ञेशः पुराणपुरुषोत्तमः ।
जानकीवल्लभः श्रीमानप्रमेयपराक्रमः ॥२३॥
इत्येतानि जपन्नित्यं मद्भक्तः श्रद्धयाऽन्वितः ।
अश्वमेधाधिकं पुण्यं सम्प्राप्नोति न संशयः ॥२४॥
रामं दूर्वादलश्यामं पद्माक्षं पीतवाससम्।
स्तुवन्ति नामभिर्दिव्यैर्न ते संसारिणो नराः ॥२५॥
रामं लक्ष्मणपूर्वजं रघुवरं सीतापतिं सुन्दरं
काकुत्स्थं करुणार्णवं गुणनिधिं विप्रप्रियं धार्मिकम्।
राजेन्द्रं सत्यसंधं दशरथतनयं श्यामलं शान्तमूर्तिं
वन्दे लोकाभिरामं रघुकुलतिलकं राघवं रावणारिम्॥२६॥
रामाय रामभद्राय रामचन्द्राय वेधसे ।
रघुनाथाय नाथाय सीतायाः पतये नमः ॥२७॥
श्रीरामरामरघुनन्दनराम राम श्रीराम राम भरताग्रज राम राम।
श्रीरामरामरणकर्कशरामराम श्रीरामरामशरणं भव राम राम ॥२८॥
श्रीरामचन्द्रचरणौमनसास्मरामि श्रीरामचन्द्रचरणौवचंसागृणामि।

श्रीरामचन्द्रचरणौशिरसानमामिश्रीरामचन्द्रचरणौ शरणं प्रपद्ये॥२९॥

मातारामोमत्पिता रामचन्द्रः स्वामी रामो मत्सखा रामचन्द्रः ।

सर्वस्वं मे रामचन्द्रो दयलुर्नान्यं जाने नैव जाने न जाने ॥३०॥

दक्षिणे लक्ष्मणो यस्य वामे तु जनकात्मजा ।

पुरतो मारुतिर्यस्य तं वंदे रघुनन्दनम्॥३१॥

लोकाभिरामं रणरंगधीरं राजीवनेत्रं रघुवंशनाथम ।

कारुण्यरूपं करुणाकरं तं श्रीरामचंद्रं शरणं प्रपद्ये ॥३२॥

मनोजवं मारुततुल्यवेगं जितेन्द्रियं बुद्धिमतां वरिष्ठम्।

वातात्मजं वानरयूथमुख्यं श्रीरामदूतं शरणं प्रपद्ये ॥३३॥

कूजन्तं राम रामेति मधुरं मधुराक्षरम्।

आरुह्य कविताशाखां वन्दे वाल्मीकिकोकिलम्॥३४॥

आपदामपहर्तारं दातारं सर्वसम्पदाम्।

लोकाभिरामं श्रीरामं भूयो भूयो नमाम्यहम्॥३५॥

भर्जनं भवबीजानामर्जनं सुखसम्पदाम्।

तर्जनं यमदूतानां राम रामेति गर्जनम्॥३६॥

रामो राजमणिः सदा विजयते रामं रामेशं भजे

रामेणाभिहता निशाचरचमू रामाय तस्मै नमः ।

रामान्नास्ति परायणं परतरं रामस्य दासोऽस्म्यहं

रामे चित्तलयः सदा भवतु मे भो राम मामुद्धर ॥३७॥

राम रामेति रामेति रमे रामे मनोरमे ।

सहस्रनाम तत्तुल्यं रामनाम वरानने ॥३८॥

॥ श्री बुधकौशिक विरचितम् श्रीरामरक्षास्तोत्रं सम्पूर्ण ॥

# अथ श्री रामस्तोत्र

कल्याणानां निधानं कलिमलमथनं पावनं पावनानां
पाथेयं यन्मुमुक्षोः सपदि परमपदप्राप्तये प्रस्थितस्य ।
विश्रामस्थानमेकं कविवरवचसां जीवनं सज्जनानां
बीजं धर्मद्रुमस्य प्रभवतु भवतां भूतये रामनाम ॥

# रामाष्टोत्तर शतनाम स्तोत्रम्

श्रीराघवं दशरथात्मजमप्रमेयं सीतापतिं
रघुकुलान्वयरत्नदीपम् ।
आजानुबाहुमरविन्ददलायताक्षं रामं निशाचरविनाशकरं
नमामि ॥

वैदेहीसहितं सुरद्रुमतले हैमे महामण्डपे मध्ये पुष्पकमासने
मणिमये वीरासने सुस्थितम् ।
अग्रे वाचयति प्रभञ्जनसुते तत्त्वं मुनिभ्यः परं व्याख्यान्तं
भरतादिभिः परिवृतं रामं भजे श्यामलम् ॥

श्रीरामो रामभद्रश्च रामचन्द्रश्च शाश्वतः ।
राजीवलोचनः श्रीमान् राजेन्द्रो रघुपुङ्गवः ॥१॥

जानकीवल्लभो जैत्रो जितामित्रो जनार्दनः ।
विश्वामित्रप्रियो दान्तः शत्रुजिच्छत्रुतापनः ॥२॥

वालिप्रमथनो वाग्मी सत्यवाक् सत्यविक्रमः ।
सत्यव्रतो व्रतधरः सदा हनुमदाश्रितः ॥३॥

कौसलेयः खरध्वंसी विराधवधपण्डितः ।
विभीषणपरित्राता हरकोदण्डखण्डनः ॥४॥

सप्ततालप्रभेत्ता च दशग्रीवशिरोहरः ।
जामदग्न्यमहादर्पदलनस्ताटकान्तकः ॥५॥

वेदान्तसारो वेदात्मा भवरोगस्य भेषजम् ।
दूषणत्रिशिरो हन्ता त्रिमूर्तिस्त्रिगुणात्मकः ॥६॥

त्रिविक्रमस्त्रिलोकात्मा पुण्यचारित्रकीर्तनः ।
त्रिलोकरक्षको धन्वी दण्डकारण्यपावनः ॥७॥

अहल्याशापशमनः पितृभक्तो वरप्रदः ।
जितेन्द्रियो जितक्रोधो जितामित्रो जगद्गुरुः ॥८॥

ऋक्षवानरसंघाती चित्रकूटसमाश्रयः ।
जयन्तत्राणवरदः सुमित्रापुत्रसेवितः ॥९॥

सर्वदेवादिदेवश्च मृतवानरजीवनः ।
मायामारीचहन्ता च महादेवो महाभुजः ॥१०॥

सर्वदेवस्तुतः सौम्यो ब्रह्मण्यो मुनिसंस्तुतः ।
महायोगी महोदारः सुग्रीवेप्सितराज्यदः ॥११॥

सर्वपुण्याधिकफलः स्मृतसर्वाघनाशनः ।
आदिदेवो महादेवो महापूरुष एव च ॥१२॥

पुण्योदयो दयासारः पुराणपुरुषोत्तमः ।
स्मितवक्त्रो मिताभाषी पूर्वभाषी च राघवः ॥१३॥

अनन्तगुणगम्भीरो धीरोदात्तगुणोत्तमः ।
मायामानुषचारित्रो महादेवादिपूजितः ॥१४॥

सेतुकृज्जितवारीशः सर्वतीर्थमयो हरिः ।
श्यामाङ्गः सुन्दरः शूरः पीतवासा धनुर्धरः ॥१५॥

सर्वयज्ञाधिपो यज्वा जरामरणवर्जितः ।
शिवलिङ्गप्रतिष्ठाता सर्वावगुणवर्जितः ॥१६॥

परमात्मा परं ब्रह्म सच्चिदानन्दविग्रहः ।
परं ज्योतिः परंधाम पराकाशः परात्परः ॥१७॥

परेशः पारगः पारः सर्वदेवात्मकः परः ॥

# राम सहस्रनाम स्तोत्रम्

राजीवलोचनः श्रीमान् श्रीरामो रघुपुङ्गवः ।
रामभद्रः सदाचारो राजेन्द्रो जानकीपतिः ॥१॥
अग्रगण्यो वरेण्यश्च वरदः परमेश्वरः ।
जनार्दनो जितामित्रः परार्थैकप्रयोजनः ॥२॥
विश्वामित्रप्रियो दान्तश्शत्रुजिच्छत्रुतापनः ।
सर्वज्ञः सर्वदेवादिः शरण्यो वालिमर्दनः ॥३॥
ज्ञानभाव्योऽपरिच्छेद्योवाग्मीसत्यव्रतः शुचिः ।
ज्ञानगम्यो दृढप्रज्ञः खरध्वंसी प्रतापवान् ॥४॥
द्युतिमानात्मवान् वीरो जितक्रोधोऽरिमर्दनः ।
विश्वरूपो विशालाक्षः प्रभुः परिवृढो दृढः ॥५॥

ईशः खड्गधरः श्रीमान् कौसलेयोऽनसूयकः ।
विपुलांसो महोरस्कः परमेष्ठी परायणः ॥६॥
सत्यव्रतः सत्यसंधो गुरुः परमधार्मिकः ।
लोकज्ञो लोकवन्द्यश्च लोकात्मालोककृत्परः ॥७॥
अनादिर्भगवान् सेव्यो जितमायो रघूद्वहः ।
रामो दयाकरो दक्षः सर्वज्ञः सर्वपावनः ॥८॥
ब्रह्मण्यो नीतिमान् गोप्ता सर्वदेवमयो हरिः ।
सुन्दरः पीतवासाश्च सूत्रकारः पुरातनः ॥९॥
सौम्यो महर्षिः कोदण्डी सर्वज्ञः सर्वकोविदः ।
कविः सुग्रीववरदः सर्वपुण्याधिकप्रदः ॥१०॥

भव्यो जितारिषड्वर्गो महोदरोऽघनाशनः ।
सुकीर्तिरादिपुरुषः कान्तः पुण्यकृतागमः ॥११॥
अकल्मषश्चतुर्बाहुः सर्वावासो दुरासदः ।
स्मितभाषी निवृत्तात्मा स्मृतिमान् वीर्यवान् प्रभुः ॥१२॥
धीरो दान्तो घनश्यामः सर्वायुधविशारदः ।
अध्यात्मयोगनिलयः सुमना लक्ष्मणाग्रजः ॥१३॥
सर्वतीर्थमयश्शूरः सर्वयज्ञफलप्रदः ।
यज्ञस्वरूपी यज्ञेशो जरामरणवर्जितः ॥१४॥
वर्णाश्रमकरो वर्णी शत्रुजित् पुरुषोत्तमः ।
विभीषणप्रतिष्ठाता परमात्मा परात्परः ॥१५॥

प्रमाणभूतो दुर्ज्ञेयः पूर्णः परपुरंजयः ।
अनन्तदृष्टिरानन्दो धनुर्वेदो धनुर्धरः ॥१६॥
गुणाकरो गुणश्रेष्ठः सच्चिदानन्दविग्रहः ।
अभिवन्द्यो महाकायो विश्वकर्मा विशारदः ॥१७॥
विनीतात्मा वीतरागः तपस्वीशो जनेश्वरः ।
कल्याणप्रकृतिः कल्पः सर्वेशः सर्वकामदः ॥१८॥
अक्षयः पुरुषः साक्षी केशवः पुरुषोत्तमः ।
लोकाध्यक्षो महामायो विभीषणवरप्रदः ॥१९॥
आनन्दविग्रहो ज्योतिर्हनुमत्प्रभुरव्ययः ।
भ्राजिष्णुः सहनो भोक्ता सत्यवादी बहुश्रुतः ॥२०॥

सुखदः कारणं कर्ता भवबन्धविमोचनः ।
देवचूडामणिर्नेता ब्रह्मण्यो ब्रह्मवर्धनः ॥२१॥
संसारोत्तारको रामः सर्वदुःखविमोक्षकृत् ।
विद्वत्तमो विश्वकर्ता विश्वहर्ता च विश्वकृत् ॥२२॥
नित्योनियतकल्याणः सीताशोकविनाशकृत् ।
काकुत्स्थः पुण्डरीकाक्षो विश्वामित्रभयापहः ॥२३॥
मारीचमथनो रामो विराधवधपण्डितः ।
दुस्स्वप्ननाशनो रम्यः किरीटी त्रिदशाधिपः ॥२४॥
महाधनुर्महाकायो भीमो भीमपराक्रमः ।
तत्त्वस्वरूपी तत्त्वज्ञः तत्त्ववादी सुविक्रमः ॥२५॥

भूतात्मा भूतकृत्स्वामी कालज्ञानी महापटुः ।
अनिर्विण्णो गुणग्राही निष्कलङ्कः कलङ्कहा ॥२६॥
स्वभावभद्रश्शत्रुघ्नः केशवः स्थाणुरीश्वरः ।
भूतादिः शम्भुरादित्यः स्थविष्ठश्शाश्वतोध्रुवः ॥२७॥
कवची कुण्डली चक्री खड्गी भक्तजनप्रियः ।
अमृत्युर्जन्मरहितः सर्वजित्सर्वगोचरः ॥२८॥
अनुत्तमोऽप्रमेयात्मा सर्वादिर्गुणसागरः ।
समः समात्मा समगो जटामुकुटमण्डितः ॥२९॥
अजेयः सर्वभूतात्मा विष्वक्सेनो महातपाः ।
लोकाध्यक्षो महाबाहुरमृतो वेदवित्तमः ॥३०॥

सहिष्णुः सद्गतिः शास्ता विश्वयोनिर्महाद्युतिः ।
अतीन्द्र ऊर्जितः प्रांशुरुपेन्द्रो वामनो बली ॥३१॥
धनुर्वेदो विधाता च ब्रह्मा विष्णुश्च शंकरः ।
हंसो मरीचिर्गोविन्दो रत्नगर्भो महामतिः ॥३२॥
व्यासो वाचस्पतिः सर्वदर्पितासुरमर्दनः ।
जानकीवल्लभः पूज्यः प्रकटः प्रीतिवर्धनः ॥३३॥

सम्भवोऽतीन्द्रियोवेद्योऽनिर्देशोजाम्बवत्प्रभुः ।
मदनो मथनो व्यापी विश्वरूपो निरञ्जनः ॥३४॥
नारायणोऽग्रणीः साधुर्जटायुप्रीतिवर्धनः ।
नैकरूपो जगन्नाथः सुरकार्यहितः स्वभूः ॥३५॥

जितक्रोधो जितारातिः प्लवगाधिपराज्यदः ।
वसुदः सुभुजो नैकमायो भव्यप्रमोदनः ॥३६॥
चण्डांशुः सिद्धिदः कल्पः शरणागतवत्सलः ।
अगदो रोगहर्ता च मन्त्रज्ञो मन्त्रभावनः ॥३७॥
सौमित्रिवत्सलो धुर्यो व्यक्ताव्यक्तस्वरूपधृक् ।
वसिष्ठो ग्रामणीः श्रीमाननुकूलः प्रियंवदः ॥३८॥
अतुलः सात्त्विको धीरः शरासनविशारदः ।
ज्येष्ठः सर्वगुणोपेतः शक्तिमांस्ताटकान्तकः ॥३९॥
वैकुण्ठः प्राणिनां प्राणः कमठः कमलापतिः ।
गोवर्धनधरो मत्स्यरूपः कारुण्यसागरः ॥४०॥

कुम्भकर्णप्रभेत्ता च गोपिगोपालसंवृतः ।
मायावी व्यापको व्यापी रैणुकेयबलापहः ॥४१॥
पिनाकमथनो वन्द्यः समर्थो गरुडध्वजः ।
लोकत्रयाश्रयो लोकचरितो भरताग्रजः ॥४२॥
श्रीधरः सद्गतिर्लोकसाक्षी नारायणो बुधः ।
मनोवेगी मनोरूपी पूर्णः पुरुषपुङ्गवः ॥४३॥
यदुश्रेष्ठो यदुपतिर्भूतावासः सुविक्रमः ।
तेजोधरो धराधारश्चतुर्मूर्तिर्महानिधिः ॥४४॥
चाणूरमर्दनो दिव्यश्शान्तो भरतवन्दितः ।
शब्दातिगो गभीरात्मा कोमलाङ्गः प्रजागरः ॥४५॥

लोकगर्भश्शेषशायी क्षीराब्धिनिलयोऽमलः ।
आत्मयोनिरदीनात्मा सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥४६॥
अमृतांशुर्महागर्भो निवृत्तविषयस्पृहः ।
त्रिकालज्ञो मुनिस्साक्षी विहायसगतिः कृती ॥४७॥
पर्जन्यः कुमुदो भूतावासः कमललोचनः ।
श्रीवत्सवक्षाः श्रीवासो वीरहा लक्ष्मणाग्रजः ॥४८॥
लोकाभिरामो लोकारिमर्दनः सेवकप्रियः ।
सनातनतमो मेघश्यामलो राक्षसान्तकृत् ॥४९॥
दिव्यायुधधरः श्रीमानप्रमेयो जितेन्द्रियः ।
भूदेववन्द्यो जनकप्रियकृत्प्रपितामहः ॥५०॥

उत्तमः सात्विकः सत्यः सत्यसंधस्त्रिविक्रमः ।
सुव्रतः सुलभः सूक्ष्मः सुघोषः सुखदः सुधीः ॥५१॥
दामोदरोऽच्युतश्शार्ङ्गी वामनो मधुराधिपः ।
देवकीनन्दनः शौरिः शूरः कैटभमर्दनः ॥५२॥
सप्ततालप्रभेत्ता च मित्रवंशप्रवर्धनः ।
कालस्वरूपी कालात्माकालः कल्याणदःकविः
संवत्सर ऋतुः पक्षो ह्ययनं दिवसो युगः ॥५३॥
स्तव्यो विविक्तो निर्लेपः सर्वव्यापी निराकुलः ।
अनादिनिधनः सर्वलोकपूज्यो निरामयः ॥५४॥
रसो रसज्ञः सारज्ञो लोकसारो रसात्मकः ।
सर्वदुःखातिगो विद्याराशिः परमगोचरः ॥५५॥

शेषो विशेषो विगतकल्मषो रघुनायकः ।
वर्णश्रेष्ठो वर्णवाह्यो वर्ण्यो वर्ण्यगुणोज्ज्वलः ॥५६॥
कर्मसाक्ष्यमरश्रेष्ठो देवदेवः सुखप्रदः ।
देवाधिदेवो देवर्षिर्देवासुरनमस्कृतः ॥५७॥
सर्वदेवमयश्चक्री शार्ङ्गपाणी रघूत्तमः ।
मनो बुद्धिरहंकारः प्रकृतिः पुरुषोऽव्ययः ॥५८॥
अहल्यापावनः स्वामी पितृभक्तो वरप्रदः ।
न्यायो न्यायी नयी श्रीमान्नयो नगधरोध्रुवः ॥५९॥
लक्ष्मीविश्वम्भराभर्ता देवेन्द्रो बलिमर्दनः ।
वाणारिमर्दनो यज्वानुत्तमो मुनिसेवितः ॥६०॥

देवाग्रणीः शिवध्यानतत्परः परमः परः ।
सामगेयः प्रियोऽक्रूरः पुण्यकीर्तिस्सुलोचनः ॥६१॥
पुण्यः पुण्याधिकः पूर्वः पूर्णः पूरयिता रविः ।
जटिलः कल्मषध्वान्तप्रभञ्जनविभावसुः ॥६२॥
अव्यक्तलक्षणोऽव्यक्तो दशास्यद्विपकेसरी ।
कलानिधिः कलानाथो कमलानन्दवर्धनः ॥६३॥
जयी जितारिः सर्वादिः शमनो भवभञ्जनः ।
अलंकरिष्णुरचलो रोचिष्णुर्विक्रमोत्तमः ॥६४॥
आशुः शब्दपतिः शब्दागोचरो रञ्जनो रघुः ।
निश्शब्दः प्रणवो माली स्थूलः सूक्ष्मो विलक्षणः ॥६५॥

आत्मयोनिरयोनिश्च सप्तजिह्वः सहस्रपात् ।
सनातनतमस्स्रग्वी पेशलो जविनां वरः ॥६६॥
शक्तिमाञ्शङ्खभृन्नाथः गदापद्मरथाङ्गभृत् ।
निरोहो निर्विकल्पश्च चिद्रूपो वीतसाध्वसः ॥६७॥

शताननः सहस्राक्षः शतमूर्तिर्धनप्रभः ।
हृत्पुण्डरीकशयनः कठिनो द्रव एव च ॥६८॥
उग्रो ग्रहपतिः श्रीमान् समर्थोऽनर्थनाशनः ।
अधर्मशत्रू रक्षोघ्नः पुरुहूतः पुरुष्टुतः ॥६९॥
ब्रह्मगर्भो बृहद्गर्भो धर्मधेनुर्धनागमः ।
हिरण्यगर्भोज्योतिष्मान् सुललाटः सुविक्रमः ॥७०॥

शिवपूजारतः श्रीमान् भवानीप्रियकृद्वशी ।
नरो नारायणः श्यामः कपर्दीनीललोहितः ॥७१॥
रुद्रः पशुपतिः स्थाणुर्विश्वामित्रो द्विजेश्वरः ।
मातामहोमातरिश्वाविरिञ्चोविष्टरश्रवाः ॥७२॥
अक्षोभ्यः सर्वभूतानां चण्डः सत्यपराक्रमः ।
वालखिल्यो महाकल्पः कल्पवृक्षः कलाधरः ॥७३॥
निदाघस्तपनोऽमोघः श्लक्ष्णः परबलापहृत् ।
कबन्धमथनो दिव्यः कम्बुग्रीवशिवप्रियः ॥७४॥
शङ्खोऽनिलः सुनिष्पन्नः सुलभः शिशिरात्मकः ।
असंसृष्टोऽतिथिः शूरः प्रमाथी पापनाशकृत् ॥७५॥

वसुश्रवाः कव्यवाहः प्रतप्तो विश्वभोजनः ।
रामोनीलोत्पलश्यामोज्ञानस्कन्धोमहाद्युतिः ॥७६॥
पवित्रपादः पापारिर्मणिपूरो नभोगतिः ।
उत्तारणो दुष्कृतिहा दुर्धर्षो दुस्सहोऽभयः ॥७७॥
अमृतेशोऽमृतवपुर्धर्मी धर्मः कृपाकरः ।
भर्गो विवस्वानादित्यो योगाचार्यो दिवस्पतिः ॥७८॥
उदारकीर्तिरुद्योगी वाङ्मयः सदसन्मयः ।
नक्षत्रमाली नाकेशः स्वाधिष्ठानः षडाश्रयः ॥७९॥
चतुर्वर्गफलो वर्णी शक्तित्रयफलं निधिः ।
निधानगर्भो निर्व्याजो गिरीशो व्यालमर्दनः ॥८०॥

श्रीवल्लभः शिवारम्भः शान्तिर्भद्रः समञ्जसः ।
भूशयो भूतिकृद्भूतिर्भूषणो भूतवाहनः ॥८१॥
अकायो भक्तकायस्थः कालज्ञानी महावटुः ।
परार्थवृत्तिरचलो विविक्तः श्रुतिसागरः ॥८२॥
स्वभावभद्रो मध्यस्थः संसारभयनाशनः ।
वेद्यो वैद्यो वियद्गोप्ता सर्वामरमुनीश्वरः ॥८३॥
सुरेन्द्रः करणं कर्म कर्मकृत्कर्म्यधोक्षजः ।
ध्येयो धुर्यो धराधीशः संकल्पः शर्वरीपतिः ॥८४॥
परमार्थगुरुर्वृद्धः शुचिराश्रितवत्सलः ।
विष्णुर्जिष्णुर्विभुर्वन्द्यो यज्ञेशो यज्ञपालकः ॥८५॥

प्रभविष्णुर्ग्रसिष्णुश्च लोकात्मा लोकभावनः ।
केशवः केशिहा काव्यः कविः कारणकारणम् ॥८६॥
कालकर्ता कालशेषो वासुदेवः पुरुष्टुतः ।
आदिकर्ता वराहश्च माधवो मधुसूदनः ॥८७॥
नारायणो नरो हंसो विष्वक्सेनो जनार्दनः ।
विश्वकर्ता महायज्ञो ज्योतिष्मान् पुरुषोत्तमः ॥८८॥
वैकुण्ठः पुण्डरीकाक्षः कृष्णः सूर्यः सुरार्चितः ।
नारसिंहो महाभीमो वक्रदंष्ट्रो नखायुधः ॥८९॥
आदिदेवो जगत्कर्ता योगीशो गरुडध्वजः ।
गोविन्दोगोपतिर्गोप्ता भूपतिर्भुवनेश्वरः ॥९०॥

पद्मनाभो हृषीकेशो धाता दामोदरः प्रभुः ।
त्रिविक्रमस्त्रिलोकेशो ब्रह्मेशः प्रीतिवर्धनः ॥९१॥
वामनो दुष्टदमनो गोविन्दो गोपवल्लभः ।
भक्तप्रियोऽच्युतः सत्यः सत्यकीर्तिर्धृतिः स्मृतिः ॥९२॥
कारुण्यं करुणो व्यासः पापहा शान्तिवर्धनः ।
संन्यासी शास्त्रतत्वज्ञो मन्दराद्रिनिकेतनः ॥९३॥
बदरीनिलयः शान्तस्तपस्वी वैद्युतप्रभः ।
भूतावासो गुहावासः श्रीनिवासः श्रियः पतिः ॥९४॥
तपोवासो मुदावासः सत्यवासः सनातनः ।
पुरुषः पुष्करः पुण्यः पुष्कराक्षो महेश्वरः ॥९५॥

पूर्णमूर्तिः पुराणज्ञः पुण्यदः प्रीतिवर्धनः ।
शङ्खी चक्री गदी शार्ङ्गी लाङ्गली मुसली हली ॥९६॥
किरीटी कुण्डली हारी मेखली कवची ध्वजी ।
योद्धा जेता महावीर्यः शत्रुजिच्छत्रुतापनः ॥९७॥
शास्ता शास्त्रकरः शास्त्रं शंकरः शंकरस्तुतः ।
सारथिः सात्त्विकः स्वामी सामवेदप्रियः समः ॥९८॥
पवनः संहतः शक्तिः सम्पूर्णाङ्गः समृद्धिमान् ।
स्वर्गदः कामदः श्रीदः कीर्तिदोऽकीर्तिनाशनः ॥९९॥
मोक्षदः पुण्डरीकाक्षः क्षीराब्धिकृतकेतनः ।
सर्वात्मासर्वलोकेशः प्रेरकः पापनाशनः ॥१००॥

सर्वव्यापी जगन्नाथः सर्वलोकमहेश्वरः ।
सर्गस्थित्यन्तकृद्देवः सर्वलोकसुखावहः ॥१०१॥
अक्षय्यः शाश्वतोऽनन्तः क्षयवृद्धिविवर्जितः ।

निर्लेपो निर्गुणः सूक्ष्मो निर्विकारो निरञ्जनः ॥१०२॥
सर्वोपाधिविनिर्मुक्तः सत्तामात्रव्यवस्थितः ।
अधिकारी विभुर्नित्यः परमात्मा सनातनः ॥१०३॥
अचलो निर्मलो व्यापी नित्यतृप्तो निराश्रयः ।
श्यामो युवा लोहिताक्षो दीप्तास्यो मितभाषणः ॥१०४॥
आजानुबाहुः सुमुखः सिंहस्कन्धो महाभुजः ।
सत्यवान् गुणसम्पन्नः स्वयंतेजाः सुदीप्तिमान् ॥१०५॥

कालात्मा भगवान् कालः कालचक्रप्रवर्तकः ।
नारायणः परंज्योतिः परमात्मा सनातनः ॥१०६॥
विश्वसृड्विश्वगोप्ता च विश्वभोक्ता च शाश्वतः ।
विश्वेश्वरो विश्वमूर्तिर्विश्वात्मा विश्वभावनः ॥१०७॥
सर्वभूतसुहृच्छान्तः सर्वभूतानुकम्पनः ।
सर्वेश्वरेश्वरः सर्वः श्रीमानाश्रितवत्सलः ॥१०८॥
सर्वगः सर्वभूतेशः सर्वभूताशयस्थितः ।
अभ्यन्तरस्थस्तमसश्छेत्ता नारायणः परः ॥१०९॥
अनादिनिधनः स्रष्टा प्रजापतिपतिर्हरिः ।
नरसिंहो हृषीकेशः सर्वात्मा सर्वदृग्वशी ॥११०॥

जगतस्तस्थुषश्चैव प्रभुर्नेता सनातनः ।
कर्ता धाता विधाता च सर्वेषां प्रभुरीश्वरः ॥१११॥

सहस्रमूर्तिर्विश्वात्मा विष्णुर्विश्वदृगव्ययः ।
पुराणपुरुषः स्रष्टा सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥११२॥
तत्त्वं नारायणो विष्णुर्वासुदेवः सनातनः ।
परमात्मा परं ब्रह्म सच्चिदानन्दविग्रहः ॥११३॥
परंज्योतिः परंधामः पराकाशः परात्परः ।
अच्युतः पुरुषः कृष्णः शाश्वतः शिव ईश्वरः ॥११४॥
नित्यः सर्वगतः स्थाणुरुग्रः साक्षी प्रजापतिः ।
हिरण्यगर्भः सविता लोककृल्लोकभृद्विभुः ॥११५॥

रामः श्रीमान् महाविष्णुर्जिष्णुर्देवहितावहः ।
तत्वात्मा तारकं ब्रह्म शाश्वतः सर्वसिद्धिदः ॥११६॥
अकारवाच्योभगवान् श्रीर्भूलीलापतिः पुमान् ।
सर्वलोकेश्वरः श्रीमान् सर्वज्ञः सर्वतोमुखः ॥११७॥
स्वामी सुशीलः सुलभः सर्वज्ञः सर्वशक्तिमान् ।
नित्यः सम्पूर्णकामश्च नैसर्गिकसुहृत्सुखी ॥११८॥
कृपापीयूषजलधिश्शरण्यः सर्वदेहिनाम् ।
श्रीमान्नारायणः स्वामी जगतां पतिरीश्वरः ॥११९॥
श्रीशः शरण्यो भूतानां संश्रिताभीष्टदायकः ।
अनन्तः श्रीपती रामो गुणभृन्निर्गुणो महान् ॥१२०॥

॥ इति श्रीरामसहस्रनामस्तोत्रम् सम्पूर्णम् ॥

## सीताराम स्तोत्रम्

कमल लोचनौ राम कांचनाम्बरौ कवचभूषणौ राम कार्मुकान्वितौ ।
कलुषसंहारौ राम कामितप्रदौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१॥
मकरकुण्डलौ राम मौलिसेवितौ मणिकिरीटिनौ राम मञ्जुभाषिणौ ।
मनुकुलोद्भवौ राम मानुषोत्तमौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥२॥
सत्यसम्पन्नौ राम समरभीकरौ सर्वरक्षणौ राम सर्वभूषणौ ।
सत्यमानसौ राम सर्वपोषितौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥३॥
धृतशिखण्डिनौ राम दीनरक्षकौ धृतहिमाचलौ राम दिव्यविग्रहौ ।
विविधपूजितौ राम दीर्घदोर्युगौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥४॥
भुवनजानुकौ राम पादचारिणौ पृथुशिलीमुकौ राम पापनाङ्घ्रिकौ ।
परमसात्विकौ राम भक्तवत्सलौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥५॥
वनविहारिणौ राम वल्कलांबरौ वनफलाशिनौ राम वासवार्चितौ ।
वरगुणाकरौ राम वालिमर्दनौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥६॥
दशरथात्मजौ राम पशुपतिप्रियौ शशिनिवासिनौ राम विशदमानसौ ।
दशमुखान्तकौ राम निशितसायकौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥७॥
कमल लोचनौ राम समरपण्डितौ भीमविग्रहौ राम कामसुन्दरौ ।
दामभूषणौ राम हेमनूपुरौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥८॥
भरतसेवितौ राम दुरितमोचकौ करधृताशुगौ राम सूकरस्तुतौ ।
शरधि धारणौ राम धीरकवचिनौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥९॥
धर्मचारिणौ राम कर्मसाक्षिणौ धर्मकार्मुखौ राम शर्मदायकौ ।
धर्मशोभितौ राम कर्ममोदिनौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१०॥
नीलदेहिनौ राम लोलकुन्दलौ कालभीकरौ राम वालिमर्दनौ ।
कलुषहारिणौ राम ललितभूषणौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥११॥
मातृनन्दनौ राम भ्राद्रबालकौ भ्रातृ सम्मतौ राम शत्रुसूदकौ ।
भ्रातृशेखरौ राम सेतुनायकौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१२॥
शरधिबन्धनौ राम दलितदानवौ कुलविवर्धनौ राम बलविराजितौ ।
सोलजाजितौ राम बलविराजितौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१३॥
राजलक्षणौ राम विजय काङ्क्षिणौ गजवरारुहौ राम पूजितामरौ ।
विजितमत्सरौ राम भजितवारणौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१४॥
सर्वमानितौ राम सर्वकारिणौ गर्वभञ्जनौ राम निर्विकारणौ ।
दुर्विभासितौ राम सर्वभासकौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१५॥
रविकुलोद्भवौ राम भवविनाशकौ कानकाश्रितौ राम पादकोशकौ ।
रविसुतप्रियौ राम कविभिरीडितौ रहसि नौमि तौ सीतारामलक्ष्मणौ ॥१६॥
राम राघव सीता राम राघव राम राघव सीता राम राघव ।
कृष्णकेशव राधा कृष्णकेशव कृष्णकेशव राधा कृष्णकेशव ॥१७॥

## रामाष्टकम्

भजे विशेषसुन्दरं समस्तपापखण्डनम् ।
स्वभक्तचित्तरञ्जनं सदैव राममद्वयम् ॥ १ ॥

जटाकलापशोभितं समस्तपापनाशकम् ।
स्वभक्तभीतिभंजनं भजे ह राममद्वयम् ॥ २ ॥

निजस्वरूपबोधकं कृपाकरं भवापहम् ।
समं शिवं निरंजनं भजे ह राममद्वयम् ॥ ३ ॥

सदाप्रञ्चकल्पितं ह्यनामरूपवास्तवम् ।
निराकृतिं निरामयं भजे ह राममद्वयम् ॥ ४ ॥

निष्प्रपञ्चनिर्विकल्पनिर्मलं निरामयम् ॥
चिदेकरूपसंततं भजे ह राममद्वयम् ॥ ५ ॥

भवाब्धिपोतरूपकं ह्यशेषदेहकल्पितम् ।
गुणाकरं कृपाकरं भजे ह राममद्वयम् ॥ ६ ॥

महावाक्यबोधकैर्विराजमनवाक्पदैः ।
परब्रह्म व्यापकं भजे ह राममद्वयम् ॥ ७ ॥

शिवप्रदं सुखप्रदं भवच्छिदं भ्रमापहम् ।
विराजमानदैशिकं भजे ह राममद्वयम् ॥ ८ ॥

रामाष्टकं पठति यः सुकरं सुपुण्यं व्यासेन भाषितमिदं श्रृणुते मनुष्यः ।
विद्यां श्रियं विपुलसौख्यमनन्तकीर्तिं सम्प्राप्य देहविलये लभते च मोक्षम् ॥ ९ ॥

॥ इति श्रीव्यासविरचितं रामाष्टकं संपूर्णम् ॥

# राम भुजन्ग स्तोत्र

विशुद्धं परं सच्चिदानन्दरूपम् गुणाधारमाधारहीनं वरेण्यम् । महान्तं विभान्तं गुहान्तं गुणान्तं सुखान्तं स्वयं धाम रामं प्रपद्ये ॥
१ ॥ शिवं नित्यमेकं विभुं तारकाख्यं सुखाकारमाकारशून्यं सुमान्यं । महेशं कलेशं सुरेशं परेशं नरेशं निरीशं महीशं प्रपद्ये ॥ २
॥ शिवाय विष्णुरूपाय शिवरूपाय विष्णवे । शिवस्य हृदयम् विश्णु विष्णोश्च हृदयम् शिवः ॥ यदावर्णयत्कर्णमूलेऽन्तकाले शिवो
राम रामेति रामेति काश्याम् । तदेकं परं तारकब्रह्मरूपं भजेऽहं भजेऽहं भजेऽहं भजेऽहम् ॥ ३ ॥ श्रीरामरामरामेति रमे रामे
मनोरमे । सहस्रनाम तत्तुल्यं राम नाम वरानने ॥ महारत्नपीठे शुभे कल्पमूले सुखासीनमादित्यकोटिप्रकाशम् । सदा
जानकीलक्ष्मणोपेतमेकं सदा रामचन्द्रम् भजेऽहं भजेऽहम् ॥ ४ ॥ क्वणद्रत्नमन्जीरपादारविन्दम् लसन्मेखलाचारुपीताम्बराढ्यम् ।
महारत्नहारोल्लसत्कौस्तुभाङ्गं नदच्चंचरीमंजरीलोलमालम् ॥ ५ ॥ लसच्चन्द्रिकास्मेरशोणाधराभम् समुद्यत्पतङ्गेन्दुकोटिप्रकाशम् ।
नमद्ब्रह्मरुद्रादिकोटीररत्न- स्फुरत्कान्तिनीराजनाराधितान्घ्रिम् ॥ ६ ॥ ' कोटीरोज्ज्वल-रत्न-दीपकलिका-नीराजनम् कुर्वते' । पुरः
प्राञ्जलीनाञ्जनेयादिभक्तान् स्वचिन्मुद्रया भद्रया बोधयन्तम् । भजेऽहं भजेऽहं सदा रामचन्द्रं त्वदन्यं न मन्ये न मन्ये न मन्ये
॥ ७ ॥ मोउन-व्याख्यान-प्रकटित-परब्रह्मतत्त्वं युवानं । वर्षिष्ठ-अन्तेवसद्-ऋषि-गणैरावृतं ब्रह्म-निष्ठैः ॥ आचार्येन्द्रं करकलित-
चिन्मुद्र-मानन्दरूपम् स्वात्मारामं मुदितवदनं दक्षिणामूर्तिमीडे ॥ यदा मत्समीपं कृतान्तः समेत्य प्रचण्डप्रतापैर्भटैर्भीषयेन्माम् ।
तदाविष्करोषि त्वदीयं स्वरूपं तदापत्प्रणाशं सकोदण्डबाणम् ॥ ८ ॥ निजे मानसे मन्दिरे संनिधेहि प्रसीद प्रसीद प्रभो रामचन्द्र ।
ससौमित्रिणा कैकेयीनन्दनेन स्वशक्त्यानुभक्त्या च संसेव्यमान ॥ ९ ॥ स्वभक्താग्रगण्यैः कपीशैर्महीशै- रनीकैरनेकैश्च राम प्रसीद
। नमस्ते नमोऽस्त्वीश राम प्रसीद प्रशाधि प्रशाधि प्रकाशं प्रभो माम् त्वमेवासि दैवं परं मे यदेकं सुचैतन्यमेतत्त्वदन्यं न मन्ये ।
यतोऽभूदमेयं वियद्वायुतेजो- जलोर्व्यादिकार्यं चरं चाचरं च ॥ ११ ॥ नमः सच्चिदानन्दरूपाय तस्मै नमो देवदेवाय रामाय तुभ्यम्
। नमो जानकीजीवितेशाय तुभ्यं नमः पुण्डरीकायताक्षाय तुभ्यम् ॥ १२ ॥ नमो भक्तियुक्तानुरक्ताय तुभ्यं नमः
पुण्यपुञ्जैकलभ्याय तुभ्यम् । नमो वेदवेद्याय चाद्याय पुंसे नमः सुन्दरायेन्दिरावल्लभाय ॥ १३ ॥ नमो विश्वकर्त्रे नमो विश्वहर्त्रे
नमो विश्वभोक्त्रे नमो विश्वमात्रे । नमो विश्वनेत्रे नमो विश्वजेत्रे नमो विश्वपित्रे नमो विश्वमात्रे ॥ १४ ॥ शिलापि
त्वदन्घ्रिक्षमासङ्गिरेणु- प्रसादाद्धि चैतन्यमाधत्त राम । नरस्त्वत्पदद्वन्द्वसेवाविधाना- त्सुचैतन्यमेतेति किं चित्रमद्य ॥ १५ ॥ पवित्रं
चरित्रं विचित्रं त्वदीयं नरा ये स्मरन्त्यन्वहं रामचन्द्र । भवन्तं भवान्तं भरन्तं भजन्तो लभन्ते कृतान्तं न पश्यन्त्यतोऽन्ते ॥
१६ ॥ ' अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते । तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥ स पुण्यः स गण्यः शरण्यो
ममायं नरो वेद यो देवचूडामणिं त्वाम् । सदाकारमेकं चिदानन्दरूपं मनोवागगम्यं परन्धाम राम ॥ १७ ॥
प्रचण्डप्रतापप्रभावाभिभूत- प्रभूतारिवीर प्रभो रामचन्द्र । बलं ते कथं वर्ण्यतेऽतीव बाल्ये यतोऽखण्डि चण्डीशकोदण्डदण्डः ॥ १८ ॥
दशग्रीवमुग्रं सपुत्रं समित्रं सरिद्दुर्गमध्यस्थरक्षोगणेशम् । भवन्तं विना राम वीरो नरो वा- ऽसुरो वाऽमरो वा जयेत्कस्त्रिलोक्याम् ॥
१९ ॥ सदा राम रामेति रामामृतं ते सदाराममानन्दनिष्यन्दकन्दम् । पिबन्तं नमन्तं सुदन्तं हसन्तं हनूमन्तमन्तर्भजे तं
नितान्तम् ॥ २० ॥ यत्र यत्र रघुनाथकीर्तनं तत्र तत्र कृत-मस्तकाञ्जलिम् । बाष्पवारिपरिपूर्ण-लोचनं मारुतिम् नमत
राक्षसान्तकम् ॥ सदा राम रामेति रामामृतम् ते सदाराममानन्दनिष्यन्दकन्दम् । पिबन्नन्वहं नन्वहं नैव मृत्यो- र्बिभेमि
प्रसादादसादात्तवैव ॥ २१ ॥ असीतासमेतैरकोदण्डभूषै- रसौमित्रिवन्द्यैरचण्डप्रतापैः । अलङ्केशकालैरसुग्रीवमित्रै- ररामाभिधेयैरलम्
देवतैर्नः ॥ २२ ॥ अवीरासनस्थैरचिन्मुद्रिकाढ्यै- रभक्ताञ्जनेयादितत्त्वप्रकाशैः । अमन्दारमूलैरमन्दारमालै- ररामाभिधेयैरलम्
देवतैर्नः ॥ २३ ॥ असिन्धुप्रकोपैरवन्द्यप्रतापै- रबन्धुप्रयाणैरमन्दस्मिताढ्यैः । अदण्डप्रवासैरखण्डप्रबोधै- ररामभिदेयैरलम् देवतैर्नः ॥
२४ ॥ हरे राम सीतापते रावणारे खरारे मुरारेऽसुरारे परेति । लपन्तं नयन्तं सदाकालमेव समालोकयालोकयाशेषबन्धो ॥ २५ ॥
नमस्ते सुमित्रासुपुत्राभिवन्द्य नमस्ते सदा कैकयीनन्दनेड्य । नमस्ते सदा वानराधीशवन्द्य नमस्ते नमस्ते सदा रामचन्द्र ॥
२६ ॥ प्रसीद प्रसीद प्रचण्डप्रताप प्रसीद प्रसीद प्रचण्डारिकाल । प्रसीद प्रसीद प्रपन्नानुकम्पिन् प्रसीद प्रसीद प्रभो रामचन्द्र ॥ २७
॥ भुजङ्गप्रयातं परं वेदसारं मुदा रामचन्द्रस्य भक्त्या च नित्यम् । पठन् सन्ततं चिन्तयन् स्वान्तरङ्गे स एव स्वयम्
रामचन्द्रः स धन्यः ॥ २८ ॥ ॥इति श्रीशङ्कराचार्यविरचितम् श्री रामभुजङ्गप्रयात स्तोत्रम् सम्पूर्णम्॥

